# अनुक्रम

---

## प्रथम प्रकरण

# वर्ण-विचार

सस्कृत भाषा मे वर्ण दो प्रकार के है—**स्वर** और **व्यञ्जन**। स्वर १३ हैं और व्यञ्जन ३५।

## स्वर

जिसके उच्चारण मे अन्य वर्ण की सहायता नही लेनी पडती, उसे स्वर कहते हैं। स्वर ह्रस्व, दीर्घ और प्लुत होते हैं। जैसे, ह्रस्व—उ, दीर्घ—ऊ, प्लुत—उ३।[१]

स्वर ये हैं—

**ह्रस्व**—अ, इ, उ, ऋ, ऌ।

**दीर्घ**—आ, ई, ऊ, ॠ, ए, ऐ, ओ, औ।

जिनके उच्चारण में तीन मात्राओ का समय लगता है, वे प्लुत माने जाते हैं।

ह्रस्व, दीर्घ और प्लुत मे से प्रत्येक के तीन भेद होते हैं—

**उदात्त, अनुदात्त और स्वरित।**

**उदात्त**—तालु आदि स्थानो के ऊपरी भाग से उच्चारित स्वर को उदात्त कहते हैं।

**अनुदात्त**—तालु आदि स्थानो के निचले भाग से उच्चारित स्वर को अनुदात्त कहते हैं।

**स्वरित**—जिसमें उदात्त और अनुदात्त—दोनो का मेल रहता है, उसे स्वरित कहते हैं।

इन स्वरो में से प्रत्येक के दो भेद हैं—**अनुनासिक** तथा **अननुनासिक**।

जिसका उच्चारण नासिका की सहायता से होता है, उसे **अनुनासिक** कहते हैं और जिसका उच्चारण नासिका की सहायता से नही होता, उसे **अननुनासिक** कहते हैं।

इस प्रकार स्वर के अठारह भेद हुए।

---

१ एकमात्रो भवेद्ध्रस्वो द्विमात्रो दीर्घ उच्यते।
त्रिमात्रस्तु प्लुतो ज्ञेयो व्यञ्जन चार्धमात्रकम्॥

जिसके उच्चारण में एक मात्रा का समय लगता है, उसे ह्रस्व कहते है, जिसके उच्चारण मे दो मात्राओ का समय लगता है, उसे दीर्घ कहते हैं और जिसके उच्चारण मे तीन मात्राओ का समय लगता है, उसे प्लुत कहते हैं।


( पृष्ठ २ का चक्र द्रष्टव्य )
स्वर
ह्रस्व
दीर्घ
प्लुत
उदात्त
अनुदात्त
स्वरित
उदात्त
अनुदात्त
स्वरित
उदात्त
अनुदात्त
स्वरित
अनु-नासिक
अननु नासिक
अनु नासिक
अननु-नासिक
अनु नासिक
अननु नासिक
अनु-नासिक
अननु-नासिक
अनु नासिक
अननु नासिक
अनु नासिक
अननु-नासिक
अनुनासिक
अननुनासिक
अनुनासिक
अननुनासिक
अनुनासिक
अननुनासिक

## व्यञ्जन

जिसका उच्चारण स्वर के बिना नहीं होता, उसे व्यञ्जन कहते हैं।

कवर्ग (कु)—क ख ग घ ङ।

चवर्ग (चु)—च छ ज झ ञ।

टवर्ग (टु)—ट ठ ड ढ ण।

तवर्ग (तु)—त थ द ध न।

पवर्ग (पु)—प फ ब भ म।

अन्तःस्थ—य र ल व।

ऊष्मवर्ण—श ष स ह।

अनुस्वार

विसर्ग

क से लेकर म तक के वर्ण स्पर्श कहे जाते हैं—कादयो मावसाना स्पर्शाः।

क ख च छ ट ठ त थ प फ श ष स का परुषव्यञ्जन और शेष को मृदुव्यञ्जन भी कहते हैं।

क ख के पहले का अर्धविसर्ग सदृश संकेत जिह्वामूलीय कहा जाता है। जैसे—≍क ≍ख। प फ के पहले आने वाला अर्धविसर्ग-सदृश संकेत उपध्मानीय कहा जाता है। जैसे—≍प ≍फ।

## उच्चारण

अकुहविसर्जनीयानां कण्ठः—अ आ क ख ग घ ङ ह और विसर्ग का उच्चारण स्थान कण्ठ है। इन्हे कण्ठ्य कहते हैं।

इचुयशानां तालु—इ ई च छ ज झ ञ य और श का उच्चारण-स्थान तालु है। ये तालव्य कहे जाते हैं।

ऋटुरषाणां मूर्धा—ऋ ॠ ट ठ ड ढ ण र और ष का उच्चारण स्थान मूर्धा है। ये मूर्धन्य कहे जाते हैं।

लृतुलसानां दन्ताः—लृ त थ द ध न ल और स का उच्चारण दाँतो से होता है। ये दन्त्य कहे जाते हैं।

उपूपध्मानीयानामोष्ठौ—उ ऊ उपध्मानीय प फ ब भ म का उच्चारण ओठो से होता है। ये ओष्ठ्य कहे जाते हैं।

ञमङणनानां नासिका च—ञ म ङ ण और न का उच्चारण-स्थान नासिका भी है।

एदैतोः कण्ठतालु —ए और ऐ का उच्चारण-स्थान कण्ठ और तालु है।

ओदौतोः कण्ठोष्ठम् —ओ और औ का उच्चारण स्थान कण्ठ और ओष्ठ है।

वकारस्य दन्तोष्ठम् —व का उच्चारण-स्थान दन्त और ओष्ठ है।

जिह्वामूलीयस्य जिह्वामूलम् —जिह्वामूलीय का उच्चारण स्थान जिह्वा की जड़ है।

नासिकानुस्वारस्य—अनुस्वार का उच्चारण स्थान नासिका है।

## प्रयत्न

प्रयत्न दो प्रकार के हैं—आभ्यन्तर और बाह्य।

आभ्यन्तर के चार भेद हैं—स्पृष्ट, ईषत्स्पृष्ट, विवृत तथा संवृत।

स्पृष्ट—कवर्ग, चवर्ग, टवर्ग, तवर्ग और पवर्ग।

ईषत्स्पृष्ट—य र ल व।

विवृत—स्वर तथा श ष स ह।

संवृत—ह्रस्व अवर्ण के प्रयोग में संवृत प्रयत्न होता है। प्रक्रिया दशा में ह्रस्व अवर्ण का विवृत प्रयत्न होता है।

बाह्य प्रयत्न ११ प्रकार के हैं—

विवार, संवार, श्वास, नाद, घोष, अघोष, अल्पप्राण, महाप्राण, उदात्त, अनुदात्त और स्वरित।

विवार, श्वास और अघोष—वर्गों के प्रथम और द्वितीय वर्ण तथा श, ष, स।

संवार, नाद और घोष—वर्गों के तृतीय, चतुर्थ और पञ्चम वर्ण तथा य, र, ल, व, ह।

अल्पप्राण—वर्गों के प्रथम, तृतीय और पञ्चमवर्ण तथा य, र, ल, व।

महाप्राण—वर्गों के द्वितीय और चतुर्थ वर्ण तथा श, ष, स, ह।

## माहेश्वरसूत्र

अइउण्। ऋलृक्। एओङ्। ऐऔच्। हयवरट्। लण्। ञमङणनम्। झभञ्। घढधष्। जबगडदश्। खफछठथचटतव्। कपय्। शषसर्। हल्।

इन चौदह सूत्रों से प्रत्याहारों की सिद्धि होती है। प्रत्याहार बनाने के लिए अन्तिम इत्संज्ञक वर्ण के साथ आदिवर्ण मिलाया जाता है। प्रत्याहार से आदिवर्ण और इत्संज्ञक वर्ण तथा आदिवर्ण के बीच में आने वाले सभी वर्णों का बोध

होता है। इत्संज्ञक वर्ण की गणना नहीं होती। जैसे अण् प्रत्याहार अ इ, उ का बोधक है। इसी प्रकार अच् प्रत्याहार से अ, इ, उ, ऋ, लृ ए, ओ, ऐ, औ का बोध होता है।

उपर्युक्त सूत्रों से ४२ प्रत्याहार बनते हैं।[१] ये प्रत्याहार अधोलिखित हैं—

१ अण्—अ इ उ।

२ अक्—अ इ उ ऋ लृ।

३ अच्—अ इ उ ऋ लृ ए ओ ऐ औ।

४ अट्—अ इ उ ऋ लृ ए ओ ऐ औ ह य व र।

५ अण्—अ इ उ ऋ लृ ए ओ ऐ औ ह य व र ल।

६ अम्—अ इ उ ऋ लृ ए ओ ऐ औ ह य व र ल ञ म ङ ण न।

७ अश्—अ इ उ ऋ लृ ए ओ ऐ औ ह य व र ल ञ म ङ ण न झ भ घ ढ ध ज ब ग ड द।

८ अल्—अ इ उ ऋ लृ ए ओ ऐ औ ह य व र ल ञ म ङ ण न झ भ घ ढ ध ज ब ग ड द ख फ छ ठ थ च ट त क प श ष स ह।

९ इक्—इ उ ऋ लृ।

१० इच्—इ उ ऋ लृ ए ओ ऐ औ।

११ इण्—इ उ ऋ लृ ए ओ ऐ औ ह य व र ल।

१२ उक्—उ ऋ लृ।

१३ एङ्—ए ओ।

१४ एच्—ए ओ ऐ औ।

१५ ऐच्—ऐ औ।

१६ हश्—ह य व र ल ञ म ङ ण न झ भ घ ढ ध ज ब ग ड द।

१७ हल्—ह य व र ल ञ म ङ ण न झ भ घ ढ ध ज ब ग ड द ख फ छ ठ थ च ट त क प श ष स ह।

१८ यण्—य व र ल।

१९ यम्—य व र ल ञ म ङ ण न।

२० यञ्—य व र ल ञ म ङ ण न झ भ।

२१ यय्—य व र ल ञ म ङ ण न झ भ घ ढ ध ज ब ग ड द ख फ छ ठ थ च ट त क प।

---

१ सिद्धान्त कौमुदी के टीकाकार वासुदेव दीक्षित ४४ प्रत्याहारों की चर्चा करते हैं।

२२ यर्—य व र ल ञ म ङ ण न झ भ घ ढ ध ज ब ग ड द ख फ छ ठ थ च ट त क प श ष स।

२३ वश्—व र ल ञ म ङ ण न झ भ घ ढ ध ज ब ग ड द।

२४ वल्—व र ल ञ म ङ ण न झ भ घ ढ ध ज ब ग ड द् ख फ छ ठ थ च ट त क प श ष स ह।

२५ रल—र ल ञ म ङ ण न झ भ घ ढ ध ज ब ग ड द ख फ छ ठ थ च ट त क प श ष स ह।

२६ मय्—म ङ ण न झ भ घ ढ ध ज ब ग ड द ख फ छ ठ थ च ट त क प।

२७ ङम्—ङ ण न।

२८ झष्—झ भ घ ढ ध।

२९ झश्—झ भ घ ढ ध ज ब ग ड द।

३० झय्—झ भ घ ढ ध ज ब ग ड द ख फ छ ठ थ च ट त क प।

३१ झर्—झ भ घ ढ ध ज ब ग ड द ख फ छ ठ थ च ट त क प श ष स।

३२ झल्—झ भ घ ढ ध ज ब ग ड द ख फ छ ठ थ च ट त क प श ष स ह।

३३ भष्—भ घ ढ ध।

३४ जश्—ज ब ग ड द।

३५ बश्—ब ग ड द।

३६ खय्—ख फ छ ठ थ च ट त क प।

३७ खर्—ख फ छ ठ थ च ट त क प श ष स।

३८ छव्—छ ठ थ च ट त।

३९ चय्—च ट त क प।

४० चर्—च ट त क प श ष स।

४१ शर्—श ष स।

४२ शल्—श ष स ह।

## द्वितीय प्रकरण

# सन्धि

दो वर्णों का अति समीप आना सन्धि है। सहिता या सन्धि के विषय में निम्नलिखित नियम है—

> 'सहितैकपदे नित्या नित्या धातूपसर्गयो ।
> नित्या समासे वाक्ये तु सा विवक्षामपेक्षते ॥'

एक पद मे, धातु और उपसग में तथा समास में सन्धि करना अनिवार्य है। वाक्य के शब्दो में सन्धि करना या न करना वक्ता की इच्छा पर है।

**एक पद**—नै + अक = नायक ।

**उपसर्ग और धातु**—प्र + अवतत = प्रावतत ।

**समास**—श्री + ईश = श्रीश ।

**वाक्य**—मुनिर्ध्यायति या मुनि ध्यायति ।

## स्वर सन्धि

**अक सवर्णे दीर्घ**—यदि ह्रस्व या दीर्घ अ, इ, उ, ऋ, ऌ के बाद सवर्ण स्वर (ह्रस्व या दीर्घ) आए, तो दोनो के स्थान पर दीर्घ स्वर हो जाता है। जैसे—

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| दैत्य | + | अरि | = | दैत्यारि । |
| पुस्तक | + | आलय | = | पुस्तकालय । |
| विद्या | + | आलय | = | विद्यालय । |
| गिरि | + | इन्द्र | = | गिरीन्द्र । |
| कवि | + | ईश | = | कवीश । |
| विष्णु | + | उदय | = | विष्णूदय । |
| वधू | + | उत्सव | = | वधूत्सव । |
| होतृ | + | ऋकार | = | होतॄकार । |

**अदेङ् गुण**—अ (ह्रस्व अकार), ए और ओ को गुण कहते हैं।

**आद्गुण**—यदि अ या आ के बाद इ या ई आए, तो दोनो के स्थान पर ए हो जाता है, उ या ऊ आए, तो दोनो के स्थान पर ओ हो जाता है, ऋ या

ऋ आए, तो दोनो के स्थान पर अर् हो जाता है और लृ आए, तो दोनो के स्थान पर अल् हो जाता है। जैसे—

पुत्र + इष्टि = पुत्रेष्टि।
महा + इन्द्र = महेन्द्र।
उमा + ईश = उमेश।
चन्द्र + उदय = चन्द्रोदय।
गङ्गा + उदकम् = गङ्गोदकम्।
महा + उदय = महोदय।
कृष्ण + ऋद्धि = कृष्णर्द्धि।
देव + ऋषि = देवर्षि।
तव + लृकार = तवल्कार।

**वृद्धिरादैच**—आ, ऐ और औ को वृद्धि कहते हैं।

**वृद्धिरेचि**—यदि अ या आ के बाद ए या ऐ आए, तो दोनों के स्थान पर ऐ हो जाता है और ओ या औ आए, तो दोनो के स्थान पर औ हो जाता है। जैसे—

मम + एतत् = ममैतत।
मत + ऐक्यम् = मतैक्यम्।
गङ्गा + ओघः = गङ्गौघ।
परम + औदार्यम् = परमौदार्यम्।

**एत्येधत्यूठसु**—यदि अवर्ण के बाद एजादि इण् या एध् धातु हो या ऊठ् हो, तो पूर्व और पर वर्णों के स्थान पर वृद्धि आदेश होता है। जैसे—

उप + एति = उपैति।
उप + एधते = उपैधते।
प्रष्ठ + ऊह = प्रष्ठौह।

**अक्षादूहिन्यामुपसंख्यानम्** (वा०)—यदि अक्ष के बाद ऊहिनी शब्द आए, तो पूर्व और पर वर्णों (अ+ऊ) के स्थान पर वृद्धि आदेश होता है। यथा—अक्ष + ऊहिनी = अक्षौहिणी।

**प्रादूहोढोढ्येषैष्येषु** (वा०) यदि प्र के बाद ऊह, ऊढ, ऊढि, एष और एष्य आएँ, तो पहले और बाद के स्वरों के स्थान पर वृद्धि आदेश होता है। जैसे—

प्र + ऊह = प्रौह। (प्रकृष्ट तर्क)।
प्र + ऊढ = प्रौढ।

प्र + उढि = प्रौढि ।

प्र + एष = प्रैष (प्रेषण) ।

प्र + एष्य = प्रैष्य (सेवक) ।

**ऋते च तृतीयासमासे** ( वा० )—तृतीया-तत्पुरुष समास मे अवर्ण के बाद ऋत शब्द के आने पर पूर्व और पर वर्णों के स्थान पर वृद्धि आदेश होता है अर्थात् आर् हो जाता है । जैसे—सुख + ऋत ( सुखेन ऋत ) = सुखार्त ।

वृद्धि आदेश तृतीया तत्पुरुष मे ही होता है, अन्य स्थल पर नही । जैसे—परम + ऋत ( परमश्चासौ ऋत ) = परमर्त ।

**प्रवत्सतरकम्बलवसनार्णदशानामृणे** ( वा० )—यदि प्र, वत्सतर, कम्बल, वसन, ऋण और दश शब्दो के बाद ऋण शब्द आए, तो पूर्व और पर वर्णों के स्थान पर वृद्धि आदेश होता है । जैसे—

प्र + ऋणम् = प्रार्णम् ।

वत्सतर + ऋणम् = वत्सतरार्णम् ।

कम्बल + ऋणम् = कम्बलार्णम ।

वसन + ऋणम् = वसनार्णम् ।

ऋण + ऋणम् = ऋणार्णम् ।

दश + ऋणम् = दशार्णम् ( देश–विशेष ) ।

**उपसर्गादृति धातौ**—यदि अवर्णान्त उपसर्ग के बाद ऐसी धातु हो, जिसके प्रारम्भ मे ऋ हो, तो पूर्व और पर वर्णों के स्थान पर वृद्धि आदेश होता है । जैसे—प्र + ऋच्छति = प्रार्च्छति ।

**एङि पररूपम्**—यदि अवर्णान्त उपसर्ग के बाद ऐसी धातु हो, जिसके प्रारम्भ मे ए या ओ हो, तो पूर्व और पर वर्णों के स्थान पर पररूप एकादेश होता है । जैसे—

प्र + एजते = प्र् + अ + एजते = प्र् एजते = प्रेजते ।

उप + ओषति = उपोषति ।

**एवे चानियोगे** ( वा० ) यदि अकार के बाद अनिश्चय बोधक एव हो, तो पूर्व और पर वर्णो के स्थान पर पररूप एकादेश होता है । जैसे—क्व + एव = क्वेव भोक्ष्यसे ।

जब भोजन का स्थान निश्चित रहता है, तब वृद्धि होती है ।

जैसे—तव + एव = तवैव । अर्थात् मैं तुम्हारे घर भोजन करूँगा ।

**ओमाङोश्च**—यदि अवर्ण के बाद ओम् या आङ् उपसर्ग हो, तो पररूप एकादेश होता है। जैसे—शिवाय + ओ नमः = शिवायो नम, शिव + एहि ( आ + इहि ) = शिवेहि।

**शकन्ध्वादिषु पररूप वाच्यम्** ( वा० )—शकन्धु आदि मे पररूप एकादेश होता है। यहाँ पूर्व शब्द की टि[1] का लोप हो जाता है। जैसे—

शक + अन्धु = शकन्धु ।
कर्क + अन्धु = कर्कन्धुः।
मनस् + ईषा = मन् + ईषा = मनीषा ।
कुल + अटा = कुलटा ।
पतत + अञ्जलि = पतञ्जलिः ।
सीमन् + अन्त = सीमन्त ।
सार + अङ्ग = सारङ्ग ।
मात + अण्ड = मार्तण्ड ।

**ओत्वोष्ठयोः समासे वा** ( वा० )—यदि अवर्ण के बाद ओतु या ओष्ठ शब्द आए, तो समास में विकल्प से वृद्धि होती है। जैसे—स्थूलोतुः, स्थूलौतुः, बिम्बोष्ठः, बिम्बौष्ठ ।

**इको यणचि**—यदि बाद मे असमान स्वर हो, तो इ या ई के स्थान पर य्, उ या ऊ के स्थान पर व्, ऋ या ॠ के स्थान पर र् और लृ के स्थान पर ल् हो जाता है। जैसे—

यदि + अपि = यद्यपि ।
इति + अत्र = इत्यत्र ।
सुधी + उपास्यः = सुध्युपास्य ।
मधु + अरि = मध्वरि ।
सु + आगतम = स्वागतम् ।
धातृ + अंश = धात्रंश ।
लृ + आकृति = लाकृति ।

**अचोरहाभ्यां द्वे**—यदि स्वर के बाद र् या ह् हो और उसके बाद यर्

---

१ **अचोऽन्त्यादि टि**—शब्द के अन्त का स्वर जिस वर्ण समुदाय के आदि में रहता है, उस वर्ण-समुदाय को टि कहते हैं।

जैसे—मनस् में टि है—अस्, शक में टि है—अ।

हो, तो यर को विकल्प से द्वित्व होता है। जैसे—हरि + अनुभव = हर् य् + अनुभव = हर य् य् + अनुभव = हर्य्यनुभव ।

जब द्वित्व नहीं होता, तब हर्यनुभव रूप होता है।

यर् प्रत्याहार है। इसमें ह को छोडकर सभी व्यञ्जन आ जाते हैं।

**एचोऽयवायाव** —यदि ए ओ ऐ औ के बाद कोई स्वर आए, तो क्रमश. अय अव् आय् आव् आदेश होते हैं। जैसे—

हरे + ए = हरये ।

विष्णो + ए = विष्णवे ।

नै + अक = नायक ।

पौ + अकः = पावक ।

**लोप शाकल्यस्य**—यदि पदान्त य् या व् के पहले अवर्ण हो और बाद में अश्[1] हो, तो य् और व् का विकल्प से लोप होता है। जैसे—

हरे + इह = हर् अय् + इह = हरय् + इह = हर इह, हरयिह ।

विष्णो + इह = विष्ण् अव् + इह = विष्णव् + इह = विष्ण इह, विष्णविह ।

**वान्तो यि प्रत्यये**—जब ओ या औ के बाद कोई ऐसा प्रत्यय आता है, जिसके प्रारम्भ में य हो, तो ओ के स्थान पर अव् और औ के स्थान पर आव् हो जाता है। जैसे—

गो + यम् = गव्यम् ।

नौ + यम् = नाव्यम् ।

**अध्वपरिमाणे च** (वा०)—यदि गो शब्द के बाद यूति शब्द हो, तो गो के ओ के स्थान पर अव् हो जाता है। यह नियम तब लगता है, जब शब्द मार्ग के परिमाण का बोध कराता है। जैसे—

गो + यूति = गव्यूति. (दो कोस)।

**एङ. पदान्तादति**—जब पदान्त ए या ओ के बाद अ आता है, तब पूर्व और पर वर्णों के स्थान पर पूर्वरूप एकादेश होता है। जैसे—

हरे + अव = हरेऽव ।

विष्णो + अव = विष्णोऽव ।

ऽ चिह्न सूचित करता है कि यहाँ पहले अकार था ।

---

१—अश्—स्वर, ह य व र ल तथा प्रत्येक वर्ग का तृतीय, चतुर्थ और पञ्चम वर्ण ।

**सर्वत्र विभाषा गो** – जब ओकारान्त गो शब्द के पश्चात् अ आता है, तब विकल्प से प्रकृति-भाव होता है। प्रकृति-भाव होने पर कोई विकार नहीं होता। जैसे—

गो + अग्रम् = गो अग्रम्, गोऽग्रम्।

**अवङ् स्फोटायनस्य** – यदि ओकारान्त गो शब्द के बाद स्वर हो, तो गो के ओ के स्थान पर विकल्प से अव होता है। अत —

गो + अग्रम् = ग् अव अग्रम् = गवाग्रम्।

**इन्द्रे च**—यदि ओकारान्त गो शब्द के बाद इन्द्र शब्द आए, तो गो के ओ के स्थान पर अव कर दिया जाता है। अत —

गो + इन्द्र = गवेन्द्र ।

यह आदेश नित्य होता है।

**ईदूदेद् द्विवचनं प्रगृह्यम्**—ईकारान्त, ऊकारान्त और एकारान्त द्विवचन प्रगृह्य होते है।

**प्लुतप्रगृह्या अचि नित्यम्**—यदि प्लुत या प्रगृह्य के बाद कोई स्वर आए, तो सन्धि नही होती। जैसे—

हरी एतौ, विष्णू इमौ, गङ्गे अमू।

यहाँ हरी इकारान्त द्विवचन है, विष्णू ऊकारान्त द्विवचन है और गङ्गे एकारान्त द्विवचन है। इनके बाद स्वर आए है, अत सन्धि नही हुई।

**निपात एकाजनाङ्**—यदि आङ् को छोडकर एक स्वर वाले निपात के बाद कोई स्वर आए, तो सन्धि नही होती। जैसे—इ इन्द्र, उ उमेश।

**ओत्**—ओकारान्त निपात प्रगृह्य कहा जाता है। जैसे—अहो ईशा। यहाँ प्रगृह्य के बाद स्वर आया है, इसलिए सन्धि नही हुई।

**सम्बुद्धौ शाकल्यस्येतावनार्षे**—यदि सम्बुद्धि ( सम्बोधन ) के ओकार के बाद अवैदिक इति शब्द हो, तो विकल्प से सधि नही होती। जैसे—विष्णो इति। इसके अन्य रूप है—विष्णविति, विष्ण इति।

**अदसो मात्**—जब अदस् के मकार के बाद ई या ऊ आता है और उसके बाद कोई स्वर आता है, तो सधि नही होती। जैसे—

अमी ईशा., रामकृष्णावमू आसाते।

## व्यञ्जन-सन्धि

**स्तोः श्चुना श्चु** – सकार और तवर्ग का शकार और चवर्ग के साथ योग होने पर सकार के स्थान पर शकार और तवर्ग के स्थान पर चवर्ग हो जाता है।

जैसे—

रामस् + शेते = रामश्शेते ।

रामस् + चिनोति = रामश्चिनोति ।

सत् + चित् = सच्चित् ।

शार्ङ्गिन् + जय = शार्ङ्गिञ्जय ।

**शात्**—यदि शकार के बाद तवर्ग हो, तो तवर्ग के स्थान पर चवर्ग नहीं होता । जैसे—

विश् + न. = विश्न , प्रश्न ।

**ष्टुना ष्टुः**—सकार और तवर्ग का षकार और टवर्ग के साथ योग होने पर सकार के स्थान पर षकार और तवर्ग के स्थान पर टवर्ग कर दिया जाता है । जैसे—

रामस् + षष्ठ = रामष्षष्ठ ।

रामस् + टीकते = रामष्टीकते ।

पेष् + ता = पेष्टा ।

तत् + टीका = तट्टीका ।

चक्रिन् + ढौकसे = चक्रिण्ढौकसे ।

**न पदान्ताट्टोरनाम्**—यदि पदान्त टवर्ग के बाद सकार या तवर्ग हो, तो सकार के स्थान पर षकार और तवर्ग के स्थान पर टवर्ग नहीं होता, किन्तु यदि टवर्ग के बाद 'नाम' हो, तो नकार के स्थान पर णकार होता है । उदाहरण—

षट् + सन्त = षट् सन्त , षट् ते ।

**अनाम्नवतिनगरीणामिति वाच्यम् ( वा० )**—यदि टवर्ग के बाद नाम्, नवति या नगरी शब्द आए, तो नकार के स्थान पर णकार होता है । जैसे—

षड् + नाम् = षण्णाम् ।

षड् + नवति = षण्णवति ।

षड् + नगर्य = षण्णगर्य ।

**तोः षि**—यदि तवर्ग के बाद षकार हो, तो तवर्ग के स्थान पर टवर्ग नहीं होता । जैसे—सन् षष्ठ ।

**यरोऽनुनासिकेऽनुनासिको वा**—पदान्त यर् के बाद अनुनासिक के आने पर यर् के स्थान पर विकल्प से अनुनासिक होता है । जैसे—एतद् + मुरारि = एतन्मुरारि , एतद्मुरारि ।

**प्रत्यये भाषाया नित्यम्** ( वा० )—यदि पदान्त यर् के बाद प्रत्यय का अनुनासिक वर्ण हो, तो यर् के स्थान पर अनुनासिक वर्ण होता है। जैसे—

तद् + मात्रम् = तन्मात्रम, चिन्मयम ।

**तोर्लि**—यदि तवर्ग के बाद लकार हो, तो तवर्ग के स्थान पर लकार होता है। जैसे—

तद + लय = तल्लय ।

विद्वान् + लिखति = विद्वाल्ँ लिखति ।

**उद स्थास्तम्भो पूर्वस्य**—उद् उपसर्ग के बाद स्था और स्तम्भ के स् के स्थान पर थ् हो जाता है। जैसे—

उद् + स्थानम् = उत्थानम् ।

उद् + स्तम्भनन् = उत्तम्भनम ।

**झयो होऽन्यतरस्याम्**—झय् (वर्ग के १ से ४) के बाद आने वाले हकार के स्थान पर विकल्प से पूर्ववर्ण के वर्ग का चतुर्थ वर्ण होता है। तात्पर्य यह है कि यदि हकार के पहले कवर्ग है, तो हकार के स्थान पर विकल्प से घकार हो जायगा। इसी प्रकार पूर्ववर्ण के आधार पर झकार, ढकार आदि होंगे। जैसे—

वाग् + हरि. = वाग्घरि , वाग्हरि ।

अज् + हीनम् = अज्झीनम्, अज्हीनम् ।

तद् + हानि = तद्धानि , तद्हानि ।

**शश्छोऽटि**—यदि झय् के बाद शकार हो और उसके बाद अट् ( स्वर, ह, य, व, र ) हो, तो शकार के स्थान पर विकल्प से छकार होता है। जैसे—

तद् + शिव = तच्छिव , तच् शिव ।

**छत्वममीति वाच्यम्** ( वा० )—यदि झय् के बाद शकार हो और उसके बाद अम् ( स्वर, अन्त स्थ, ह, वर्ग के पञ्चम वर्ण ) हो, तो भी शकार के स्थान पर विकल्प से छकार होता है। जैसे—

तद् + श्लोकेन = तच्छ्लोकेन, तच्श्लोकेन ।

**मोऽनुस्वार**—यदि पदान्त म् के बाद कोई व्यञ्जन हो, तो उसके स्थान पर अनुस्वार कर दिया जाता है। जैसे—

हरिम् + वन्दे = हरिं वन्दे ।

**नश्चापदान्तस्य झलि**—जब अपदान्त न् और म् के बाद झल् (वर्ग के १ से ४, श ष स ह) आता है, तब न् और म् के स्थान पर अनुस्वार कर दिया जाता है।

जैसे—

यशान् + सि = यशांसि।

आक्रम् + स्यते = आक्रंस्यते।

**अनुस्वारस्य ययि परसवर्णः**—जब अनुस्वार के बाद यय् (श ष स ह को छोडकर सभी व्यञ्जन) आता है, तब अनुस्वार के स्थान पर परसवर्ण आदेश होता है। जैसे—

शां + त = शान्त ।

अं + कित = अङ्कित. ।

कुं + ठित = कुण्ठित ।

गुं + फित = गुम्फित. ।

**ङ्णोः कुक् टुक् शरि**—यदि ङकार के बाद श, ष या स हो, तो दोनो के बीच मे विकल्प से कुक ( क् ) जोडा जाता है और यदि णकार के बाद श, ष या स हो, तो दोनो के बीच में विकल्प से टुक् (ट) कर दिया जाता है ।

**चयो द्वितीया शरि पौष्करसादेरिति वाच्यम्** ( वा० )—पौष्करसादि आचार्य का मत है कि यदि शर् बाद में हो, तो वर्गों के प्रथम वर्णों के स्थान पर वर्गों के द्वितीय वर्ण हो जाते हैं। उदाहरण—

प्राङ् + षष्ठ = प्राङ् क् षष्ठ = प्राङ् ख् षष्ठः, प्राङ्क्षष्ठः ।

जब 'कुक्' आगम नही होता, तब 'प्राङ् षष्ठ' ही रहता है।

'टुक्' आगम के पक्ष में—

सुगण् + षष्ठ = सुगण्ट् षष्ठ = सुगण्ठ् षष्ठः, सुगण्ट् षष्ठ ।

जब 'टुक्' आगम नही होता, तब 'सुगण् षष्ठ' ही रहता है।

**डः सि धुट्**—जब डकार के बाद सकार आता है, तब डकार और सकार के बीच में विकल्प से धुट् ( ध ) का आगम होता है। जैसे—

षड् + सन्त = षड् ध् सन्तः = षड् त् सन्त = षट त् सन्त ।

आगम के अभाव के पक्ष में 'षट् सन्त.' होता है।

**नश्च**—यदि नकार के बाद सकार हो, तो दोनो के बीच में विकल्प से धुट् ( ध ) का आगम होता है। जैसे—

सन् + सन्त = सन् ध् सन्त. = सन् त् सन्तः ।

आगम न होने पर 'सन् सन्त' होता है।

शि तुक्—यदि पदान्त नकार के बाद शकार हो, तो दोनो के बीच मे विकल्प से तुक् (त) कर दिया जाता है। जैसे—

सन् + शम्भु = सन् त् शम्भुः = सञ्छम्भु ।

इसके अन्य रूप हैं—

सञ्चछम्भु, सञ्चशम्भु, सञ्शम्भु ।

ङमो ह्रस्वादचि ङमुण् नित्यम्—यदि ह्रस्व के बाद पद के अन्त मे ङ्, ण् या न् हो और बाद मे कोई स्वर हो, तो ङ्, ण् और न् को द्वित्व होता है। जैसे—

प्रत्यङ् + आत्मा = प्रत्यङ् ङ् आत्मा = प्रत्यङ्ङात्मा ।

सुगण् + ईश = सुगण् ण् ईश = सुगण्णीश ।

सन् + अच्युत = सन्न् अच्युत = सन्नच्युत ।

सम सुटि—यदि सम् के बाद सुट् हो, तो सम् के म् के स्थान पर रु कर दिया जाता है। जैसे—

सम् स्कर्ता = सरु स्कर्ता ।

अत्रानुनासिक पूर्वस्य तु वा—रु के प्रकरण में रु (र्) के पहले के वर्ण को विकल्प से अनुनासिक कर दिया जाता है। अत —

सर् स्कर्ता = सँर् स्कर्ता ।

अनुनासिकात्परोऽनुस्वार —जब रु के पहले के वर्ण को अनुनासिक नही किया जाता, तब अनुस्वार की योजना की जाती है। अत —

सर् स्कर्ता = संर् स्कर्ता ।

खरवसानयोर्विसर्जनीय—यदि रकारान्त पद के बाद खर् (वर्ग के १, २ तथा श ष स) हो या र् पद के अन्त मे हो, तो र् के स्थान पर विसर्ग कर दिया जाता है। अत —

सँः स्कर्ता, सं. स्कर्ता ।

सम्पुङ्कानां सो वक्तव्य. (वा०)—सम्, पुम्, और कान् शब्दो के विसर्ग के स्थान पर स् कर दिया जाता है। अत —

सँस्स्कर्ता, संस्स्कर्ता ।

पुम. खय्यम्परे—यदि पुम् के बाद खय् (वर्गों के प्रथम और द्वितीय वर्ण) हो और उसके बाद अम् हो, तो पुम् के म् के स्थान पर र् हो जाता है। अत —

पुम् + कोकिल = पुर् कोकिल. = पुँस्कोकिल, पुंस्कोकिलः ।

**छे च**—यदि ह्रस्व के बाद छ हो, तो ह्रस्व को तुक् का आगम होता है, अर्थात् दोनो के बीच में त् जोडा जाता है। जैसे—शिव + छाया = शिव त् छाया = शिवच्छाया।

**पदान्ताद्वा**—यदि दीघ पदान्त के बाद छ हो, तो विकल्प से त् रखा जाता हैं। जैसे—लक्ष्मीच्छाया, लक्ष्मीछाया।

## विसर्ग-सन्धि

**विसर्जनीयस्य स.**—यदि विसग के बाद खर् हो, तो विसर्ग के स्थान पर स् हो जाता है। जैसे—

विष्णु + त्राता = विष्णुस्त्राता।

तरो + छाया + तरोश्छाया।

**वा शरि**—यदि विसग के बाद शर (श, ष, स) हो, तो विसर्ग के स्थान पर विकल्प से विसर्ग ही रहता है। जैसे—

हरि शेते, हरिश्शेते।

**ससजुषो रु**—पदान्त स् के स्थान पर और सजुष् के ष् के स्थान पर 'र्' होता है।

**अतो रोरप्लुतादप्लुते**—यदि ह्रस्व अ के बाद र् हो और उसके बाद ह्रस्व अ हो, तो र् के स्थान पर उ होता है। जैसे—शिव र् + अर्च्य = शिव उ + अर्च्य. = शिवोऽर्च्य।

**हशि च**—यदि ह्रस्व अ के बाद र् हो और उसके बाद हश् (वर्गों के तृतीय, चतुर्थ और पञ्चम वर्ण और ह, य, व, र, ल) हो, तो र् के स्थान पर उ कर दिया जाता है। जैसे—

शिव र् + वन्द्य = शिव उ + वन्द्य = शिवो वन्द्य।

राम + गच्छति = रामो गच्छति।

**विशेष**—यदि अ और आ को छोडकर किसी अन्य स्वर के बाद विसर्ग हो और विसर्ग के बाद कोई स्वर या मृदु व्यञ्जन हो, तो विसग के स्थान पर र् हो जाता है। जैसे—

भानु + उदेति = भानुरुदेति।

हरिः + जयति = हरिर्जयति।

मुनिः + वदति = मुनिर्वदति।

प्रभु. + याति = प्रभुर्याति।

**भो भगो अघो अपूर्वस्य योऽशि । हलि सर्वेषाम्**—यदि भो, भगो, अघो या अवर्ण के बाद र् हो और उसके बाद अश् ( स्वर, ह य व र ल तथा वर्गों के तृतीय, चतुर्थ और पञ्चम वर्ण ) हो, तो र के स्थान पर य् कर दिया जाता है। यदि य् के बाद व्यञ्जन हो, तो य् का लोप हो जाता है। उदाहरण—

भोस् देवा = भोर् देवा = भोय् देवा = भो देवा ।

भगो नमस्ते, अघो याहि, देवा नम्या , देवा यान्ति ।

**रोऽसुपि**—यदि अहन् के बाद सुप् ( सु, औ आदि प्रत्यय ) न हो, तो न् के स्थान पर र् हो जाता है। जैसे—

अहन् + अह = अहरह , अहन् + गण = अहर्गण. ।

**रोरि । ढ्लोपे पूर्वस्य दीर्घोऽण**—यदि र् के बाद र् हो और ढ् के बाद ढ् हो, तो र् और ढ् का लोप होता है और र् या ढ् के पहले आए हुए ह्रस्व अ, इ तथा उ को दीर्घ कर दिया जाता है। जैसे—

पुनर् + रमते = पुना रमते ।

हरिर् + रम्य = हरी रम्य. ।

**एतत्तदो सुलोपोऽकोरनञ् समासे हलि**—यदि एष या सः के बाद व्यञ्जन हो, तो विसर्ग का लोप होता है। जैसे—एष विष्णुः, स शम्भु ।

नञ् समास में और अन्त में क होने पर विसग का लोप नही होता। जैसे—एषको रुद्र , असः शिव ।

**सोऽचि लोपे चेत्पादपूरणम्**—यदि स के बाद स्वर हो और पाद की पूर्ति लोप द्वारा होती हो, तो विसर्ग का लोप होता है। जैसे-सैष दाशरथी राम ।

**सोऽपदादौ । पाशकल्पककाम्येष्विति वाच्यम् (वा०) । अनव्ययस्येति वाच्यम् (वा०)**—यदि विसर्ग के बाद पाश, कल्प, क या काम्य प्रत्यय हो, तो विसर्ग के स्थान पर स् हो जाता है। अव्यय का विसर्ग होने पर स् नही होता। जैसे—पयस्पाशम्, यशस्कल्पम्, यशस्कम्, यशस्काम्यति ।

'प्रात कल्पम्' में विसर्ग के स्थान पर स् नही होता, क्योकि यहा अव्यय का विसर्ग है।

**इरा ष**—यदि इवर्ण या उवर्ण के बाद आने वाले विसर्ग के बाद पाश, कल्प आदि हो, तो विसर्ग के स्थान पर ष् हो जाता है। जैसे—

सर्पिष्पाशम्, सर्पिष्कल्पम्, सर्पिष्कम्, सर्पिष्काम्यति ।

**नमःपुरसोर्गत्यो**—यदि गतिसज्ञक नमः और पुर के बाद कवर्ग या पवर्ग हो, तो विसर्ग के स्थान पर स् होता है। जैसे—नमस्करोति, पुरस्करोति ।

**इदुदुपधस्य चाप्रत्ययस्य**— यदि प्रत्यय-भिन्न विसर्ग के पहले इ या उ हो और बाद में कवर्ग या पवर्ग हो, तो विसर्ग के स्थान पर ष् हो जाता है। जैसे— निष्प्रत्यूहम्, आविष्कृतम्, दुष्कृतम।

**तिरसोऽन्यतरस्याम्**—यदि तिर के बाद कवर्ग या पवर्ग हो, तो विसर्ग के स्थान पर विकल्प से स् होता है। जैसे—तिरस्करोति, तिर करोति।

• **इसुसो सामर्थ्ये**—यदि शब्द के अन्त में आने वाले इस् या उस् के बाद कवर्ग या पवर्ग हो, तो स् के स्थान पर विकल्प से ष् होता है। जैसे—सर्पिष्करोति, सर्पि करोति, धनुष्करोति, धनुः करोति।

यह नियम तब लगता है, जब दोनो पद परस्पर सम्बद्ध रहते हैं।

**अत कृकमिकसकुम्भपात्रकुशाकर्णीष्वनव्ययस्य**—यदि समास में अ के बाद विसर्ग हो और उसके बाद कृ या कम् धातु का कोई रूप हो या कस, कुम्भ, पात्र, कुशा या कर्णी शब्द हो, तो विसर्ग के स्थान पर स् होता है। विसर्ग समास के प्रथम पद का हो और अव्यय का न हो। उदाहरण—अयस्कारः, अयस्कामः, अयस्कस , अयस्कुम्भ , अयस्पात्रम्, अयस्कुशा, अयस्कर्णी।

**अधश्शिरसी पदे**—यदि बाद मे पद शब्द हो, तो अध और शिर के विसर्ग के स्थान पर स् हो जाता हैं। जैसे—अधस्पदम्, शिरस्पदम्।

---

## तृतीय प्रकरण

# णत्व-विधि

**रषाभ्या नो ण· समानपदे**—यदि एक पद में रकार या षकार के बाद न आए, तो न का ण हो जाता है। जैसे—पूषण ।

**ऋवर्णान्नस्य णत्व वाच्यम्** (वा०)—यदि ऋवर्ण के बाद न हो, तो न के स्थान पर ण हो जाता है। जैसे—धातृणाम् ।

**अट्कुप्वाङ्नुम्व्यवायेऽपि**—यदि ऋ ॠ र या ष और न के बीच मे कोई स्वर, य व र ह, कवग, पवग आङ और अनुस्वार (इनमें से एक हो या अनेक हो) आएँ, तो भी न के स्थान पर ण होता है। जैसे—प्रभुणा, करेण ।

**पदान्तस्य**—पदान्त न् का ण् नही होता । जैसे—रामान् ।

**वन पुरगामिश्रकासिध्रकासारिकाकोटराग्रेभ्य**—यदि समास के प्रथम पद में पुरगा, मिश्रका, सिध्रका, सारिका, कोटर या अग्र शब्द हो और उसके बाद वन शब्द हो, तो वन के न के स्थान पर ण होता है। समस्त पद सज्ञा—वाचक होना चाहिए। जैसे—पुरगावणम्, मिश्रकावणम्, सिध्रकावणम्, कासारिकावणम्, कोटरावणम्, अग्रेवणम् ।

**प्रनिरन्त शरेक्षुप्लक्षाम्रकार्ष्यखदिरपीयूक्षाभ्योऽसज्ञायामपि**—यदि प्र, निर्, अन्तर्, शर, इक्षु, प्लक्ष, आम्र, कार्ष्य, खदिर या पीयूक्षा के बाद वन शब्द आए, तो वन के न के स्थान पर ण होता हैं। जैसे—प्रवणम्, निर्वणम्, अन्तर्वणम्, शरवणम्, इक्षुवणम्, प्लक्षवणम्, आम्रवणम्, कार्ष्यवणम्, खदिरवणम्, पीयूक्षावणम् ।

**विभाषौषधिवनस्पतिभ्य**—जब औषधि और वनस्पति वाचक शब्दो के बाद वन शब्द आता है, तब वन के न के स्थान पर विकल्प से ण होता है। पूर्वपद में णत्व का निमित्त होना चाहिए। जैसे—दूर्वावणम्, दूर्वावनम्, शिरीषवणम्, शिरीषवनम् ।

**द्व्यच्त्र्यच्भ्यामेव** (वा०)—पूर्वपद में दो या तीन स्वरो के होने पर ही वन के न के स्थान पर ण होता हैं। अत· देवदारुवनम् में णत्व नही हुआ ।

**इरिकादिभ्य प्रतिषेधो वक्तव्य.** ( वा० )—यदि इरिका आदि शब्दो के बाद वन शब्द हो, तो णत्व नही होता। जैसे—इरिकावनम्, मिरिकावनम्, तिमिरावनम्।

**वाहनमाहितात्**– यदि वाहन के पहले आने वाले पद मे णत्व का निमित्त हो और पद उस वस्तु को सूचित करे, जो ढोई जाय, तो वाहन के न के स्थान पर ण हो जाता है। जैसे—इक्षुवाहणम्।

**पान देशे**—यदि पूर्वपद मे णत्व का निमित्त हो और बाद में पान शब्द हो तथा पूरा पद देश का वाचक हो, ता पान के न का ण हो जाता है। जैसे—क्षीरपाणा उशीनरा, सुरापाणा प्राच्या.।

**वा भावकरणया.**—यदि पूवपद के र या ष के बाद भाव या करण में स्थित पान शब्द हो, तो विकल्प से णत्व होता है। जैसे—क्षीरपानम्, क्षीरपाणम्।

**गिरिनद्यादीना वा** (वा०)—गिरिनदी आदि पदो मे विकल्प से णत्व होता है। जैसे—गिरिनदी, गिरिणदी, चक्रनितम्बा, चक्रणितम्बा।

**प्रातिपदिकान्तनुम्विभक्तिषु च**—यदि पूवपद मे णत्व का निमित्त हो और उसके बाद प्रातिपदिकान्त नकार हो या नुम हो या विभक्ति का नकार हो, तो न के स्थान पर विकल्प से णत्व होता है। जैसे—

| | | |
|---|---|---|
| प्रातिपदिकान्त | — | माषवापिणौ, माषवापिनौ। |
| नुम् | — | व्रीहिवापाणि, व्रीहिवापानि। |
| विभक्ति | — | माषवापेण, माषवापेन। |

**एकाजुत्तरपदे णः। कुमति च**—यदि पूवपद में णत्व का निमित्त हो और उत्तरपद एक स्वर वाला हो या कवर्गयुक्त हो और उत्तरपद में प्रातिपदिकान्त न हो या नुम् हो या विभक्ति का नकार हो, तो न के स्थान पर नित्य णकार होता है। जैसे—वृत्रहणौ, हरिमाणी, क्षीरपाणि, क्षीरपेण, हरिकामिणौ।

**पदव्यवायेऽपि**—पद का व्यवधान होने पर णत्व नही होता। जैसे—माषकुम्भवापेन, चतुरङ्गयोगेन।

**अह्नोऽदन्तात्**—यदि अहन् के पहले ऐसा पद हो, जिसके अन्त मे अ हो और जिसमे णत्व का निमित्त हो, तो अहन् के न के स्थान पर ण हो जाता है। जैसे—पूर्वाह्णः, अपराह्णः।

**उपसर्गादसमासेऽपि णोपदेशस्य**—यदि उपसर्गस्थ निमित्त के बाद णोपदेश धातु का नकार हो, तो नकार के स्थान पर णकार होता है। जैसे—प्रणदति।

**आनि लोट**—उपसर्गस्थ निमित्त के बाद आने वाले लोट् के आनि के नकार के स्थान पर णकार होता है। जैसे—प्रभवाणि।

**दुर षत्वणत्वयोरुपसर्गत्वप्रतिषेधो वक्तव्य** (वा०)—षत्व और णत्व के विधान की अवस्था मे दुर् उपसर्ग नही माना जाता। तात्पर्य यह है कि दुर् के बाद आने वाली धातु मे षत्व या णत्व का विधान नही होता। जैसे—दु स्थिति, दुर्भवानि।

**नेर्गदनदपतपदघुमास्यतिहन्तियातिवातिद्रातिप्सातिवपतिवहतिशाम्यतिचिनोतिदेग्धिषु च**—यदि उपसर्गस्थ निमित्त के बाद नि हो और उसके बाद गद, नद् आदि धातुओ मे से कोई धातु हो, तो नि के नकार के स्थान पर णकार होता है। धातुएँ ये हैं—१ गद्-स्पष्ट बोलना, २ नद् अस्पष्ट बोलना ३ पत्—गिरना, ४ पद्—चलना, ५ घुसज्ञक धातुएँ—दा, धा आदि, ६ मा—नापना, ७ सो—नाश करना, ८ हन्—मारना, ९ या=जाना, १० वा—बहना, ११ द्रा—दौडना, १२ प्सा—खाना, १३ वप्=बोना, १४ वह्—ले जाना, १५ शम—शान्त होना, १६ चि—एकत्र करना तथा १७ दिह—लीपना। उदाहरण—प्रणिगदति।

**हिनुमीना**—उपसर्गस्थ निमित्त के बाद हिनु और मीना के नकार के स्थान पर णकार होता है। जैसे—प्रहिणोति, प्रमीणाति।

## षत्व-विधि

**आदेशप्रत्ययो**—यदि इण् (इ, उ) प्रत्याहार या कवर्ग के बाद अपदान्त आदेशरूप या प्रत्यय का अवयव सकार हो, तो सकार के स्थान पर मूर्धन्य वर्ण कर दिया जाता है। सकार के स्थान पर षकार आदेश होता है। जैसे—रामेषु। यहाँ सकार प्रत्ययावयव और अपदान्त है।

**नुम्विसर्जनीयशर्व्यवायेऽपि**—नुम्, विसर्ग और शर् (श, ष, स) में से किसी एक का व्यवधान होने पर भी इण् या कवर्ग के बाद आने वाले सकार के स्थान पर षकार होता है। जैसे—पिपठीष्षु, पिपठी षु।

**सहे साड स**—सह धातु से बने 'साड्' रूप के सकार के स्थान पर षकार आदेश होता है। जैसे—तुराषाट्, तुराषाड्।

**समासेऽङ्गुलेः सङ्गः**—यदि समास मे अङ्गुलि के बाद सङ्ग शब्द आए, तो सकार के स्थान पर षकार होता है। अत—अङ्गुलिषङ्गः।

**भीरो स्थानम्**—यदि समास में भीरु शब्द के बाद स्थान शब्द हो, तो सकार के स्थान पर षकार होता है। अत—भीरुष्ठानम्।

ज्योतिरायुष स्तोम —यदि समास में ज्योतिस् या आयुस् शब्द के बाद स्तोम शब्द हो, तो सकार के स्थान पर षकार होता है। अत —ज्योतिष्टोमः, आयुष्टोम•।

सुषामादिषु च—सुषामा आदि म सकार के स्थान पर षकार होता है। जैसे—सुषामा ब्राह्मण —शोभन साम यस्य असौ।

• सुषामादि में ये हैं—

सुषामा, नि.षामा, दु षामा, सुषेध, निषेध (नि षेध.), दु.षेध, सुषन्धि, निःषन्धि (निषन्धि.), नौषेंचनम्, दुन्दुभिषेवणम्, हरिषेण आदि।

एति सञ्ज्ञामगात्—यदि इण् या कवग के बाद सकार हो और उसके बाद ए हो और बना हुआ पद किसी का नाम हो, तो सकार के स्थान पर षकार होता है। जैसे—हरिषेण, वारिषेण.।

जब गकार के बाद सकार आता है, तब षकार नही होता। जैसे—विष्वक्सेन।

शासिवसिघसीना च—यदि इण् या कवग के बाद शास्, वस् या घस् धातु हो, तो सकार के स्थान पर षकार होता है। जैसे—ऊषतु।

स्फुरतिस्फुलत्योर्निर्निविभ्य —निर, नि और वि के बाद आनेवाली स्फुर् और स्फुल् धातुओ के सकार के स्थान पर विकल्प से षकार होता है। अतः—निष्फुरति, नि.स्फुरति, निष्फुलति, नि.स्फुलति।

## चतुर्थ प्रकरण

# सुबन्त

सज्ञा के मूल रूप को प्रातिपदिक कहते हैं। धातु, प्रत्यय और प्रत्ययान्त को छोडकर अर्थवान् शब्द स्वरूप ही प्रातिपदिक है—अर्थवदधातुरप्रत्यय प्रातिपदिकम् ( अष्टा॰ १।२।४५ )। सज्ञाओ के तीन लिङ्ग होते है—पुंलिङ्ग, स्त्रीलिङ्ग और नपुसकलिङ्ग।

सस्कृत मे तीन वचन होते हैं—एकवचन, द्विवचन और बहुवचन।

सस्कृत में सात विभक्तियाँ होसी हैं—प्रथमा, द्वितीया, तृतीया, चतुर्थी, पञ्चमी, षष्ठी और सप्तमी।

प्रातिपदिको मे लगने वाले प्रत्यय निम्नलिखित हैं—

| | एकवचन | द्विवचन | बहुवचन |
|---|---|---|---|
| प्रथमा | ( सु ) | औ | अः ( जस् ) |
| द्वितीया | अम् | औ ( औट् ) | अ ( शस् ) |
| तृतीया | आ ( टा ) | भ्याम् | भिः ( भिस् ) |
| चतुर्थी | ए ( ङे ) | भ्याम् | भ्य ( भ्यस् ) |
| पञ्चमी | अ ( ङसि ) | भ्याम् | भ्य ( भ्यस् ) |
| षष्ठी | अ ( ङस् ) | ओ ( ओस् ) | आम् |
| सप्तमी | इ ( ङि ) | ओः ( ओस् ) | सु ( सुप् ) |

इन प्रत्ययो को सुप् कहते हैं। इनको लगाने से जो पद बनता है, उसे सुबन्त कहते हैं।

## पुंलिङ्ग शब्द

### अकारान्त-राम

| | एकवचन | द्विवचन | बहुवचन |
|---|---|---|---|
| प्र॰ | रामः | रामौ | रामा |
| द्वि॰ | रामम् | रामौ | रामान् |
| तृ॰ | रामेण | रामाभ्याम् | रामै |

| | | | |
|---|---|---|---|
| च० | रामाय | रामाभ्याम् | रामेभ्य |
| प० | रामात् | रामाभ्याम् | रामेभ्य. |
| ष० | रामस्य | रामयो | रामाणाम् |
| स० | रामे | रामयो | रामेषु |
| सम्बोधन | हे राम | हे रामौ | हे रामा |

• १ अश, अकुश, अज, आचार्य, गज, चन्द्र, मनुष्य, रथ, व्याघ्र, सुर, हय आदि अकारान्त पुलिङ्ग शब्दो के रूप राम की भाँति होते हैं। इसी प्रकार तादृश, एतादृश, यादृश, भवादृश, मादृश आदि शब्दो के रूप भी चलते हैं।

२ प्रथम, चरम, तयप् प्रत्ययान्त शब्द, अल्प, अध, कतिपय और नेम के रूप राम की भाति होते है। केवल प्रथमा, बहुवचन मे इनके दो-दो रूप होते हैं। जैसे—प्रथमे, प्रथमाः, द्वितये, द्वितया इत्यादि।

## आकारान्त—विश्वपा ( विश्व का पालक )

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० | विश्वपा | विश्वपौ | विश्वपा |
| द्वि० | विश्वपाम् | विश्वपौ | विश्वपः |
| तृ० | विश्वपा | विश्वपाभ्याम् | विश्वपाभि |
| च० | विश्वपे | विश्वपाभ्याम् | विश्वपाभ्य |
| प० | विश्वप | विश्वपाभ्याम् | विश्वपाभ्य |
| ष० | विश्वपः | विश्वपो | विश्वपाम् |
| स० | विश्वपि | विश्वपो | विश्वपासु |
| सम्बोधन | हे विश्वपा | हे विश्वपौ | हे विश्वपाः |

गोपा (ग्वाला), धूम्रपा, शङ्खध्मा, सोमपा, बलदा आदि आकारान्त शब्दो के रूप विश्वपा की भाँति होते हैं।

## हाहा (एक गन्धर्व का नाम)

इसके रूप कुछ विभक्तियो में विश्वपा से भिन्न होते हैं।

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० | हाहा | हाहौ | हाहा |
| द्वि० | हाहाम् | हाहौ | हाहान् |
| तृ० | हाहा | हाहाभ्याम् | हाहाभि |
| च० | हाहै | हाहाभ्याम् | हाहाभ्य |
| प० | हाहा. | हाहाभ्याम् | हाहाभ्य |

| | | | |
|---|---|---|---|
| ष० | हाहा | हाहौ | हाहाम् |
| स० | हाहे | हाहौ | हाहासु |
| सम्बोधन | हे हाहा | हे हाहौ | हे हाहा. |

### इकारान्त कवि

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० | कविः | कवी | कवय |
| द्वि० | कविम् | कवी | कवीन् |
| तृ० | कविना | कविभ्याम् | कविभि |
| च० | कवये | कविभ्याम् | कविभ्य |
| प० | कवेः | कविभ्याम् | कविभ्यः |
| ष० | कवे | कव्योः | कवीनाम् |
| स० | कवौ | कव्यो | कविषु |
| सम्बोधन | हे कवे | हे कवी | हे कवय |

मुनि, हरि, ऋषि, कपि, अतिथि, गिरि, उदधि, आधि, व्याधि, विरञ्चि, यति, रवि आदि इकारान्त शब्दो के रूप कवि की भाँति होते हैं।

### पति (स्वामी, मालिक, दूल्हा)

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० | पति. | पती | पतयः |
| द्वि० | पतिम् | पती | पतीन् |
| तृ० | पत्या | पतिभ्याम् | पतिभिः |
| च० | पत्ये | पतिभ्याम् | पतिभ्यः |
| प० | पत्यु | पतिभ्याम् | पतिभ्य |
| ष० | पत्युः | पत्यो | पतीनाम् |
| स० | पत्यौ | पत्यो | पतिषु |
| सम्बोधन | हे पते | हे पती | हे पतय |

जब समास में पति शब्द अन्त में आता है, तब इसके रूप कवि की भाँति होते हैं। जैसे—भूपति, नृपति, महीपति, गृहपति, श्रीपति, गजपति, गणपति आदि।

### सखि (मित्र)

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० | सखा | सखायौ | सखाय |
| द्वि० | सखायाम् | सखायौ | सखीन् |
| तृ० | सख्या | सखिभ्याम् | सखिभि |

| | | | |
|---|---|---|---|
| च० | सख्ये | सखिभ्याम् | सखिभ्य |
| प० | सख्यु | सखिभ्याम् | सखिभ्य |
| ष० | सख्यु | सख्यो | सखीनाम् |
| स० | सख्यौ | सख्यो | सखिषु |
| सम्बोधन | हे सखे | हे सखायौ | हे सखाय |

## ईकारान्त--सुधी ( विद्वान् )

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० | सुधी | सुधियौ | सुधिय. |
| द्वि० | सुधियम् | सुधियौ | सुधिय |
| तृ० | सुधिया | सुधीभ्याम् | सुधीभि |
| च० | सुधिये | सुधीभ्याम् | सुधीभ्य |
| प० | सुधियः | सुधीभ्याम | सुधीभ्य. |
| ष० | सुधिय | सुधियो | सुधियाम् |
| स० | सुधियि | सुधियो | सुधीषु |
| सम्बोधन | हे सुधी. | हे सुधियौ | है सुधिय |

शुद्धधी, परमधी, यवक्री ( जव खरीदने वाला ), सुश्री आदि शब्दो के रूप सुधी के समान होते हैं।

प्रधी के रूप कुछ भिन्न होते हैं।

## प्रधी ( अच्छा ध्यान करने वाला )

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० | प्रधी | प्रध्यौ | प्रध्य' |
| द्वि० | प्रध्यम् | प्रध्यौ | प्रध्य. |
| तृ० | प्रध्या | प्रधीभ्याम् | प्रधीभि. |
| च० | प्रध्ये | प्रधीभ्याम् | प्रधीभ्य. |
| प० | प्रध्य | प्रधीभ्याम् | प्रधीभ्यः |
| ष० | प्रध्यः | प्रध्यो | प्रध्याम् |
| स० | प्रध्यि | प्रध्योः | प्रधीषु |
| सम्बोधन | हे प्रधी | हे प्रध्यौ | हे प्रध्य |

उन्नी, ग्रामणी, सेनानी आदि शब्दो के रूप प्रधी की भाँति होते हैं। सप्तमी, एकवचन में उन्नी आदि के रूप प्रधी से भिन्न होते हैं—उन्न्याम्, ग्रामण्याम्, सेनान्याम्।

वातप्रमी के रूप कुछ स्थलो पर प्रधी के रूपो से भिन्न होते हैं।

## वातप्रमी ( वायु के समान तीव्र दौड़ने वाला मृग )

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० | वातप्रमी | वातप्रम्यौ | वातप्रम्यः |
| द्वि० | वातप्रमीम | वातप्रम्यौ | वातप्रमीन् |
| तृ० | वातप्रम्या | वातप्रमीभ्याम् | वातप्रमीभिः |
| च० | वातप्रम्ये | वातप्रमीभ्याम् | वातप्रमीभ्य |
| प० | वातप्रम्य. | वातप्रमीभ्याम् | वातप्रमीभ्य |
| ष० | वातप्रम्य | वातप्रम्योः | वातप्रम्याम् |
| स० | वातप्रमी | वातप्रम्योः | वातप्रमीषु |
| सम्बोधन | हे वातप्रमी | हे वातप्रम्यौ | हे वातप्रम्यः |

इसी प्रकार ययी ( माग ), पपी ( सूय ) के भी रूप चलते हैं।

## उकारान्त—भानु ( सूर्य )

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० | भानु | भानू | भानव |
| द्वि० | भानुम् | भानू | भानून् |
| तृ० | भानुना | भानुभ्याम् | भानुभि |
| च० | भानवे | भानुभ्याम | भानुभ्य. |
| प० | भानो | भानुभ्याम् | भानुभ्य |
| ष० | भानो | भान्वो | भानूनाम् |
| स० | भानौ | भान्वो | भानुषु |
| सम्बोधन | हे भानो | हे भानू | हे भानवः |

प्रभु, विष्णु, शत्रु, गुरु, शिशु, विधु, बन्धु, पशु, शम्भु, ऋतु आदि उकारान्त पुलिङ्ग शब्दो के रूप भानु के समान चलते हैं।

## क्रोष्टु ( गीदड़ )

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० | क्रोष्टा | क्रोष्टारौ | क्रोष्टारः |
| द्वि० | क्रोष्टारम् | क्रोष्टारौ | क्रोष्टून् |
| तृ० | क्रोष्ट्रा, क्रोष्टुना | क्रोष्टुभ्याम् | क्रोष्टुभि. |
| च० | क्रोष्ट्रे, क्रोष्टवे | क्रोष्टुभ्याम् | क्रोष्टुभ्य |
| प० | क्रोष्टु , क्रोष्टोः | क्रोष्टुभ्याम् | क्रोष्टुभ्य |
| ष० | क्रोष्टु , क्रोष्टो | क्रोष्ट्रो, क्रोष्ट्वो | क्रोष्टूनाम् |
| स० | क्रोष्टरि, क्रोष्टौ | क्रोष्ट्रोः, क्रोष्ट्वो. | क्रोष्टुषु |
| सम्बोधन | हे क्रोष्टो | हे क्रोष्टारौ | हे क्रोष्टार. |

### ऊकारान्त—स्वयम्भू ( ब्रह्मा )

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० | स्वयम्भू. | स्वयम्भुवौ | स्वयम्भुव |
| द्वि० | स्वयम्भुवम् | स्वयम्भुवौ | स्वयम्भुवः |
| तृ० | स्वयम्भुवा | स्वयम्भूम्याम | स्वयम्भूभि |
| च० | स्वयम्भुवे | स्वयम्भूम्याम् | स्वयम्भूम्य |
| प० | स्वयम्भुवः | स्वयम्भूम्याम् | स्वयम्भूम्यः |
| ष० | स्वयम्भुवः | स्वयम्भुवो | स्वयम्भुवाम् |
| स० | स्वयम्भुवि | स्वयम्भुवो | स्वयम्भूषु |
| सम्बोधन | हे स्वयम्भू | हे स्वयम्भुवौ | हे स्वयम्भुवः |

प्रतिभू ( जामिन ), स्वभू, अग्निभू के रूप इसी प्रकार चलते हैं।

वर्षाभू ( मेढक ), दृभू आदि के ऊ को यण् होता है। जैसे—वर्षाभ्वौ, वर्षाभ्व., दृन्भ्वौ, दृन्भ्व ।

### ऋकारान्त—दातृ ( देने वाला )

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० | दाता | दातारौ | दातार. |
| द्वि० | दातारम् | दातारौ | दातॄन् |
| तृ० | दात्रा | दातृभ्याम् | दातृभि. |
| च० | दात्रे | दातृभ्याम् | दातृभ्यः |
| प० | दातु | दातृभ्याम् | दातृभ्य |
| ष० | दातु | दात्रो | दातॄणाम् |
| स० | दातरि | दात्रो | दातृषु |
| सम्बोधन | हे दात | हे दातारौ | हे दातार |

कर्तृ, धातृ, श्रोतृ, गन्तृ आदि के रूप 'दातृ' के समान होते हैं।

### पितृ—पिता

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० | पिता | पितरौ | पितर |
| द्वि० | पितरम् | पितरौ | पितॄन् |
| तृ० | पित्रा | पितृभ्याम् | पितृभि. |
| च० | पित्रे | पितृभ्याम् | पितृभ्य |
| प० | पितु | पितृभ्याम् | पितृभ्य. |
| ष० | पितु. | पित्रो. | पितॄणाम् |
| स० | पितरि | पित्रो | पितृषु |
| सम्बोधन | हे पित | हे पितरौ | हे पितर. |

इसी प्रकार भ्रातृ, जामातृ, देवृ ( देवर ), और नृ के रूप चलते हैं। नृ ( मनुष्य) की षष्ठी के बहुवचन मे दो रूप होते हैं—नॄणाम्, नृणाम् ।

## ऐकारान्त—रै ( धन )

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० | रा | रायौ | राय |
| द्वि० | रायम् | रायौ | राय |
| तृ० | राया | राभ्याम् | राभि |
| च० | राये | राभ्याम् | राभ्य |
| प० | रायः | राभ्याम् | राभ्य |
| ष० | राय | रायो | रायाम् |
| स० | रायि | रायो॰ | रासु |
| सम्बोधन | हे रा | हे रायौ | हे रायः |

## ओकारान्त—गो ( बैल, गाय )

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० | गौ | गावौ | गाव |
| द्वि० | गाम | गावौ | गा |
| तृ० | गवा | गोभ्याम् | गोभि |
| च० | गवे | गोभ्याम् | गोभ्य |
| प० | गो. | गोभ्याम् | गोभ्य |
| ष० | गो | गवो | गवाम् |
| स० | गवि | गवो | गोषु |
| सम्बोधन | हे गौ | हे गावौ | हे गावः |

इसी प्रकार द्यो ( आकाश-स्त्रीलिङ्ग ) और स्मृतो ( स्मृत उः शङ्कर येन ) के रूप चलते हैं।

## औकारान्त—ग्लौ ( चन्द्रमा )

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० | ग्लौ | ग्लावौ | ग्लाव |
| द्वि० | ग्लावम् | ग्लावौ | ग्लाव |
| तृ० | ग्लावा | ग्लौभ्याम् | ग्लौभि. |
| च० | ग्लावे | ग्लौभ्याम् | ग्लौभ्य |
| प० | ग्लाव | ग्लौभ्याम् | ग्लौभ्य |
| ष० | ग्लाव. | ग्लावो | ग्लावाम् |
| स० | ग्लावि | ग्लावो | ग्लौषु |
| सम्बोधन | हे ग्लौ. | हे ग्लावौ | हे ग्लावः |

# स्त्रीलिङ्ग शब्द

## आकारान्त लता

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० | लता | लते | लता |
| द्वि० | लताम् | लते | लता |
| तृ० | लतया | लताभ्याम | लताभि |
| च० | लतायै | लताभ्याम् | लताभ्य |
| प० | लताया | लताभ्याम | लताभ्य |
| ष० | लतायाः | लतयो. | लतानाम् |
| स० | लतायाम् | लतयो | लतासु |
| सम्बोधन | हे लते | हे लते | हे लता' |

रमा, बाला, निशा, गङ्गा, चिन्ता, कन्या, आशा, करुणा, कलिका, क्षमा, दया, कला, प्रार्थना, भार्या, माला, धरा, सुधा आदि सभी आकारान्त स्त्रीलिङ्ग शब्दो के रूप लता के समान होते हैं।

अम्बा, अल्ला, अक्का के सम्बोधन, एकवचन में क्रमशः ये रूप हैं—हे अम्ब, हे अल्ल, हे अक्क।

## इकारान्त-रुचि

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० | रुचि | रुची | रुचय |
| द्वि० | रुचिम् | रुची | रुची |
| तृ० | रुच्या | रुचिभ्याम् | रुचिभि |
| च० | रुच्यै, रुचये | रुचिभ्याम् | रुचिभ्य |
| प० | रुच्या , रुचेः | रुचिभ्याम् | रुचिभ्य |
| ष० | रुच्याः, रुचे | रुच्यो. | रुचीनाम् |
| स० | रुच्याम्, रुचौ | रुच्योः | रुचिषु |
| सम्बोधन | हे रुचे | हे रुची | हे रुचय |

मति, उन्नति, बुद्धि, मूर्त्ति, गति, शक्ति, शान्ति, भक्ति, कृति, स्मृति, नीति, प्रकृति, विपत्ति, गीति, भूति, कान्ति आदि इकारान्त स्त्रीलिङ्ग शब्दो के रूप रुचि के समान होते हैं।

## ईकारान्त नदी

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० | नदी | नद्यौ | नद्य |
| द्वि० | नदीम् | नद्यौ | नदीः |
| तृ० | नद्या | नदीभ्याम् | नदीभि. |
| च० | बद्यै | नदीभ्याम् | नदीभ्य |
| प० | नद्या. | वदीभ्याम् | वदीभ्यः |
| ष० | नद्या | नद्यो. | नदीनाम् |
| स० | नद्याम् | नद्यो | नदीषु |
| सम्बोधन | हे नदि | हे नद्यौ | हे नद्य |

पार्वती, गौरी, जावकी, अटवी, कुमारी, पृथिवी, नगरी, भगिनी आदि ईकारान्त स्त्रीलिङ्ग शब्दो के रूप नदी के समान होते हैं।

## श्री

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० | श्री. | श्रियौ | श्रिय |
| द्वि० | श्रियम् | श्रियौ | श्रिय |
| तृ० | श्रिया | श्रीभ्याम् | श्रीभि |
| च० | श्रियै, श्रिये | श्रीभ्याम | श्रीभ्य. |
| प० | श्रिया , श्रिय | श्रीभ्याम् | श्रीभ्य |
| ष० | श्रिया , श्रियः | श्रियो | श्रीणाम्, श्रियाम् |
| स० | श्रियाम्, श्रियि | श्रियोः | श्रीषु |
| सम्बोधन | हे श्री | हे श्रियौ | हे श्रिय |

इसी प्रकार भी ( भय ), धी ( बुद्धि ) और ह्री ( लज्जा ) के रूप होते हैं।

## स्त्री

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० | स्त्री | स्त्रियौ | स्त्रिय |
| द्वि० | स्त्रियम्, स्त्रीम् | स्त्रियौ | स्त्रिय , स्त्री |
| तृ० | स्त्रिया | स्त्रीभ्याम् | स्त्रीभि |
| च० | स्त्रियै | स्त्रीभ्याम् | स्त्रीभ्य |
| प० | स्त्रिया | स्त्रीभ्याम् | स्त्रीभ्यः |
| ष० | स्त्रियाः | स्त्रियो. | स्त्रीणाम् |
| स० | स्त्रियाम् | स्त्रियोः | स्त्रीषु |
| सम्बोधन | हे स्त्रि | हे स्त्रियौ | हे स्त्रिय |

### ईकारान्त लक्ष्मी

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० | लक्ष्मी. | लक्ष्म्यौ | लक्ष्म्यः |
| द्वि० | लक्ष्मीम | लक्ष्म्यौ | लक्ष्मी |
| तृ० | लक्ष्म्या | लक्ष्मीभ्याम् | लक्ष्मीभि |
| च० | लक्ष्म्यै | लक्ष्मीभ्याम् | लक्ष्मीभ्य |
| प० | लक्ष्म्या | लक्ष्मीभ्याम् | लक्ष्मीभ्य. |
| ष० | लक्ष्म्या. | लक्ष्म्यो | लक्ष्मीणाम् |
| स० | लक्ष्म्याम् | लक्ष्म्यो | लक्ष्मीषु |
| सम्बोधन | हे लक्ष्मि | हे लक्ष्म्यौ | हे लक्ष्म्य |

### उकारान्त धेनु

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० | धेनु | धेनू | धेनव |
| द्वि० | धेनुम् | धेनू | धेनू |
| तृ० | धेन्वा | धेनुभ्याम् | धेनुभि |
| च० | धेन्वै, धेनवे | धेनुभ्याम् | धेनुभ्य |
| प० | धेन्वा , धेनो | धेनुभ्याम | धेनुभ्य· |
| ष० | धेन्वा , धेनो | धेन्वो | धेनूनाम् |
| स० | धेन्वाम्, धेनौ | धेन्वो | धेनुषु |
| सम्बोधन | हे धेनो | हे धेनू | हे धेनव |

तनु, रेणु, रज्जु आदि उकारान्त स्त्रीलिङ्ग शब्दो के रूप धेनु के समाव होते हैं।

### ऊकारान्त वधू

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० | वधू | वध्वौ | वध्व |
| द्वि० | वधूम् | वध्वौ | वधू |
| तृ० | वध्वा | वधूभ्याम् | वधूभि |
| च० | वध्वै | वधूभ्याम् | वधूभ्य |
| प० | वध्वा | वधूभ्याम् | वधूभ्य· |
| ष० | वध्वा | वध्वो | वधूनाम् |
| स० | वध्वाम् | वध्वो | वधूषु |
| सम्बोधन | हे वधु | हे वध्वौ | हे वध्व. |

चमू, श्वश्रू, कर्कन्धू (बेर), चम्पू (गद्य पद्य-मिश्रित-काव्य) आदि शब्दो के रूप वधू के समान चलते हैं।

## भ्रू (भौंह)

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० | भ्रू | भ्रुवौ | भ्रुवः |
| द्वि० | भ्रुवम् | भ्रुवौ | भ्रुव |
| तृ० | भ्रुवा | भ्रूभ्याम् | भ्रूभि· |
| च० | भ्रुवै, भ्रुवे | भ्रूभ्याम् | भ्रूभ्य |
| प० | भ्रुवा, भ्रुव | भ्रूभ्याम् | भ्रूभ्य |
| ष० | भ्रुवा, भ्रुव | भ्रुवो | भ्रुवाम, भ्रूणाम |
| स० | भ्रुवाम्, भ्रुवि | भ्रुवोः | भ्रूषु |
| सम्बोधन | हे भ्रू | हे भ्रुवौ | हे भ्रुव |

इसी प्रकार भू के रूप चलते हैं।

## ऋकारान्त-मातृ (माता)

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० | माता | मातरौ | मातर |
| द्वि० | मातरम् | मातरौ | मातृ |
| तृ० | मात्रा | मातृभ्याम् | मातृभि |
| च० | मात्रे | मातृभ्याम् | मातृभ्य. |
| प० | मातुः | मातृभ्याम | मातृभ्य |
| ष० | मातु· | मात्रोः | मातृणाम् |
| स० | मातरि | मात्रो. | मातृषु |
| सम्बोधन | हे मातः | हे मातरौ | हे मातर |

इसी प्रकार यातृ (देवरानी), और दुहितृ (पुत्री) के रूप चलते हैं।

## स्वसृ-बहन

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० | स्वसा | स्वसारौ | स्वसार |
| द्वि० | स्वसारम् | स्वसारौ | स्वसृ |
| तृ० | स्वस्रा | स्वसृभ्याम् | स्वसृभि |
| च० | स्वस्रे | स्वसृभ्याम् | स्वसृभ्य |
| प० | स्वसु | स्वसृभ्याम् | स्वसृभ्य |
| ष० | स्वसु | स्वस्रोः | स्वसृणाम् |
| स० | स्वसरि | स्वस्रो | स्वसृषु |
| सम्बोधन | हे स्वसः | हे स्वसारौ | हे स्वसार |

ओकारान्त और औकारान्त स्त्रीलिङ्ग शब्दो के रूप पुलिङ्ग शब्दो के समान होते हैं। द्यो के रूप गो की भाँति और नौ (नाव) के रूप ग्लौ की भाँति चलते हैं।

# नपुंसकलिङ्ग शब्द

## अकारान्त—फल

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० | फलम् | फले | फलानि |
| द्वि० | फलम | फले | फलानि |
| तृ० | फलेन | फलाभ्याम् | फलै |
| च० | फलाय | फलाभ्याम् | फलेभ्य |
| प० | फलात् | फलाभ्याम् | फलेभ्य |
| ष० | फलस्य | फलयो | फलानाम् |
| स० | फले | फलयो॰ | फलेषु |
| सम्बोधन | हे फल | हे फले | हे फलानि |

सुख, दु॰ख, ज्ञान, पुष्प, मुख, कार्य, जल, भाग्य, शरीर, काव्य, अर्चन, सौन्दर्य, कलत्र आदि अकारान्त नपुंसकलिङ्ग शब्दो के रूप फल के समान होते हैं।

## इकारान्त—वारि (जल)

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० | वारि | वारिणी | वारीणि |
| द्वि० | वारि | वारिणी | वारीणि |
| तृ० | वारिणा | वारिभ्याम् | वारिभि |
| च० | वारिणे | वारिभ्याम् | वारिभ्य॰ |
| प० | वारिण | वारिभ्याम् | वारिभ्य |
| ष० | वारिण | वारिणो | वारीणाम् |
| स० | वारिणि | वारिणो | वारिषु |
| सम्बोधन | हे वारि, हे वारे | हे वारिणी | हे वारीणि |

दधि, अस्थि, सक्थि (जघा) और अक्षि को छोडकर इकारान्त नपुसकलिङ्ग शब्दो के रूप वारि की भाति चलते हैं।

## दधि

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० | दधि | दधिनी | दधीनि |
| द्वि० | दधि | दधिनी | दधीनि |
| तृ० | दध्ना | दधिभ्याम् | दधिभि |
| च० | दध्ने | दधिभ्याम् | दधिभ्य |

| | | | |
|---|---|---|---|
| प० | दध्न | दधिभ्याम् | दधिभ्य |
| ष० | दध्न | दध्नो | दध्नाम् |
| स० | दध्नि, दधनि | दध्नो | दधिषु |
| सम्बोधन | हे दधि, हे दधे | हे दधिनी | हे दधीनि |

### अक्षि (आँख)

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० | अक्षि | अक्षिणी | अक्षीणि |
| द्वि० | अक्षि | अक्षिणी | अक्षीणि |
| तृ० | अक्ष्णा | अक्षिभ्याम् | अक्षिभि |
| च० | अक्ष्णे | अक्षिभ्याम् | अक्षिभ्य |
| प० | अक्ष्णः | अक्षिभ्याम् | अक्षिभ्य |
| ष० | अक्ष्ण | अक्ष्णो | अक्ष्णाम् |
| स० | अक्ष्णि, अक्षणि | अक्ष्णो | अक्षिषु |
| सम्बोधन | हे अक्षि, हे अक्षे | हे अक्षिणी | हे अक्षीणि |

जब इकारान्त और उकारान्त विशेषण शब्द नपुसकलिङ्ग विशेष्य के साथ प्रयुक्त होते हैं, तब उनके रूप चतुर्थी, पञ्चमी, षष्ठी और सप्तमी विभक्तियो के एकवचक में और षष्ठी तथा सप्तमी विभक्तियो के द्विवचन में इकारान्त और उकारान्त पुलिङ्ग शब्दो के समान भी होते हैं। यहाँ शुचि (पवित्र) और गुरु (भारी) के रूप दिये जा रहे हैं—

### शुचि

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० | शुचि | शुचिनी | शुचीनि |
| द्वि० | शुचि | शुचिनी | शुचीनि |
| तृ० | शुचिना | शुचिभ्याम् | शुचिभि |
| च० | शुचये, शुचिने | शुचिभ्याम् | शुचिभ्य |
| प० | शुचे, शुचिन | शुचिभ्याम् | शुचिभ्य |
| ष० | शुचे, शुचिन | शुच्योः, शुचिनो. | शुचीनाम |
| स० | शुचौ, शुचिनि | शुच्यो, शुचिनो. | शुचिषु |
| सम्बोधन | हे शुचि, हे शुचे | हे शुचिनी | हे शुचीनि |

### गुरु

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० | गुरु | गुरुणी | गुरूणि |
| द्वि० | गुरु | गुरुणी | गुरूणि |

| | | | |
|---|---|---|---|
| तृ० | गुरुणा | गुरुभ्याम् | गुरुभि |
| च० | गुरवे, गुरुणे | गुरुभ्याम् | गुरुभ्य |
| प० | गुरो , गुरुण | गुरुभ्याम् | गुरुभ्य. |
| ष० | गुरो , गुरुण | गुवा , गुरुणा | गुरूणाम् |
| स० | गुरौ, गुरुणि | गुर्वो , गुरुणो. | गुरुषु |
| सम्बोधन | हे गुरु, हे गुरो | हे गुरुणी | हे गुरूणि |

## मधु

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० | मधु | मधुनी | मधूनि |
| द्वि० | मधु | मधुनी | मधूनि |
| तृ० | मधुना | मधुभ्याम् | मधुभि |
| च० | मधुने | मधुभ्याम् | मधुभ्य |
| प० | मधुन | मधुभ्याम् | मधुभ्य |
| ष० | मधुन | मधुनो | मधूनाम् |
| स० | मधुनि | मधुनो. | मधुषु |
| सम्बोधन | हे मधु, हे मधो | हे मधुनी | हे मधूनि |

दारु, वस्तु, अश्रु आदि उकारान्त नपुंसकलिङ्ग शब्दो के रूप मधु के समान होते हैं।

## ऋकारान्त—कर्तृ ( करने वाला )

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० | कर्तृ | कर्तृणी | कर्तृणि |
| द्वि० | कर्तृ | कर्तृणी | कर्तृणि |
| तृ० | कर्त्रा, कर्तृणा | कर्तृभ्याम् | कर्तृभि. |
| च० | कर्त्रे, कर्तृणे | कर्तृभ्याम् | कर्तृभ्य |
| प० | कर्तु , कर्तृण | कर्तृभ्याम् | कर्तृभ्य |
| ष० | कर्तु , कर्तृण | कर्त्रो , कर्तृणो | कर्तृणाम् |
| स० | कर्तरि | कर्त्रो॰, कर्तृणोः | कर्तृषु |
| सम्बोधन | हे कर्तृ , हे कर्त | हे कर्तृणी | हे कर्तृणि |

# व्यजनान्त शब्द

## चकारान्त पुलिङ्ग—जलमुच् (बादल)

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० | जलमुक | जलमुचौ | जलमुच |
| द्वि० | जलमुचम् | जलमुचौ | जलमुचः |

| | | | |
|---|---|---|---|
| तृ० | जलमुचा | जलमुग्भ्याम | जलमुग्भि |
| च० | जलमुचे | जलमुग्भ्याम् | जलमुग्भ्यः |
| प० | जलमुच. | जलमुग्भ्याम् | जलमुग्भ्य |
| ष० | जलमुच | जलमुचो | जलमुचाम् |
| स० | जलमुचि | जलमुचो | जलमुक्षु |
| सम्बोधन | हे -लमुक् | हे जलमुचौ | हे जलमुच |

सत्यवाच, वारिमुच् ( बादल ) आदि शब्दो के रूा इसी प्रकार चलते हैं। प्राञ्च, प्रत्यञ्च्, उदञ्च् और तिर्यञ्च् के रूप भिन्न होते हैं। त्वच्, वाच् आदि स्त्रीलिङ्ग शब्दो के रूप भी जलमुच् के समान होते हैं।

## पुंलिङ्ग—प्राञ्च् ( पूर्व )

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० | प्राङ् | प्राञ्चौ | प्राञ्च. |
| द्वि० | प्राञ्चम् | प्राञ्चौ | प्राञ्च. |
| तृ० | प्राचा | प्राग्भ्याम् | प्राग्भि |
| च० | प्राचे | प्राग्भ्याम | प्राग्भ्य |
| प० | प्राच | प्राग्भ्याम् | प्राग्भ्य |
| ष० | प्राच | प्राचो | प्राचाम् |
| स० | प्राचि | प्राचोः | प्राक्षु |
| सम्बोधन | हे प्राङ् | हे प्राञ्चौ | हे प्राञ्च |

प्रत्यञ्च्, उदञ्च् और तिर्यञ्च् द्वितीया के बहुवचन में, तृतीया, चतुर्थी और पञ्चमी के एकवचन मे, षष्ठी के एकवचन, द्विवचन, बहुवचन मे तथा सप्तमी के एकवचन और द्विवचन में क्रमश प्रतीच्, उदीच् और तिरश्च् हो जाते हैं और फिर इनके रूप प्राञ्च् के समान चलते हैं।

## जकारान्त पुंलिङ्ग –ऋत्विज्

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० | ऋत्विक् | ऋत्विजौ | ऋत्विज |
| द्वि० | ऋत्विजम् | ऋत्विजौ | ऋत्विज |
| तृ० | ऋत्विजा | ऋत्विग्भ्याम् | ऋत्विग्भि |
| च० | ऋत्विजे | ऋत्विग्भ्याम् | ऋत्विग्भ्य. |
| प० | ऋत्विज | ऋत्विग्भ्याम् | ऋत्विग्भ्य |
| ष० | ऋत्विज | ऋत्विजो | ऋत्विजाम् |
| स० | ऋत्विजि | ऋत्विजो | ऋत्विक्षु |
| सम्बोधन | हे ऋत्विक् | हे ऋत्विजौ | हे ऋत्विज. |

वणिज् ( बनिया ), भिषज् ( वैद्य ), भूभुज् ( राजा ), हुतभुज् ( अग्नि ) आदि पुलिङ्ग तथा रुज् ( रोग ), स्रज् ( माला ) आदि स्त्रीलिङ्ग शब्दों के रूप ऋत्विज् के समान होते हैं ।

### पुलिङ्ग--सम्राज् ( सम्राट् )

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० | सम्राट् | सम्राजौ | सम्राजः |
| द्वि० | सम्राजम् | सम्राजौ | सम्राजः |
| तृ० | सम्राजा | सम्राड्भ्याम् | सम्राड्भिः |
| च० | सम्राजे | सम्राड्भ्याम् | सम्राड्भ्यः |
| प० | सम्राजः | सम्राड्भ्याम् | सम्राड्भ्यः |
| ष० | सम्राजः | सम्राजोः | सम्राजाम् |
| स० | सम्राजि | सम्राजोः | सम्राट्सु |
| सम्बोधन | हे सम्राट् | हे सम्राजौ | हे सम्राजः |

इसी प्रकार परिव्राज् के रूप चलते हैं ।

### नपुंसकलिङ्ग असृज् ( लोहू )

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० | असृक् | असृजी | असृञ्जि |
| द्वि० | असृक् | असृजी | असृञ्जि |
| तृ० | असृजा | असृग्भ्याम् | असृग्भिः |
| च० | असृजे | असृग्भ्याम् | असृग्भ्यः |
| प० | असृजः | असृग्भ्याम् | असृग्भ्यः |
| ष० | असृजः | असृजोः | असृजाम् |
| स० | असृजि | असृजोः | असृक्षु |
| सम्बोधन | हे असृक् | हे असृजी | हे असृञ्जि |

जकारान्त नपुंसलिङ्ग शब्दों के रूप इसी प्रकार चलते हैं ।

### तकारान्त पुंलिङ्ग--भूभृत् ( राजा, पहाड़ )

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० | भूभृत् | भूभृतौ | भूभृतः |
| द्वि० | भूभृतम् | भूभृतौ | भूभृतः |
| तृ० | भूभृता | भूभृद्भ्याम् | भूभृद्भिः |
| च० | भूभृते | भूभृद्भ्याम् | भूभृद्भ्यः |
| प० | भूभृतः | भूभृद्भ्याम् | भूभृद्भ्यः |
| ष० | भूभृतः | भूभृतोः | भूभृताम् |

# अष्टम प्रकरण

# कारक

क्रिया के निवर्तक को कारक कहते हैं, अर्थात् जिसके बिना क्रिया का निर्वाह नहीं होता, उसे कारक कहते हैं। संस्कृत में ६ कारक माने गए हैं—कर्त्ता, कर्म, करण, सम्प्रदान, अपादान और अधिकरण। षष्ठी को कारक नही मानते, क्योंकि इसका क्रिया के साथ सम्बन्ध नही रहता। जैसे—अहं रामस्य पुस्तकं पश्यामि। यहाँ 'रामस्य' का 'पश्यामि' के साथ सम्बन्ध नही है, अतः यह कारक नही है।

कारक और विभक्ति में भेद है। 'बालकः पुस्तकं पठति' में 'बालकः' कर्ता है। यहाँ कर्त्ता में प्रथमा विभक्ति का प्रयोग हुआ है। 'बालकेन पुस्तकं पठ्यते' में 'बालकेन' कर्त्ता है। यहाँ कर्त्ता मे तृतीया विभक्ति का प्रयोग हुआ है। कर्तृ-वाच्य में कर्त्ता में प्रथमा विभक्ति और कर्मवाच्य में कर्त्ता में तृतीया विभक्ति का प्रयाग होता है। कर्तृवाच्य में कर्म में द्वितीया विभक्ति होती है, परन्तु कर्मवाच्य में कर्म में प्रथमा विभक्ति का प्रयोग होता है।

यहाँ प्रथमा आदि विभक्तियों के प्रयोग पर विचार किया जा रहा है।

### प्रथमा

**प्रातिपदिकार्थलिङ्गपरिमाणवचनमात्रे प्रथमा**—प्रातिपदिकार्थमात्र, लिङ्गमात्र, परिमाणमात्र या वचनमात्र का बोध कराने के लिए प्रथमा विभक्ति का प्रयोग होता है।

प्रातिपदिकार्थमात्र—उच्चैः, नीचैः, कृष्णः, श्रीः, ज्ञानम्।

उच्चैः, नीचैः अलिङ्ग शब्द हैं और कृष्ण, श्रीः आदि नियतलिङ्ग।

लिङ्गमात्र—तटः, तटी, तटम्।

परिमाणमात्र—द्रोणो[1] व्रीहिः। यहाँ द्रोण परिमाणवाचक है।

वचनमात्र—एकः, द्वौ, बहवः।

**सम्बोधने च**—सम्बोधन में भी प्रथमा विभक्ति होती है। जैसे—हे राम।

---

१ 'द्रोणरूपं यत्परिमाणं तत्परिच्छिन्नो व्रीहिरित्यर्थः। प्रत्ययार्थे परिमाणे प्रकृत्यर्थोऽभेदेन संसर्गेण विशेषणम्, प्रत्ययार्थस्तु परिच्छेद्यपरिच्छेदकभावेन व्रीहौ विशेषणमिति विवेकः।'—सिद्धान्तकौमुदी

## द्वितीया

**कर्तुरीप्सिततमं कर्म**—कर्ता जिसे सबसे अधिक चाहता है, वह कर्म है। 'राम फल खाता है' में 'फल' राम के लिए अत्यन्त अभीष्ट है, अतः वह कर्म है।

**अनभिहिते। कर्मणि द्वितीया**—अनुक्त कर्म मे द्वितीया विभक्ति का प्रयोग होता है। जैसे—हरिं भजति। जब कर्म उक्त रहता है, तब तो कर्म में प्रथमा विभक्ति होती है। जैसे—हरिः सेव्यते। तात्पर्य यह है कि कर्तृवाच्य में कर्म में द्वितीया विभक्ति होती है और कर्मवाच्य में कर्म में प्रथमा।

**तथायुक्तं चानीप्सितम्**—अत्यन्त अभीष्ट पदार्थ की भाँति क्रिया से सम्बद्ध अनभीष्ट कारक भी कर्म होता है। 'ग्रामं गच्छन् तृणं स्पृशति' में ग्राम की भाँति तृण भी क्रिया से सम्बद्ध है, अतः अनीप्सित होने पर भी तृण कर्म है।

**अकथितं च**—अपादानादि विशेष रूप से अविवक्षित कारक की कर्मसंज्ञा होती है। नीचे कुछ धातुएँ उद्धृत की जा रही हैं, जिनके अपादानादि कारकों की अविवक्षा होती है—

> दुह्याच्पच्दण्ड्रुधिप्रच्छिचिब्रूशासुजिमथ्मुषाम्।
> कर्मयुक् स्यादकथितं तथा स्यान्नीहृकृष्वहाम्॥

यहाँ धातुओं का परिगणन हुआ है। इन धातुओं की समानार्थक धातुओं में भी यह नियम लगता है।

धातुएँ हैं—१ दुह—दुहना, २ याच्—माँगना, ३ पच्—पकाना, ४ दण्ड्—दण्ड देना, ५ रुध्—रोकना, ६. प्रच्छ्—पूछना, ७ चि—चुनना, ८ ब्रू–कहना, ९ शास्—शासन करना, १० जि—जीतना, ११. मथ्—मथना, १२ मुष्—चुराना, १३ नी—ले जाना, १४ हृ—हरण करना, ले जाना, कृष्—खींचना और १६ वह्—ले जाना।

इनके उदाहरण निम्नलिखित हैं—

१ गां दोग्धि पयः—गाय से दूध दुहता है। यहाँ गाय अपादान है, किन्तु उसकी विवक्षा न होने के कारण कर्मसंज्ञा हुई। जब अपादान की विवक्षा होगी, तब पञ्चमी होगी—गोः दोग्धि पयः।

२ बलिं याचते वसुधाम्—बलि से पृथिवी माँगता है। यहाँ बलि अपादान है, किन्तु उसकी विवक्षा न होने के कारण कर्मसंज्ञा हुई और फिर कर्म में द्वितीया विभक्ति हुई।

३ तण्डुलान् ओदनं पचति—चावलों से भात पकाता है। यहाँ तण्डुल करण है, किन्तु विवक्षा न होने के कारण कर्मसंज्ञा हुई।

४ गर्गान् शतं दण्डयति—गर्गों पर सौ रुपये जुर्माना करता है। यहाँ गर्ग अपादान है। अविवक्षा होने पर उसकी कर्मसंज्ञा हुई।

५ व्रजमवरुणद्धि गाम्—व्रज में गाय को रोकता है। यहाँ व्रज अधिकरण है, किन्तु अविवक्षा के कारण कर्मसंज्ञा हुई।

६ माणवकं पन्थानं पृच्छति—लड़के से मार्ग पूछता है। यहाँ माणवक अपादान है। उसकी अविवक्षा होने पर कर्मसंज्ञा हुई।

७ वृक्षमवचिनोति फलानि—वृक्ष से फलों को चुनता है। यहाँ वृक्ष अपादान है। अविवक्षा होने के कारण कर्मसंज्ञा हुई है।

८-९ माणवकं धर्मं ब्रूते शास्ति वा—लड़के के लिए धर्म का उपदेश करता है। यहाँ माणवक सम्प्रदान है, परन्तु अविवक्षा होने के कारण कर्मसंज्ञा हुई।

१० शतं जयति देवदत्तम्—देवदत्त से सौ रुपये जीतता है। यहाँ देवदत्त अपादान है। अविवक्षा होने के कारण कर्मसंज्ञा हुई।

११ सुधां क्षीरनिधिं मथ्नाति—सागर को अमृत के लिए मथता है। यहाँ सुधा सम्प्रदान है। विवक्षा न होने से कर्मसंज्ञा हुई।

१२ देवदत्तं शतं मुष्णाति—देवदत्त के सौ रुपये चुराता है। यहाँ देवदत्त अपादान है। विवक्षा न होने पर कर्मसंज्ञा हुई है।

१३-१६ ग्राममजां नयति हरति, कर्षति, वहति वा—गाँव में बकरी को ले जाता है या खींचता है। यहाँ ग्राम अधिकरण है। उसकी विवक्षा नहीं है, अतः कर्मसंज्ञा हुई।

समानार्थक धातुओं के उदाहरण ये हैं—

बलिं भिक्षते वसुधाम्। माणवकं धर्मं भाषते, अभिधत्ते, वक्ति।

**अकर्मकधातुभिर्योगे देशः कालो भावो गन्तव्योऽध्वा च कर्मसंज्ञक इति वाच्यम्** (वार्तिक)—अकर्मक धातुओं के योग में देश, काल, भाव और गन्तव्य मार्ग भी कर्मसंज्ञक होते हैं। जैसे—

१ कुरून् स्वपिति—कुरुदेश में सोता है। यहाँ कुरु देशवाचक है।

२. मासमास्ते—महीने भर रहता है।

३ गोदोहमास्ते—गोदोहन की बेला तक रहता है।

४ क्रोशमास्ते—कोश भर में रहता है।

**गतिबुद्धिप्रत्यवसानार्थशब्दकर्माकर्मकाणामणि कर्ता स णौ**—गमनार्थक, बुद्धयर्थक, भक्षणार्थक शब्द कर्म वाली ( ऐसी धातुएँ जिनका कर्म शब्द हो ) और अकर्मक धातुओं का अणिजन्त काल में जो कर्ता होता है, वही णिजन्त काल में कर्म हो जाता है। उदाहरण—

शत्रूनगमयत् स्वर्गं वेदार्थं स्वानवेदयत्।
आशयच्चामृतं देवान् वेदमध्यापयद् विधिम् ॥
आसयत् सलिले पृथ्वीं यः स मे श्रीहरिर्गतिः।

जिन भगवान् हरि ने शत्रुओं को स्वर्ग भेजा, आत्मीयों को वेदार्थ समझाया, देवों को अमृत खिलाया, ब्रह्मा को वेद पढ़ाया, पृथिवी को जल पर बैठाया, वे मेरी गति हैं।

| अणिजन्त | णिजन्त ( प्रेरणार्थक रूप ) |
|---|---|
| शत्रवः स्वर्गमगच्छन् | शत्रून् स्वर्गमगमयत् |
| स्वे वेदार्थमविदुः | स्वान् वेदार्थमवेदयत् |
| देवा अमृतमाश्नन् | देवानमृतमाशयत् |
| विधिः वेदमध्यैत | विधिं वेदमध्यापयत् |
| पृथ्वी सलिले आस्त | पृथ्वीं सलिले आसयत् |

**हृक्रोरन्यतरस्याम्**—हृ और कृ धातुओं का अणिजन्त का कर्ता णिजन्त में विकल्प से कर्म होता है। जैसे—

| अणिजन्त | णिजन्त ( प्रेरणार्थक ) |
|---|---|
| हरति भारं भृत्यः | हारयति भारं भृत्यं भृत्येन वा |
| करोति कटं भृत्यः | कारयति कटं भृत्यं भृत्येन वा |

**अधिशीङ्स्थासां कर्म**—जब शी, स्था और आस् धातुएँ अधि उपसर्ग से युक्त रहती हैं, तो इनका आधार कर्म होता है। जैसे—

अधिशेते, अधितिष्ठति, अध्यास्ते वा वैकुण्ठं हरिः। यहाँ अधि पूर्वक शी आदि धातुओं का आधार वैकुण्ठ है। उपर्युक्त सूत्र से वैकुण्ठ की कर्मसंज्ञा हुई है।

**अभिनिविशश्च**—अभिनि पूर्वक विश् धातु का आधार कर्मसंज्ञक होता है। जैसे अभिनिविशते सन्मार्गम्—वह सन्मार्ग का अनुसरण करता है।

**उपान्वध्याङ्वसः**—जब वस् धातु उप, अनु, अधि या आ उपसर्ग से युक्त रहती है, तब क्रिया का आधार कर्मसंज्ञक होता है। जैसे—

उपवसति वैकुण्ठ हरि ।
अनुवसति वैकुण्ठ हरि ।
अधिवसति वैकुण्ठ हरि ।
आवसति वैकुण्ठ हरि ।

अभुक्त्यर्थस्य न ( वा० )—जब वस का अर्थ उपवास करना होता है, तब आधार कर्मसंज्ञक नहीं होता । जैसे—वने उपवसति-वन में उपवास करता है ।

उभसर्वतसो कार्या धिगुपर्यादिषु त्रिषु ।
द्वितीयाम्रेडितान्तेषु ततोऽन्यत्रापि दृश्यते ।। ( वा० )

उभयत , सर्वत और धिक् के योग में द्वितीया विभक्ति होती है । जब सामीप्य अर्थ होता है, तब उपर्युपरि अधोऽध और अध्यधि के योग में द्वितीया विभक्ति होती है । जैसे—उभयत कृष्ण गोपा , सर्वत कृष्णम् , धिक् कृष्णाभक्तम् , उपर्युपरि लोक हरि , अधोऽधो लोकम् , अध्यधि लोकम् ।

अभित परित समयानिकषाहाप्रतियोगेऽपि ( वा० )—अभित. ( सब ओर ), परित. ( सब ओर ), समया ( समीप ), निकषा (समीप ), हा और प्रति के योग में द्वितीया होती है । जैसे—अभित कृष्णम , परित कृष्णम् , ग्राम समया , निकषा लङ्काम् , हा कृष्णाभक्तम् ( कृष्ण के अभक्त के लिए खेद है ) , मन्दोत्सुक्योऽस्मि नगरगमन प्रति ।

अन्तराऽन्तरेण युक्ते—अन्तरा (बीच में) और अन्तरेण (विषय में, बिना) के योग में द्वितीया होती है । जैसे—अन्तरा त्वा मा हरि —तुम्हारे और मेरे बीच में हरि हैं । अन्तरेण हरिं न सुखम्—हरि के बिना सुख नहीं मिलता । देवी वसुमतीमन्तरेण—देवी वसुमती के विषय में ।

कर्मप्रवचनीययुक्ते द्वितीया —कर्मप्रवचनीय के योग में द्वितीया होती है । कर्मप्रवचनीय के सम्बन्ध में निम्नलिखित कथन ध्यातव्य है—

'ये पूर्वं क्रिया काञ्चित् द्योतितवन्त. सम्प्रति तस्या क्रियाया अभावात् न क्रियां कामपि द्योतयन्ति, किन्तु क्रियान्तरेण कस्यापि सम्बन्धमात्र द्योतयन्ति, तेऽत्र कर्मप्रवचनीया ।'

—सारदारञ्जनकृत टीका

अनुर्लक्षणे —जब अनु से किसी हेतु का प्रकटन होता है, तब कर्मप्रवचनीय होता है । जैसे—जपमनु प्रावर्षत् —जप के समाप्त होते ही वृष्टि हुई ।

**तृतीयार्थे**—जब अनु तृतीयार्थ को प्रकट करता है, तब कर्मप्रवचनीय होता है। जैसे—नदीमन्ववसिता सेना—नदी से सटी हुई सेना।

**हीने**—हीन अर्थ द्योतित होने पर अनु कर्मप्रवचनीय होता है। जैसे—अनु हरिं सुरा—देवता हरि से हीन हैं। अनु शाकटायन वैयाकरणा—वैयाकरण शाकटायन से हीन हैं।

**उपोऽधिके च**—जब उप अधिक और हीन अर्थ का प्रकटन करता है, तब कर्मप्रवचनीय होता है। जब उप हीन अर्थ का द्योतन करता है, तभी द्वितीया होती है।

जैसे—उप हरिं सुरा—देवता हरि से हीन हैं।

**लक्षणेत्थम्भूताख्यानभागवीप्सासु प्रतिपर्यनव**—जब किसी दिशा में निर्देश करना हो, या यह इस प्रकार का है, ऐसा बताना हो, या भाग (हिस्सा) का प्रकटन करना हो या व्याप्ति सूचित करनी हो, तब प्रति, परि और अनु कर्मप्रवचनीय होते हैं। जैसे—

१ लक्षण—वृक्ष प्रति परि अनु वा विद्योतते विद्युत्।

२ इत्थम्भूताख्यान—भक्तो विष्णु प्रति परि अनु वा।

३ भाग—लक्ष्मीर्हरिं प्रति परि अनु वा—लक्ष्मी विष्णु के हिस्से में पड़ी।

४ वीप्सा—वृक्ष वृक्ष प्रति परि अनु वा सिञ्चति—प्रत्येक वृक्ष सींचता है।

**अभिरभागे**—भाग को छोड़कर उपर्युक्त सूत्र में निरूपित लक्षण आदि अर्थों में अभि कर्मप्रवचनीय होता है। जैसे—हरिमभिवर्तते। भक्तो हरिमभि। देव देवमभि सिञ्चति।

**अधिपरी अनर्थकौ**—जब अधि और परि का कोई अर्थ नहीं होता, तब कर्मप्रवचनीय होते हैं। जैसे—कुतोऽध्यागच्छति, कुत पर्यागच्छति।

**सु पूजायाम्**—पूजा के अर्थ में सु कर्मप्रवचनीय होता है। जैसे—सु सिक्तम्, सु स्तुतम।

**अतिरतिक्रमणे च**—अतिक्रमण और पूजा के अर्थ में अति कर्मप्रवचनीय होता है। जैसे—अति देवान् कृष्ण—कृष्ण सब देवों से उत्कृष्ट हैं।

**अपिः पदार्थसम्भावनान्ववसर्गगर्हासमुच्चयेषु**—जब अपि पदार्थ, सम्भावना, अन्ववसर्ग (यथेप्सित करने की आज्ञा), गर्हा (निन्दा) और समुच्चय का द्योतक होता है, तब कर्मप्रवचनीय होता है। जैसे—सर्पिषोऽपि स्यात्, अपि स्तुयाद् विष्णुम्, अपि स्तुहि, धिग्देवदत्तम् अपि स्तुयाद् वृषलम्, अपि सिञ्च, अपि स्तुहि।

**कालाध्वनोरत्यन्तसंयोगे** अत्यन्त संयोग (अविच्छिन्न संयोग) द्योतित होने पर काल और मार्गवाचक शब्दों के योग में द्वितीया होती है।

जैसे—मासं कल्याणी, मासमधीते, मासं गुडधाना, क्रोशं कुटिला नदी, क्रोशं गिरिः।

## तृतीया

**साधकतमं करणम्**—क्रिया की सिद्धि में जो अत्यन्त उपकारक होता है, उसे करण कहते हैं। 'उसने हाथ से आम तोड़ा' वाक्य में क्रिया है—तोड़ना। यहाँ क्रिया की सिद्धि में अत्यन्त उपकारक 'हाथ' है, अतः वह करण है।

**कर्तृकरणयोस्तृतीया**—अनुक्त कर्ता तथा करण में तृतीया होती है। जैसे—रामेण बाणेन हतो वाली—राम ने बाण से बाली को मारा। यहाँ राम अनुक्त कर्ता है और बाण करण है, अतः दोनों में तृतीया हुई है।

**प्रकृत्यादिभ्य उपसंख्यानम्** (वा०)—प्रकृति आदि में तृतीया होती है। जैसे—प्रकृत्या चारुः, प्रायेण याज्ञिकः, गोत्रेण गार्ग्यः, समेनैति, विषमेणैति, द्विद्रोणेन धान्यं क्रीणाति, सुखेन दुःखेन वा याति।

**दिवः कर्म च**—दिव् 'खेलना' का अत्यन्त साधक कारक कर्म और करण संज्ञक होता है। जैसे—अक्षैरक्षान् वा दीव्यति—पाशों से या पाशों को खेलता है।

**अपवर्गे तृतीया**—जितने समय में या जितना मार्ग चलने पर फल की प्राप्ति होती है, उतने समय और उतने मार्ग में तृतीया होती है। जैसे—अह्ना क्रोशेन वा अनुवाकोऽधीतः—दिन भर में या एक कोश तक चलने में अनुवाक पढ़ लिया गया। जहाँ फल की प्राप्ति नहीं होती, वहाँ तृतीया नहीं होती। जैसे—मासमधीतो नायातः—एक महीने तक पढ़ा, किन्तु समझ में नहीं आया। यहाँ 'मास' में तृतीया नहीं हुई, क्योंकि फल नहीं मिला।

**सहयुक्तेऽप्रधाने**—'साथ' अर्थ वाले शब्द से युक्त रहने पर अप्रधान में तृतीया होती है। जैसे—पुत्रेण सह आगतः पिता। यहाँ अप्रधानता वाक्यगत है, पदार्थगत नहीं। अतएव 'पित्रा सह आगतः पुत्रः' प्रयोग भी होगा।

**येनाङ्गविकारः**—जब किसी विकृत अङ्ग के द्वारा अङ्गी का विकार लक्षित होता है, तब विकृत अङ्ग में तृतीया होती है। जैसे—अक्ष्णा काणः, पादेन खञ्जः।

इत्थम्भूतलक्षणे—जब किसी चिह्न से किसी विशेष स्थिति का ज्ञान होता है, तब उस चिह्न मे तृतीया होती है। जैसे—जटाभिस्तापस.।

हेतौ—कारण या प्रयोजन मे तृतीया होती है। जैसे—दण्डेन घट, पुण्येन दृष्टो हरि.।

## चतुर्थी

कर्मणा यमभिप्रैति स सम्प्रदानम्—दान के कर्म से कर्ता जिसे सन्तुष्ट करना चाहता है, वह सम्प्रदान कहा जाता है। जैसे—उपाध्यायाय गा ददाति—अध्यापक को गाय देता है। यहाँ दान के कर्म से कर्ता उपाध्याय को सन्तुष्ट करना चाहता है।

चतुर्थी सम्प्रदाने—सम्प्रदान मे चतुर्थी होती है। जैसे—विप्राय गा ददादि—ब्राह्मण को गाय देता है। यहाँ विप्र सम्प्रदान है, अत उसमें चतुर्थी हुई।

रुच्यर्थाना प्रीयमाण—रुच् अर्थ वाली धातुओ के प्रयोग में प्रसन्न किया जाने वाला पदार्थ सम्प्रदान होता है। जैसे—हरये रोचते भक्ति। यहाँ रुच् धातु का प्रयोग हुआ है और हरि प्रसन्न किये जा रहे हैं, अत हरि मे चतुर्थी हुई है।

धारेरुत्तमर्ण—धारि धातु के प्रयोग में ऋण देने वाला सम्प्रदान होता है। जैसे—भक्ताय धारयति मोक्ष हरि।

स्पृहेरीप्सित—स्पृह् धातु के प्रयोग में इष्ट पदार्थ सम्प्रदान होता है। जैसे—पुष्पेभ्यः स्पृहयति।

क्रुधद्रुहेर्ष्यासूयार्थाना,य प्रति कोप—क्रुध्, द्रुह्, ईर्ष्य्, असूय् धातुओं और इनके समान अर्थ वाली धातुओ के प्रयोग में जिस पर क्रोध किया जाता है, वह सम्प्रदाय होता है। जैसे—हरये क्रुध्यति द्रुह्यति ईर्ष्यति असूयति वा।

क्रुधद्रुहोरुपसृष्टयो कर्म—उपसर्ग युक्त क्रुध् और द्रुह धातुओ के योग में जिस पर क्रोध या जिसके प्रति द्रोह किया जाता है, वह कर्मसज्ञक होता है। जैसे—क्रूरमभिक्रुध्यति अभिद्रुह्यति।

परिक्रयणे सम्प्रदानमन्यतरस्याम्—परिमित काल तक वेतन देकर नौकर से काम लेना परिक्रयण कहा जाता है। परिक्रयण में जो करण होता है, उसकी विकल्प से सम्प्रदान सज्ञा होती है। जैसे—शतेन शताय वा परिक्रीतः।

**नम स्वस्तिस्वाहास्वधाऽलवषड्योगाच्च**—नम , स्वस्ति, स्वाहा, स्वधा, अल और वषट् के योग में चतुर्थी होती है। जैसे—हरये नम , प्रजाभ्य स्वस्ति, अग्नये स्वाहा, पितृभ्य. स्वधा, दैत्येभ्यो हरिरलम्, वषडिन्द्राय।

**गत्यर्थकर्मणि द्वितीयाचतुर्थ्यौ चेष्टायामनध्वनि**—जब गत्यथक धातुओ का कम मार्ग नही रहता और क्रिया के सम्पादन में शरीर से व्यापार करना पडता है, तब गत्यथक धातुओ के कर्म में द्वितीया या चतुर्थी विभक्ति हाती है। जैसे—ग्राम ग्रामाय वा गच्छति।

## पञ्चमी

**ध्रुवमपायेऽपादानम्**—अपाय का अथ विश्लेष है। जिससे विश्लेष होता है, वह ध्रुव या अवधिभूत कारक अपादान कहा जाता है।

**अपादाने पञ्चमी**—अपादान मे पञ्चमी होती है। जैसे – ग्रामादायाति, धावतोऽश्वात् पतति।

**जुगुप्साविरामप्रमादार्थानामुपसख्यानम्** – जुगुप्सा ( घृणा ), विराम और प्रमाद के समान अर्थ वाले शब्दा के योग में पञ्चमी होती है। जैसे—पापाज्जुगुप्सते, विरमति, धर्मात् प्रमाद्यति।

**भीत्रार्थाना भयहेतु**—भयाथक और त्राणाथक धातुओ के प्रयोग में भय का कारण अपादान होता है। जैसे—चोराद् बिभेति, चोरात् त्रायते।

**पराजेरसोढ**—परा पूर्वक जि धातु के प्रयोग में जो असह्य होता है, वह आपदान होता है। जैसे—अध्ययनात् पराजयते।

**वारणार्थानामीप्सित.** – जिससे किसी को रोका जाय या मना किया जाय, वह अपादान होता है। जैस—यवेभ्यो गा वारयति।

**अन्तर्धौ येनादर्शनमिच्छति**—जब कोई किसी से अपने को छिपाना चाहता है, तो जिससे छिपाना चाहता है, उसकी अपादान सज्ञा होती है। जैसे—मातुर्निलीयते कृष्ण।

**आख्यातोपयोगे** – जिससे नियमपूवक विद्या स्वीकार की जाय, वह अपादान होता है। जैसे—उपाध्यायादधीते।

**जनिकर्तु प्रकृति**—उत्पन्न होने वाले का हेतु अपादान होता है। जैसे—ब्रह्मण: प्रजा प्रजायन्ते।

**भुव प्रभवः**—आविर्भूत पदार्थ का उत्पत्ति स्थान अपादान होता है। जैसे—हिमवत गङ्गा प्रभवति।

**अन्यारादितरर्ते दिक्शब्दाञ्चूत्तरपदाजाहियुक्ते**— अन्य, आरात्, इतर, ऋते, दिग्वाचक शब्द, ऐसे समास जिनका अन्तिम पद अञ्च् धातु से निष्पन्न कोई शब्द हो तथा आच् और आहि प्रत्ययो वाले शब्द—इनके योग में पञ्चमी होती है। जैसे—

१ अन्यो भिन्न इतरो वा कृष्णात्।

२ आराद्वनात्।

३ ऋते कृष्णात्।

४ पूर्वो ग्रामात्।

५ प्राक प्रत्यक् वा ग्रामात्।

६ दक्षिणा ग्रामात्।

७ दक्षिणाहि ग्रामात्।

**अपपरी वर्जने**— अप और परि वजन अथ में कमप्रवचनीय होते हैं।

**आङ् मर्यादावचने**— आङ् मर्यादा अथ मे कर्मप्रवचनीय होता है।

**पञ्चम्यपाङ्परिभिः**— कमप्रवचनीय अप, आङ् और परि के योग में पञ्चमी होती है। जैसे—अप हरेः ससार, परि हरे ससार—हरि को छोडकर ससार है। आ मुक्ते ससार।

**पृथग्विनानानाभिस्तृतीयान्यतरस्याम्**— पृथक्, विना और नाना शब्दो के योग में द्वितीया, तृतीया और पञ्चमी विभक्तियाँ होती हैं। जैसे— पृथक् राम रामेण रामात् वा।

**दूरान्तिकार्थेभ्यो द्वितीया च**—दूर और अन्तिक (समीप) अर्थ वाले शब्दो के योग में द्वितीया, तृतीया और पञ्चमी विभक्तियाँ होती हैं। जैसे—दूर दूरेण दूरात् वा ग्रामस्य, अन्तिकम् अन्तिकेन अन्तिकात् वा ग्रामस्य।

## षष्ठी

**शेषे षष्ठी**—कारक और प्रातिपदिकाथ के अतिरिक्त स्वामी और भृत्य आदि सम्बन्ध में षष्ठी होती है। जैसे—राज्ञः पुरुष। यहाँ राजा स्वामी है और पुरुष भृत्य है।

**षष्ठी हेतुप्रयोगे**—जब हेतु शब्द का प्रयोग हो, तब कारणवाचक शब्द में षष्ठी होती है। जैसे—अन्नस्य हेतोर्वसति।

**सर्वनाम्नस्तृतीया च**—जब सर्वनाम कारण का द्योतन करता है और हेतु शब्द का प्रयोग होता है, तब सवनाम में तृतीया और षष्ठी विभक्तियाँ होती हैं। जैसे—केन हेतुना वसति, कस्य हेतो वसति।

**निमित्तपर्यायप्रयोगे सर्वासां प्रायदर्शनम्** ( वा० ) जब निमित्तार्थक शब्दों का प्रयोग होता है, तब प्राय सभी विभक्तियाँ होती हैं। जैसे—

किं निमित्तम्।
केन निमित्तेन।
कस्मै निमित्ताय।
कस्मान्निमित्तात्।
कस्य निमित्तस्य।
कस्मिन् निमित्ते।

इसी प्रकार किं प्रयोजनम्, केन प्रयोजनेन, कस्मै प्रयोजनाय इत्यादि प्रयोग होते हैं।

**एनपा द्वितीया**—एनप् प्रत्ययान्त शब्द के योग में द्वितीया और षष्ठी विभक्तियाँ होती हैं। जैसे—दक्षिणेन ग्रामं ग्रामस्य वा।

**दूरान्तिकार्थैः षष्ठ्यन्यतरस्याम्** दूर और अन्तिक ( समीप ) अर्थ वाले शब्दों के योग में षष्ठी और पञ्चमी विभक्तियाँ होती हैं। जैसे—दूरं निकटं ग्रामस्य ग्रामाद्वा।

**अधीगर्थदयेशां कर्मणि**—अधिपूर्वक इ, दय्, ईश् और इनके समान अर्थ वाली धातुओं के कर्म में षष्ठी होती है। जैसे—मातुः स्मरणम्, सर्पिषो दयनम् ईशनं वा।

**कर्तृकर्मणोः कृति**—जब कृत् प्रत्ययान्त शब्द प्रयुक्त हो, तब कर्ता और कर्म में षष्ठी होती है। जैसे—कृष्णस्य कृतिः, जगतः कर्ता कृष्णः।

**न लोकाव्ययनिष्ठाखलर्थतृनाम्**—लकारार्थ में प्रयुक्त होने वाले प्रत्ययों से युक्त शब्दों के योग में, उ और उक प्रत्ययों वाले शब्दों के योग में, अव्यय के योग में, निष्ठा ( क्त, क्तवतु ) से युक्त शब्दों के योग में, खल् के समान अर्थ वाले प्रत्ययों वाले शब्दों के योग में और तृन् प्रत्याहार में आने वाले प्रत्ययों से युक्त शब्दों के योग में षष्ठी नहीं होती। जैसे—

१ लकारार्थ—कुर्वन् कुर्वाणो वा सृष्टिं हरिः।
२ उ—हरिं दिदृक्षुः, अलङ्करिष्णुर्वा।
३ उक – दैत्यान् घातुको हरिः।
४. अव्यय—जगत् सृष्ट्वा; सुखं कर्तुम्।
५. निष्ठा—विष्णुना हता दैत्याः, दैत्यान् हतवान् विष्णुः।

६ खलर्थ—ईषत्कर प्रपञ्चो हरिणा।

७ तृन्—सोम पवमान , आत्मान मण्डयमान , वेदमधीयन्, कर्ता लोकान् ।

**क्तस्य च वतमाने**— जब क्त प्रत्ययान्त शब्द का प्रयोग वतमान के अर्थ मे होता है, तब षष्ठा होती है । जैसे— राज्ञा मतो बुद्ध पूजितो वा ।

**अधिकरणवाचिनश्च**—अधिकरण में विहित क्त के योग मे षष्ठी होती है । जैसे —इदमेषामासित शयित गत भुक्त वा ।

**अकेनोर्भविष्यदाधमर्ण्ययो** —भविष्यत् के अर्थ मे विहित अक प्रत्यय के योग में और भविष्यत तथा आधमर्ण्य क अथ म विहित इन् प्रत्यय के योग में षष्ठी नही हाती । जैसे -- सत पालकोऽवतरति, व्रज गामी, शत दायी ।

**कृत्याना कर्तरि वा**—कृत्य प्रत्यय के योग मे कर्ता में विकल्प से षष्ठी हाती है । जैसे—मया मम वा सेव्यो हरि ।

**तुल्यार्थैरतुलोपमाभ्या तृतीयान्यतरस्याम्**—तुला और उपमा शब्दो को छोडकर तुल्य के समान अथ वाले शब्दो के योग में षष्ठी या तृतीया होती है। जैसे—तुल्य सदृश समो वा कृष्णस्य कृष्णेन वा ।

**चतुर्थी चाशिष्यायुष्यमद्रभद्रकुशलसुखार्थहितै**—आशीर्वाद अर्थ होने पर आयुष्य, मद्र, भद्र, कुशल, सुख, अथ और हित और इनके समान अथ वाले शब्दोके योग में चतुर्थी और षष्ठी विभक्तियाँ होती हैं । जैसे—आयुष्य चिरञ्जीवित कृष्णाय कृष्णस्य वा भूयात्, मद्र भद्र कुशल निरामय सुख शम् अर्थ॰ प्रयोजन हित पथ्य कृष्णाय कृष्णस्य वा भूयात् ।

## सप्तमी

**आधारोऽधिकरणम्**—कर्ता और कर्म के द्वारा क्रिया का आधार अधिकरण कहा जाता है ।

आधार तीन प्रकार का होता है —

१ औपश्लेषिक, २ वैषयिक और ३. अभिव्यापक ।

**सप्तम्यधिकरणे च**—अधिकरण में सप्तमी होती है । जैसे—

कटे आस्ते, स्थाल्या पचति, मोक्षे इच्छास्ति, सर्वस्मिन्नात्मास्ति ।

**क्तस्येन्विषयस्य कर्मण्युपसंख्यानम्** (वा०)—जब क्त प्रत्ययान्त शब्द में इन् प्रत्यय लगाकर शब्द बनाया जाता है, तब उसके योग में उसके कर्म में सप्तमी होती है । जैसे—अधीती व्याकरणे ।

**साध्वसाधुप्रयोगे च** (वा०)—साधु और असाधु के प्रयोग में सप्तमी होती है । जैसे—साधुः कृष्णो मातरि, असाधुर्मातुले ।

**निमित्तात्कर्मयोगे** (वा०)—जब किसी क्रिया का निमित्त (फल) उसके कर्म से सम्बद्ध रहता है, तब निमित्त में सप्तमी होती है। जैसे—

'चर्मणि द्वीपिनं हन्ति दन्तयोर्हन्ति कुञ्जरम्।
केशेषु चमरीं हन्ति सीम्नि पुष्कलको हतः॥'

'चर्मणि द्वीपिनं हन्ति' में क्रिया का फल चर्म है और वह क्रिया के कर्म द्वीपी के साथ समवेत है, अतः चर्म में सप्तमी हुई है। इसी प्रकार 'दन्तयोर्हन्ति कुञ्जरम्' आदि प्रयोगों में भी समझना चाहिए।

**यस्य च भावेन भावलक्षणम्**—जब किसी क्रिया से दूसरी क्रिया लक्षित होती है, तब उसमें सप्तमी होती है। जैसे—गोषु दुह्यमानासु गतः।

**षष्ठी चानादरे**—जिसका अनादर करके कोई कार्य होता है, उसमें षष्ठी या सप्तमी होती है। जैसे—रुदति रुदतो वा प्राव्राजीत्।

**स्वामीश्वराधिपतिदायादसाक्षिप्रतिभूप्रसूतैश्च**—स्वामी, ईश्वर, अधिपति, दायाद, साक्षी, प्रतिभू और प्रसूत शब्दों के योग में षष्ठी और सप्तमी विभक्तियाँ होती हैं। जैसे—गवां गोषु वा स्वामी; गवां गोषु वा प्रसूतः।

**आयुक्तकुशलाभ्यां चासेवायाम्**—यदि तत्परता अर्थ हो, तब आयुक्त और कुशल के योग में षष्ठी और सप्तमी विभक्तियाँ होती हैं। जैसे—आयुक्तः कुशलो वा हरिपूजने हरिपूजनस्य वा।

**यतश्च निर्धारणम्**—जब समुदाय से किसी एक का किसी विशेषता के कारण पृथक्करण होता है, तब समुदायवाचक शब्द में षष्ठी और सप्तमी विभक्तियाँ होती हैं। जैसे—

नृणां नृषु वा द्विजः श्रेष्ठः—मनुष्यों में ब्राह्मण श्रेष्ठ है।
गवां गोषु वा कृष्णा बहुक्षीरा—गायों में कृष्णा गाय बहुत दूध वाली होती है।
गच्छतां गच्छत्सु वा धावञ्छीघ्रः—जाने वालों में दौड़ने वाला शीघ्र जाता है।
छात्राणां छात्रेषु वा मैत्रः पटुः—छात्रों में मैत्र पटु है।

**साधुनिपुणाभ्यामर्चायां सप्तम्यप्रतेः**—पूजन अर्थ में साधु और निपुण शब्दों के योग में सप्तमी विभक्ति होती है, किन्तु प्रति के योग में सप्तमी नहीं होती। जैसे—मातरि साधुर्निपुणो वा।

**अप्रत्यादिभिरिति वक्तव्यम्** (वा०)—प्रति की भाँति परि, अनु आदि के योग में भी सप्तमी नहीं होती। जैसे—साधुर्निपुणो वा मातरं प्रति पर्यनु वा।

**प्रसितोत्सुकाभ्यां तृतीया च**—प्रसित (आसक्त) और उत्सुक शब्दों के योग में तृतीया और सप्तमी विभक्तियाँ होती हैं। जैसे—प्रसित उत्सुको वा हरिणा हरौ वा।

**नक्षत्रे च लुपि**—यदि नक्षत्रवाचक शब्द में कोई प्रत्यय लगाया गया हो और उसका लोप हुआ हो, तो अधिकरण के रूप में प्रयुक्त होने पर उस शब्द में तृतीया और सप्तमी विभक्तियाँ होती हैं। जैसे—मूलेनावाहयेद्देवी श्रवणेन विसर्जयेत्, मूले श्रवणे इति वा। पुष्येण पुष्ये वा पायसमश्नीयात्।

**सप्तमीपञ्चम्यौ कारकमध्ये**—दो कारकशक्तियों के बीच के समय और स्थानवाचक शब्द में सप्तमी और पञ्चमी विभक्तियाँ होती हैं। जैसे—अद्य भुक्त्वा अयं द्व्यहे द्व्यहाद्वा भोक्ता—आज खाकर यह फिर दो दिन के बाद खायेगा। इहस्थोऽयं क्रोशे क्रोशाद्वा लक्ष्यं विध्येत्—यहाँ खड़ा होकर यह एक कोश पर स्थित लक्ष्य को वेध देगा।

— —

## नवम प्रकरण

# समास

समास का अर्थ है सक्षेप—समसन समास । समास में पदो का आकार छोटा हो जाता है । जैसे—विद्याया॰ आलय –विद्यालय । यहाँ 'विद्याया' की षष्ठी विभक्ति का लोप कर दिया गया है । जब 'विद्यालय' के पदो को अलग करके 'विद्याया आलयः' रूप देते हैं, तब उसे विग्रह कहते हैं । वृत्ति के अर्थ का बोध कराने वाला वाक्य विग्रह कहा जाता हैं—वृत्त्यर्थावबोधक वाक्य विग्रह । वृत्तियाँ पाँच है—कृत्, तद्धित, समास, एकशेष और सनाद्यन्त धातुरूप । 'राज॰ पुरुष॰' समासवृत्ति है । इसके अर्थ का बोध 'राज्ञ पुरुष' वाक्य के द्वारा होता है, अत यह विग्रह है ।

विग्रह दो प्रकार का होता है—लौकिक और अलौकिक । जिसका प्रयोग लोक में होता है, वह लौकिक विग्रह कहा जाता है । जैसे—'राजपुरुष' का विग्रह 'राज्ञ पुरुष' । जिसका लोक में प्रयोग नही होता, वह अलौकिक विग्रह कहा जाता है । जैसे—'भूतपूर्व' का अलौकिक विग्रह 'पूर्व अम् भूत सु' ।

समास के मुख्यत चार भेद हैं—

१. अव्ययीभाव

२ तत्पुरुष

३. द्वन्द्व

४ बहुव्रीहि

तत्पुरुष का ही भेद कर्मधारय है और कमधारय का भेद द्विगु है ।

### अव्ययीभाव

अव्ययीभाव में प्राय पूर्वपद प्रधान होता है । इसमें प्रथम पद प्राय अव्यय होता है । समस्त पद नपुसकलिङ्ग होता है ।

**अव्यय विभक्तिसमीपसमृद्धिव्यृद्ध्यर्थाभावात्ययासम्प्रतिशब्दप्रादुर्भावपश्चाद्यथानुपूर्व्ययौगपद्यसादृश्यसम्पत्तिसाकल्यान्तवचनेषु** —विभक्ति, समीप, समृद्धि, समृद्धि का नाश, अभाव, नाश, अनुचित, शब्द की अभिव्यक्ति, पश्चात्, यथा, क्रमशः, एक साथ, सादृश्य, सम्पत्ति, सम्पूर्णता और अन्त–इन

अर्थों में वर्तमान अव्यय का सुबन्त के साथ नित्य समास होता है। उदाहरण निम्नलिखित हैं—

१ विभक्ति—हरि ङि अधि = अधिहरि। 'हरौ' के अर्थ मे अधिहरि समस्त पद बना है।

२ समीप—कृष्णस्य समीपम् (कृष्ण ङस् उप) = उपकृष्णम्, उपकृष्णेन।

**तृतीया सप्तम्योर्बहुलम्**—अकारान्त अव्ययीभाव के पश्चात् तृतीया और सप्तमी को बहुलता से अम् आदेश होता है। अतः उपकृष्णम और उपकृष्णेन रूप हुए हैं।

३ समृद्धि—मद्राणां समृद्धि: = सुमद्रम।

४ व्यृद्धि—यवनानां व्यृद्धि (यवनो की समृद्धि का अभाव) = दुर्यवनम।

५ अभाव—मक्षिकाणामभाव (मक्खियो का अभाव) = निर्मक्षिकम्।

६ अत्यय—हिमस्यात्यय (हिम का नाश) = अतिहिमम।

७ असम्प्रति—निद्रा सम्प्रति न युज्यते (निद्रा इस समय उचित नही) = अतिनिद्रम्।

८ शब्दप्रादुर्भाव—हरिशब्दस्य प्रकाश (हरिशब्द का प्रादुर्भाव) = इतिहरि।

९ पश्चात्—विष्णो पश्चाद् (विष्णु के पीछे) = अनुविष्णु।

१० यथा—इसके चार अर्थ हैं—योग्यता, वीप्सा, पदार्थानतिवृत्ति, सादृश्य।

योग्यता—रूपस्य योग्यम् = अनुरूपम्।

वीप्सा—अर्थमर्थं प्रति = प्रत्यर्थम्।

पदार्थानतिवृत्ति—शक्तिमनतिक्रम्य (शक्ति का अतिक्रमण न करके) = यथाशक्ति।

सादृश्य—हरे. सादृश्यम् (हरि की समानता) = सहरि।

**'अव्ययीभावे चाकाले'**—सूत्र से सहहरि में सह के स्थान पर स हुआ है। सूत्र का अर्थ है—यदि उत्तरपद कालवाचक न हो, तो सह को स आदेश होता है।

११ आनुपूर्व्य—ज्येष्ठस्यानुपूर्व्येण = अनुज्येष्ठम्।

१२ यौगपद्य—चक्रेण युगपत् = सचक्रम्। यहाँ भी सह को स आदेश हुआ है।

१३ सादृश्य—सदृश सख्या = ससखि। यहाँ सह को स आदेश हुआ है।

१४ सम्पत्ति—क्षत्राणां सम्पत्तिः (क्षत्रियों की सम्पत्ति) = सक्षत्रम्। यहाँ भी सह को स आदेश हुआ है।

१५ साकल्य—तृणमपरित्यज्य = सतृणम्। यहाँ भी सह के स्थान पर स आदेश हुआ है।

१६ अन्त—अग्निग्रन्थपर्यन्तम् = साग्नि। सह के स्थान पर स आदेश हुआ है।

**यावदवधारणे**—निश्चित परिमाण अर्थ में वर्तमान यावत् का सुबन्त के साथ समास होता है। जैसे—यावन्तः श्लोकाः तावन्तोऽच्युतप्रणामाः—यावच्छ्लोकम्। यावदमत्रं ब्राह्मणानामन्त्रयस्व।

**सुप्प्रतिना मात्रार्थे**—मात्रा (थोड़ी मात्रा) अर्थ में प्रति का सुबन्त के साथ समास होता है और वह बाद में रक्खा जाता है। जैसे—शाकस्य लेशः = शाकप्रति।

**अक्षशलाकासंख्याः परिणा**—अक्ष, शलाका और संख्यावाचक शब्दों का परि के साथ समास होता है और इनका पहले प्रयोग होता है। जैसे—अक्षेण विपरीतं वृत्तम् = अक्षपरि (पासे के ठीक न पड़ने के कारण हार होना), शलाकापरि (शलाका ठीक न पड़ने से हार होना), एकपरि (एक पासे के ठीक न पड़ने से हार होना)।

**अपपरिबहिरञ्चवः पञ्चम्या**—अप, परि, बहिः तथा अञ्च् धातु से निष्पन्न शब्दों का पञ्चम्यन्त शब्दों के साथ विकल्प से समास होता है। जैसे—अपविष्णु, अपविष्णोः, परिविष्णु, परिविष्णोः, बहिर्वनम्, बहिर्वनात्, प्राग्वनम्, प्राग्वनात्।

**आङ् मर्यादाभिविध्योः**—मर्यादा और अभिविधि अर्थ में आङ् का पञ्चम्यन्त के साथ विकल्प से समास होता है। जैसे—आमुक्ति संसारः, आमुक्तेः, आबालं हरिभक्तिः, आबालेभ्यः।

**लक्षणेनाभिप्रती आभिमुख्ये**—आभिमुख्य (ओर) अर्थ में वर्तमान अभि और प्रति का लक्षणवाचक सुबन्त के साथ विकल्प से समास होता है। जैसे—अभ्यग्नि शलभाः पतन्ति, अग्निमभि, प्रत्यग्नि, अग्निं प्रति।

**यस्य चायामः**—जिसकी दीर्घता का प्रकटन अनु के द्वारा होता है, उस लक्षणवाचक पद के साथ अनु का विकल्प से समास होता है। जैसे—अनुगङ्गं वाराणसी, गङ्गाया अनु।

**पारे मध्ये षष्ठ्या वा**—पार और मध्य शब्दों का षष्ठ्यन्त के साथ विकल्प से समास होता है। पार और मध्य का पूर्व प्रयोग होता है और ये दोनों शब्द एकारान्त हो जाते हैं। जैसे—पारेगङ्गात्, मध्येगङ्गात्। पक्ष में षष्ठी तत्पुरुष होता है। जैसे—गङ्गापारात्, गङ्गामध्यात्।

**नदीभिश्च**—संख्यावाचक शब्दों का नदीवाचक शब्दों के साथ समाहार अर्थ में विकल्प से अव्ययीभाव समास होता है। जैसे—सप्तगङ्गम्, द्वियमुनम्।

**अव्ययीभावे शरत्प्रभृतिभ्यः**—अव्ययीभाव समास में शरद् आदि शब्दों में समासान्त टच् प्रत्यय लगाया जाता है। जैसे—शरदः समीपम् उपशरदम्, प्रतिविपाशम्। शरद् आदि शब्द हैं—शरद्, विपाश, मनस्, उपानह, दिव्, हिमवत्, अनडुह, विद्, दिश्, विश्, चेतस्, चतुर्, त्यद्, तद्, यद्, कियत्, जरस् (जरा के स्थान पर) आदि।

**जराया जरस् च (ग० सू०)**—जब जरा के बाद टच् प्रत्यय आता है, तब उसके स्थान पर जरस् हो जाता है। जैसे—उपजरसम्।

**अनश्च**—अन्नन्त (जिसके अन्त में अन् हो) अव्ययीभाव से समासान्त टच् प्रत्यय होता है। जैसे—उपराजम्, अध्यात्मम्। यहाँ 'नस्तद्धिते' से टि का लोप हुआ है। 'नस्तद्धिते' का अर्थ है—जब तद्धित प्रत्यय बाद में रहता है, तब नकारान्त भसञ्ज्ञक अङ्ग की टि का लोप हो जाता है।

**नपुंसकादन्यतरस्याम्**—जब अन्नन्त नपुंसकलिङ्ग रहता है, तब विकल्प से टच् होता है। जैसे—उपचमम्, उपचर्म।

**नदीपौर्णमास्याग्रहायणीभ्यः**—जब अव्ययीभाव समास के अन्त में नदी, पौर्णमासी और आग्रहायणी शब्द आते हैं, तब विकल्प से टच् प्रत्यय होता है। जैसे—उपनदम्, उपनदि, उपपौर्णमासम्, उपपौर्णमासि, उपाग्रहायणम्, उपाग्रहायणि।

**झयः**—झयन्त अव्ययीभाव से विकल्प से टच् होता है। जैसे—उपसमिधम्, उपसमित्।

**गिरेश्च सेनकस्य** जब अव्ययीभाव समास के अन्त में गिरि शब्द रहता है, तब विकल्प से टच् प्रत्यय होता है। जैसे - उपगिरम्, उपगिरि।

## तत्पुरुष

जिस समास का प्रायः उत्तरपद प्रधान होता है, उसे तत्पुरुष कहते हैं।

### द्वितीया तत्पुरुष

**द्वितीया श्रितातीतपतितगतात्यस्तप्राप्तापन्नैः**—द्वितीयान्त शब्द का श्रित,

अतीत, पतित, गत, अत्यस्त, प्राप्त और आपन्न शब्दो के साथ विकल्प से समास होता है। जैसे—कृष्ण श्रित = कृष्णश्रित, ग्रामम् अतीत = ग्रामातीत, नरक-पतित, स्वर्गगत, कूपात्यस्त, सुखप्राप्त, सङ्कटापन्न।

गम्यादीनामुपसंख्यानम् (वा०)—जैसे द्वितीयान्त शब्द का श्रित आदि के साथ समास होता है, उसी प्रकार गमी आदि के साथ भी समझना चाहिए। जैसे—ग्राम गमी ग्रामगमी (गाँव को जाने वाला), अन्न बुभुक्षु = अन्नबुभुक्षु।

खट्वा क्षेपे—द्वितीयान्त खट्वा शब्द का निन्दा अर्थ मे क्तप्रत्ययान्त के साथ समास होता है। जैसे – खट्वामारूढ = खट्वारूढ (मूर्ख)। वाक्य में निन्दा अर्थ नही होता। अत. खट्वामारूढ का अर्थ है – गृहस्थाश्रम वाला।

सामि—सामि अव्यय का क्तप्रत्ययान्त के साथ समास होता है। जैसे—सामिकृतम (आधा किया)।

काला—कालवाचक द्वितीयान्त शब्द का क्तप्रत्ययान्त के साथ विकल्प से समास होता है। जैसे—मास प्रमित = मासप्रमित।

अत्यन्तसंयोगे च—अत्यन्त सयोग अर्थ में कालवाचक द्वितीयान्त शब्द का सुबन्त के साथ समास होता है। जैसे—मुहूर्त्तं सुखम् = मुहूर्त्तसुखम्।

## तृतीया तत्पुरुष

तृतीया तत्कृतार्थेन गुणवचनेन- तृतीयान्त शब्द का तृतीयान्त के अर्थ से किये गए गुणवाचक शब्द के साथ और अर्थ शब्द के साथ समास होता है। जैसे–शङ्कुलया खण्ड. = शङ्कुलाखण्ड (सरौते से किया हुआ टुकडा), धान्येन अर्थ = धान्यार्थ।

पूर्वसदृशसमोनार्थकलहनिपुणमिश्रश्लक्ष्णै—तृतीयान्त शब्द का पूर्व आदि के साथ समास होता है। जैसे—मासपूर्व, मातृसदृशः; पितृसम, माषेण ऊनम् = माषोन कार्षापणम्, वाचा कलह = वाक्कलह, आचारनिपुण, गुडमिश्र, आचारश्लक्ष्ण।

अवरस्योपसंख्यानम् (वा०) – पूर्व आदि शब्दों के साथ अवर की भी गणना करनी चाहिए। जैसे—मासेन अवरो मासावर (एक माह छोटा)।

कर्तृकरणे कृता बहुलम्—कर्ता या करण में विहित तृतीयान्त पद का कृदन्त के साथ समास होता है। जैसे—हरिणा त्रात = हरित्रात, नखैर्भिन्नः = नखभिन्न।

कृद्ग्रहणे गतिकारकपूर्वस्यापि ग्रहणम् (परिभाषा)—कृत् के ग्रहण में गति-कारकपूर्वक का भी ग्रहण समझना चाहिए। इसके आधार पर यह तथ्य

प्रकट होता है कि जब कृदन्त के पहले गति और कारक रहते हैं, तब भी तृतीया तत्पुरुष होता है। जैसे—नखैर्निर्भिन्न = नखनिर्भिन्न । यहाँ 'निर्' गति है और यह क्तप्रत्ययान्त 'भिन्न' के पहले आया है, अत तृतीया तत्पुरुष समास हुआ है।

**अन्नेन व्यञ्जनम**—व्यञ्जनवाचक तृतीयान्त शब्द का अन्नवाचक शब्द के साथ समास होता है। जैसे—दध्ना ओदनः = दध्योदन ।

## चतुर्थी तत्पुरुष

**चतुर्थी तदर्थार्थबलिहितसुखरक्षितै**—चतुर्थ्यन्त का उसके साथ समास होता है, जिससे चतुर्थ्यन्त वस्तु बनी रहती है। चतुर्थ्यन्त का अर्थ, बलि, हित, सुख और रक्षित शब्दो के साथ भी समास होता है। जैसे—यूपाय दारु = यूपदारु। यहाँ यूपाय चतुर्थ्यन्त है। यूप दारु (लकडो) से बना है।

**अर्थेन नित्यसमासो विशेष्यलिङ्गता चेति वक्तव्यम्** (वा०)—अर्थ शब्द के साथ नित्यसमास होता है और समस्तपद का लिङ्ग विशेष्य के अनुसार होता है। जैसे—द्विजार्थ सूप, द्विजार्था यवागू, द्विजार्थं पय.।

बलि आदि के साथ इस प्रकार समास होता है—भूतेभ्यो बलिः = भूतबलि, गोभ्यो हितम् = गोहितम्; गोभ्य. सुखम् = गोसुखम्, गोभ्यो रक्षितम् = गोरक्षितम्।

## पञ्चमी तत्पुरुष

**पञ्चमी भयेन**—पञ्चम्यन्त शब्दो का भय के साथ समास होता है। जैसे—चोराद् भयम् = चोरभयम्।

**भयभीतभीतिभीभिरिति वाच्यम्** (वा०)—भय के साथ भीत, भीति और भी की गणना करनो चाहिए। इस प्रकार पञ्चम्यन्त शब्द का भीत आदि के साथ भी समास होता है। जैसे—वृकाद् भीत = वृकभीत ।

**अपेतापोढमुक्तपतितापत्रस्तैरल्पश**—कुछ पञ्चम्यन्त शब्दो का अपेत, अपोढ, मुक्त, पतित, अपत्रस्त के साथ समास होता है। जैसे—सुखाद् अपेत = सुखापेतः, कल्पनापोढ., चक्रमुक्त, स्वगपतित, तरङ्गापत्रस्त ।

**स्तोकान्तिकदूरार्थकृच्छ्राणि क्तेन**—पञ्चम्यन्त स्तोक (थोडा), अन्तिक (समीप), दूर और इनके समान अर्थ वाले अन्य शब्दो तथा कृच्छ्र का क्तप्रत्ययान्त शब्दो के साथ समास होता है। स्तोक आदि के साथ समास होने पर पञ्चमी का लोप नही होता। जैसे—स्तोकान्मुक्तः, अन्तिकादागत, अभ्याशादागत, दूरादागत., कृच्छ्रादागतः।

## षष्ठी तत्पुरुष

इसमें षष्ठ्यन्त पद का दूसरे पद के साथ समास होता है। जैसे—राज्ञ पुरुष॰ = राजपुरुष ।

**याजकादिभिश्च**—षष्ठ्यन्त शब्द का याजक आदि के साथ समास होता है। जैसे—ब्राह्मणयाजक॰, देवपूजक, राजपरिचारकः, अग्निहोता, भूभर्ता।

**न निर्धारणे**—निर्धारण (बहुतो में से एक को पृथक् करना) अर्थ में की गयी षष्ठी का अन्य शब्दो के साथ समास नही होता। जैसे—नृणा द्विज॰ श्रेष्ठ ।

**पूरणगुणसुहितार्थसद्व्ययतव्यसमानाधिकरणेन**—षष्ठ्यन्त पदो का पूरणार्थक प्रत्ययो से निष्पन्न शब्दो, गुणवाचक शब्दों, तृप्ति अर्थ वाले शब्दो, शतृ और शानच् प्रत्ययों से निष्पन्न शब्दों, अव्ययो, तव्य प्रत्ययान्त शब्दो और समानाधिकरण शब्दो के साथ समास नही होता। जैसे—सता षष्ठ॰, काकस्य कार्ष्ण्यम्, फलाना सुहिता, द्विजस्य कुर्वन् कुर्वाणो वा; ब्राह्मस्य कृत्वा, ब्राह्मणस्य कर्तव्यम्, तक्षकस्य सर्पस्य।

**क्तेन च पूजायाम्**—षष्ठ्यन्त शब्द का 'मतिबुद्धि–' सूत्र से विहित क्तप्रत्य॰ यान्त शब्दो के साथ समास नही होता। जैसे—राज्ञां मतो बुद्ध पूजितो वा।

**अधिकरणवाचिना च**—अधिकरणवाचक क्तप्रत्ययान्त शब्दो के साथ षष्ठ्यन्त शब्द का समास नही होता। जैसे—इदमेषामासित गत भुक्त वा।

**तृजकाभ्यां कर्तरि**—जब कर्ता में तृच् और अक प्रत्ययो का प्रयोग होता है, तब षष्ठ्यन्त शब्द का इन प्रत्ययो से निष्पन्न शब्दों के साथ समास नहीं होता। जैसे—अपां स्रष्टा, वज्रस्य भर्ता।

**पूर्वापराधरोत्तरमेकदेशिनैकाधिकरणे**—यदि अवयवी एकत्वसंख्या युक्त हो, तब पूर्व, अपर, अधर और उत्तर अवयव–वाचक शब्दो का अवयवी–वाचक शब्द के साथ समास होता है। जैसे—पूर्वं कायस्य = पूर्वकायः; अपरकायः।

**अर्धं नपुंसकम्**—आधे भाग के वाचक नित्य नपुसकलिङ्ग शब्द अर्ध का सुबन्त के साथ समास होता है। जैसे—अर्धं पिप्पल्याः = अर्धपिप्पली।

## सप्तमी तत्पुरुष

**सप्तमी शौण्डैः**—सप्तम्य शब्दो का शौण्ड आदि शब्दो के साथ समास होता है। जैसे—अक्षेषु शौण्डः (चतुर.) = अक्षशौण्ड॰। शौण्डादि में ये शब्द हैं—शौण्ड, धूर्त, कितव, व्याड, प्रवीण, संवीत, अन्तर, अधि, पटु, पण्डित, कुशल, चपल, निपुण।

**सिद्धशुष्कपक्वबन्धैश्च**—सप्तम्यन्त शब्दों का सिद्ध, शुष्क, पक्व तथा बन्ध शब्दों के साथ समास होता है। जैसे—पाङ्काश्यसिद्ध, आतपशुष्क, स्थालीपक्व, चक्रबन्ध।

**ध्वाङ्क्षेण क्षेपे**—निन्दा अर्थ में ध्वाङ्क्ष (कौआ) अर्थ वाले शब्द के साथ सप्तम्यन्त शब्द का समास होता है। जैसे—तीर्थे ध्वाङ्क्षः=तीर्थध्वाङ्क्ष (तीर्थकाकः)।

## नञ्

**नञ्**—नञ् का सुबन्त के साथ समास होता है।

**नलोपो नञः**—जब नञ् के बाद कोई पद आता है, तब नञ् के न का लोप हो जाता है। जैसे—न ब्राह्मणः=अब्राह्मण।

**तस्मान्नुडचि**—लुप्त नकार वाले नञ् के बाद आये हुए अजादि उत्तरपद को नुट् का आगम होता है। जैसे—न अश्वः=अ अश्वः=अन् अश्व.=अनश्व.।

## कर्मधारय

**तत्पुरुषः समानाधिकरणः कर्मधारयः**—समानाधिकरण तत्पुरुष कर्मधारय कहा जाता है। इसमें पूर्वपद और उत्तरपद—दोनों में समान विभक्ति होती है।

**उपमानानि सामान्यवचनैः**—उपमान-वाचक शब्दों का साधारण-धर्म-वाचक शब्दों के साथ समास होता है। जैसे—घन इव श्याम=घनश्याम। यहाँ घन (बादल) उपमान और श्याम साधारण धर्म वाचक शब्द है। उपमान उसे कहते हैं, जिससे उपमा दी जाय।

**उपमितं व्याघ्रादिभिः सामान्याप्रयोगे**—सामान्य (साधारणधर्म) का प्रयोग न होने पर उपमेय का व्याघ्र आदि शब्दों के साथ समास होता है। जैसे-पुरुषो व्याघ्र इव=पुरुषव्याघ्र (बाघ के समान वीर पुरुष)।

व्याघ्र आदि में ये शब्द हैं—व्याघ्र, सिंह, ऋक्ष, ऋषभ, चन्दन, वृक, वृष, वराह, हस्तिन् कुञ्जर, तरु, रुरु, पृषत, पुण्डरीक, पलाश, कितव।

**विशेषणं विशेष्येण बहुलम्**—विशेषण का विशेष्य के साथ समास होता है। जैसे—नीलम् उत्पलम्=नीलोत्पलम्।

**पूर्वापरप्रथमचरमजघन्यसमानमध्यमध्यमवीराश्च**—पूर्व, अपर प्रथम, चरम, जघन्य, समान, मध्य, मध्यम और वीर शब्दों का कर्मधारय समास में पहले प्रयोग होता है। जैसे—पूर्ववैयाकरण, अपराध्यापक.।

**अपरस्यार्धे पश्च भावो वक्तव्य.** (वा) जब अपर के बाद अर्ध शब्द

आता है, तब अपर के स्थान पर पश्च कर दिया जाता है। जैसे—अपरश्चा सावधश्च पश्चार्धः।

**सन्महत्परमोत्तमोत्कृष्टाः पूज्यमानैः**—सत्, महत्, परम, उत्तम, उत्कृष्ट शब्दों का पूज्य व्यक्ति या वस्तु के साथ समास होता है। समास में इन शब्दों का पूर्व प्रयोग होता है। जैसे—सद्वैद्यः, महावैयाकरणः।

**कडाराः कर्मधारये**—कडार (पिङ्गल) आदि शब्दों का कर्मधारय समास में विकल्प से पूर्व प्रयोग होता है। जैसे—कडारजैमिनिः, जैमिनिकडारः।

**वर्णो वर्णेन**—वर्णवाचक शब्द का वर्णवाचक शब्द के साथ समास होता है। जैसे—कृष्णसारङ्गः। सारङ्ग का अर्थ है—चित्र, बहुवर्ण।

**दिक्संख्ये संज्ञायाम्**—दिशावाचक और संख्यावाचक शब्दों का सुबन्त के साथ समास होता है। यदि समस्त पद संज्ञावाचक हो, तभी यह समास होता है। जैसे—सप्तर्षयः, पञ्चजनाः।

**मयूरव्यंसकादयश्च**—मयूरव्यंसक आदि समस्त पद निपातन से बनते हैं। जैसे—मयूरश्चासौ व्यंसकश्च = मयूरव्यंसकः (धूर्त मोर), उदक् च अवाक् च = उच्चावचम्, निश्चितञ्च प्रचितञ्च = निश्चप्रचम्, नास्ति किञ्चन यस्य सः अकिञ्चनः, नास्ति कुतो भयं यस्य सः अकुतोभयः, अन्यो राजा राजान्तरम्, चिदेव चिन्मात्रम्।

## प्रादि समास

इसमें प्र आदि उपसर्गों का पहले प्रयोग होता है।

**प्रादयो गताद्यर्थे प्रथमया (वा०)**—प्र आदि का प्रथमान्त सुबन्त के साथ गत आदि अर्थ में समास होता है। जैसे—प्रगतः आचार्यः = प्राचार्यः।

**अत्यादयः क्रान्ताद्यर्थे द्वितीयया (वा०)**—अति आदि का द्वितीयान्त सुबन्त के साथ क्रान्त आदि अर्थ में समास होता है। जैसे—अतिक्रान्तो मालाम् = अतिमालः।

**अवादयः क्रुष्टाद्यर्थे तृतीयया (वा०)**—अव आदि का तृतीयान्त सुबन्त के साथ क्रुष्ट आदि अर्थ में समास होता है। जैसे—अवक्रुष्टः कोकिलया = अवकोकिलः।

**पर्यादयो ग्लानाद्यर्थे चतुर्थ्या (वा०)** परि आदि का चतुर्थ्यन्त सुबन्त के साथ ग्लान आदि अर्थमें समास होता है। जैसे—परिग्लानोऽध्ययनाय = पर्यध्ययनः।

**निरादयः क्रान्ताद्यर्थे पञ्चम्या (वा०)**—निर् आदि का पञ्चम्यन्त सुबन्त

के साथ क्रान्त आदि अर्थ में समास होता है। जैसे—निष्क्रान्त कौशाम्ब्या = निष्कौशाम्बि.।

## गति-समास

**ऊर्यादिच्विडाचश्च**—ऊरी आदि, च्वि प्रत्ययान्त शब्द और डाच् प्रत्ययान्त शब्द क्रिया के योग में गति कहे जाते हैं। इनका क्त आदि प्रत्ययों से युक्त शब्दों के साथ समास होता है। जैसे—ऊरीकृत्य, उररीकृत्य, वषट्कृत्य, प्रादुर्भूय, पटपटाकृत्य।

**कारिकाशब्दस्योपसख्यानम्** (वा०)—कारिका शब्द भी गतिसंज्ञक है। अतः—कारिकाकृत्य।

**अनुकरणञ्चानितिपरम्**—यदि अनुकरणात्मक शब्द के बाद इति न आए, तो वह गतिसंज्ञक होता है। अत —खाटकृत्य।

**आदरानादरयो सदसती**—सत् और असत् क्रमश आदर और अनादर अर्थ में गतिसंज्ञक होते हैं। अत.—सत्कृत्य, असत्कृत्य।

**भूषणेऽलम्**—अलम् भूषण अर्थ में गति कहा जाता है। अत -अलङ्कृत्य।

**पुरोऽव्ययम्**—पुरस् अव्यय गति कहा जाता है। अत —पुरस्कृत्य।

**अस्तञ्च**—अस्तम् भी गतिसंज्ञक है। अत —अस्तगत्य।

**अच्छ गत्यर्थवदेषु**—गत्यर्थ धातुओं और वद् धातु के योग में अच्छ अव्यय गति कहा जाता है। अतः—अच्छगत्य, अच्छोद्य।

**तिरोऽन्तर्धौ**—अन्तर्धान अर्थ में तिरस् गतिसंज्ञक होता है। अतः—तिरोभूय।

**विभाषा कृञि**—कृ धातु के साथ तिरस् विकल्प से गतिसंज्ञक होता है। अत —तिरस्कृत्य, तिर कृत्वा।

**साक्षात्प्रभृतीनि च**—कृ धातु के साथ साक्षात् आदि की विकल्प से गति-संज्ञा होती है। अत —साक्षात्कृत्य, साक्षात् कृत्वा।

## उपपद-समास

**उपपदमतिङ्**—उपपद सुबन्त का समर्थ के साथ नित्य समास होता है। यह समास तिङन्त के साथ नहीं होता। जैसे—कुम्भ करोति इति कुम्भकार।

## द्विगु

**सख्यापूर्वो द्विगुः**—जब प्रथम पद सख्यावाचक होता है, तब द्विगु समास कहा जाता है।

द्विगुरेकवचनम्—समाहार द्विगु एकवचन होता है।

स नपुंसकम्—समाहार में द्विगु और द्वन्द्व नपुंसक होते हैं।

उदा०—पञ्चानां गवां समाहारः = पञ्चगवम्। त्रयाणां भुवनानां समाहारः = त्रिभुवनम्। पञ्चानां पात्राणां समाहारः = पञ्चपात्रम्।

## द्वन्द्व

चार्थे द्वन्द्वः—'च' के अर्थ में वर्तमान अनेक सुबन्तों का जो समास होता है, उसे द्वन्द्व कहते हैं।

'च' के चार अर्थ हैं—समुच्चय, अन्वाचय, इतरेतरयोग और समाहार।

१ समुच्चय—जब परस्पर निरपेक्ष अनेक पदार्थों का एक पदार्थ में अन्वय होता है तब उसे समुच्चय कहते हैं। जैसे—ईश्वरं गुरुं च भजस्व। इसमें ईश्वर और गुरु दोनों पदार्थ परस्पर निरपेक्ष हैं तथा दोनों का भजन क्रिया में अन्वय हो रहा है।

२ अन्वाचय—जब एक पदार्थ का गौण रूप से अन्वय होता है, तब उसे अन्वाचय कहते हैं। जैसे—भिक्षामट गां चानय। यहाँ प्रधान कार्य भिक्षा माँगना है। गाय लाना गौण कार्य है। अतः यहाँ 'च' का अर्थ अन्वाचय है।

समुच्चय और अन्वाचय में सामर्थ्य न होने के कारण समास नहीं होता।

३. इतरेतरयोग—जब पदार्थ मिलकर आगे अन्वित हों, तब इतरेतरयोग होता है। जैसे—धवखदिरौ छिन्धि (धव और खैर को काटो)। यहाँ धव और खदिर परस्पर मिलकर छेदनक्रिया में अन्वित हो रहे हैं।

४. समाहार—समूह ही समाहार है। इसमें पदार्थों के समूह का अन्वय होता है। जैसे—सञ्ज्ञा च परिभाषा च = सञ्ज्ञापरिभाषम् (संज्ञा और परिभाषा का समूह)।

इतरेतरयोग और समाहार—इन दो अर्थों में समास होता है।

परवल्लिङ्गं द्वन्द्वतत्पुरुषयोः—द्वन्द्व और तत्पुरुष में बाद वाले शब्द के समान लिङ्ग होता है।

राजदन्तादिषु परम्—राजदन्त आदि शब्दों में जिनका पूर्व प्रयोग करना चाहिए, उन्हें बाद में रक्खा जाता है। जैसे—दन्तानां राजा = राजदन्तः।

धर्मादिष्वनियमः (वा०)—धर्म आदि में यह नियम नहीं लगता, अर्थात् किसी को पहले या बाद में रक्खा जा सकता है। जैसे—अर्थश्च धर्मश्च अर्थधर्मौ या धर्मार्थौ।

द्वन्द्वे घि—द्वन्द्व में घिसञ्ज्ञक का पूर्व प्रयोग होता है। जैसे—हरिहरौ।

यहाँ 'शेषो घ्यसखि' से हरि घिसञ्ज्ञक है, अतएव उसका पूर्व प्रयोग हुआ है।

**अजाद्यदन्तम्**—जिस शब्द के आरम्भ में कोई स्वर हो और अन्त में अ हो, उसका द्वन्द्व मे पहले प्रयोग होता है। जैसे—ईशकृष्णौ। ईश मे प्रारम्भ में ई स्वर है, और अन्त मे अ है, अत उसका पहले प्रयोग हुआ है।

**बहुष्वनियम (भाष्य)**—जब दो से अधिक शब्दो का समास होता है, तब उपर्युक्त नियम नही लगता। जैसे—अश्वरथेन्द्रा, इन्द्ररथाश्वा।

**अल्पाच्तरम्**—जिस शब्द मे अल्प स्वर हो, उसे पहले रक्खा जाता है। जैसे—शिवकेशवौ।

**ऋतुनक्षत्राणां समाक्षराणामानुपूर्व्येण (वा०)**—यदि ऋतु और नक्षत्र वाचक शब्दो में समान अक्षर हो, तो उन्हे क्रम से रक्खा जाता है। जैसे—हेमन्तशिशिरवसन्ता, कृत्तिकारोहिण्यौ।

**अभ्यर्हितञ्च (वा०)**—अधिक पूजनीय का पहले प्रयोग होता है। जैसे—तापसपर्वतौ। यहाँ तापस अधिक पूज्य है, अत. उसका पहले प्रयोग हुआ है।

**वर्णानामानुपूर्व्येण (वा०)**—वर्णों का नाम क्रम से दिया जाता है। जैसे—ब्राह्मणक्षत्रियविट्शूद्रा।

**भ्रातुर्ज्यायस (वा०)**—ज्येष्ठ भ्राता के नाम का पहले प्रयोग होता है। जैसे—युधिष्ठिरार्जुनौ।

**द्वन्द्वश्च प्राणितूर्यसेनाङ्गानाम्**—प्राणी, तूर्य (बाजा) और सेना के अङ्गों के वाचक शब्दो का समाहार द्वन्द्व होता है। जैसे—

पाणिपादम्—पाणी च पादौ च। हाथ और पैर प्राणी के अङ्ग हैं।

मार्दङ्गिकवैणविकम्—मार्दङ्गिकश्च वैणविकश्च—मृदङ्ग बजाने वाला और वंशी बजानेवाला। यहाँ मार्दङ्गिक और वैणविक तूर्य के अङ्ग हैं।

रथिकाश्वारोहम्—रथिकाश्च अश्वारोहाश्च—रथिक और घुड़सवार। यहाँ रथिक और अश्वारोह सेना के अङ्ग हैं, अत समाहार द्वन्द्व हुआ है।

**जातिरप्राणिनाम्**—निर्जीव वस्तुओ के वाचक शब्दो का द्वन्द्व एकवचनान्त होता है। जैसे—धानाश्च शष्कुलयश्च—धानाशष्कुलि।

**विशिष्टलिङ्गो नदीदेशोऽग्रामा**—ग्राम को छोडकर नदी और देश वाचक भिन्न लिङ्गो वाले शब्दो का द्वन्द्व एकवचनान्त होता है। जैसे—गङ्गा च शोणश्च =गङ्गाशोणम्, कुरवश्च कुरुक्षेत्रञ्च =कुरुकुरुक्षेत्रम्।

**क्षुद्रजन्तव**—क्षुद्रजन्तु वाचक शब्दो का द्वन्द्व एकवचनान्त होता है। जैसे—यूका च लिक्षा च ( जूं और लीख ) = यूकालिक्षम् ।

**येषा च विरोध शाश्वतिक**—जिनका शाश्वतिक विरोध है, उन जीवो के वाचक शब्दो का द्वन्द्व एकवचनान्त होता है। जैसे—अहिश्च नकुलश्च = अहिनकुलम् ।

**विभाषा वृक्षमृगतृणधान्यव्यञ्जनपशुशकुन्यश्ववडवपूर्वापराधरोत्तराणाम्**—वृक्ष, मृग, तृण, धान्य, व्यञ्जन, पशु तथा शकुनि (पक्षी)—इनके वाचक शब्दो का विकल्प से समाहार द्वन्द्व होता है। अश्ववडव, पूर्वापर तथा अधरोत्तर समास भी विकल्प से एकवचान्त होते हैं। जैसे—

वृक्ष—प्लक्षन्यग्रोधम्, प्लक्षन्यग्रोधाः ।
मृग—रुरुपृषतम्, रुरुपृषताः ।
तृण—कुशकाशम्, कुशकाशा ।
धान्य—व्रीहियवम्, व्रीहियवा ।
व्यञ्जन—दधिघृतम्, दधिघृते ।
पशु—गोमहिषम्, गोमहिषा ।
शकुनि—शुकवकम्, शुकवका ।
अश्ववडवम् अश्ववडवौ । पूर्वापरम्, पूर्वापरे । अधरोत्तरम्, अधरोत्तरे ।

**फलसेनावनस्पतिमृगशकुनिक्षुद्रजन्तुधान्यतृणाना बहुप्रकृतिरेव द्वन्द्वः एकवदिति वाच्यम्**—(वा०) फल, सेनाङ्ग, वनस्पति, मृग, शकुनि, क्षुद्रजन्तु, धान्य और तृण—इनके वाचक शब्दों का द्वन्द्व उस स्थिति में एकवचनान्त होता है, जब ये बहुवचन में होते हैं। जैसे—बदराणि च आमलकानि च = वदरामलकम् । जब बहुवचन वाला प्रयोग नहीं रहता, तब समाहार द्वन्द्व नहीं होता। जैसे—वदर च आमलक च = वदरामलके, रथिकश्च अश्वारोहश्च = रथिकाश्वारोहौ ।

**आनङ्ऋतो द्वन्द्वे**—विद्या-सम्बन्ध या योनि-सम्बन्ध के वाचक शब्दो का द्वन्द्व समास होने पर अन्तिम शब्द के पूर्व वाले ऋकारान्त पद के ऋकार के स्थान पर आ हो जाता है। जैसे—होतापोतारौ, होतृपोतृनेष्टोद्गातार , मातापितरौ।

**देवताद्वन्द्वे च**—देवतावाचक शब्दों का द्वन्द्व समास होने पर पूर्वपद के अन्तिम वर्ण के स्थान पर आ कर दिया जाता है। जैसे—मित्रश्च वरुणश्च = मित्रावरुणौ । यहाँ मित्र और वरुण दोनो देवतावाचक हैं, अत मित्र के अन्तिम वर्ण अ के स्थान पर आ कर दिया गया है।

**वायुशब्दप्रयोगे प्रतिषेध ( वा० )**—यदि समास में वायु शब्द का प्रयोग हो, तब पूर्वपद के अन्तिम वर्ण के स्थान पर आ नही होता। जैसे—अग्निवायू, वाय्वग्नी।

**ईदग्ने सोमवरुणयोः**—यदि सोम या वरुण शब्द बाद मे हो, तब अग्नि के अन्तिम वर्ण के स्थान पर ई कर दी जाती है।

**अग्नेः स्तुत्स्तोमसोमाः**—जब अग्नि के बाद स्तुत्, स्तोम या सोम शब्द आता है, तब स्तुत् आदि के स के स्थान पर ष कर दिया जाता है। जैसे—अग्निष्टुत्, अग्निष्टोम, अग्नीषोमौ, अग्नीवरुणौ।

**दिवो द्यावा**—जब देवताद्वन्द्व मे दिव् के बाद कोई पद आता है, तब दिव् के स्थान पर द्यावा कर दिया जाता है। जैसे—द्यौश्च भूमिश्च=द्यावाभूमी, द्यौश्च क्षमा च=द्यावाक्षमे।

**दिवसश्च पृथिव्याम्**—जब देवताद्वन्द्व में दिव् शब्द के बाद पृथिवी शब्द आता है, तब दिव् के स्थान पर दिवस् या द्यावा कर दिया जाता है। जैसे—द्यौश्च पृथिवी च दिवस्पृथिव्यौ या द्यावापृथिव्यौ।

**उषासोषसः**—देवताद्वन्द्व मे उषस् के स्थान पर उषासा हो जाता है। जैसे—उषासासूर्यम्।

**मातरपितरावुदीचाम्**—उत्तर के आचार्यों का मत है कि मातृ और पितृ का द्वन्द्व समास करने पर मातृ के स्थान पर मातर करना चाहिए। अत मातरपितरौ। अन्य आचार्यों के मत के अनुसार 'मातापितरौ' होता है।

**द्वन्द्वाच्चुदषहान्तात् समाहारे**—यदि समाहार द्वन्द्व समास में अन्तिम पद के अन्त मे चवर्ग, द्, ष् या ह् हो, तो समस्त पद के अन्त में टच् ( अ ) प्रत्यय जोड़ा जाता है। जैसे—वाक् च त्वक् च=वाक्त्वचम्, त्वक्स्रजम्, शमीदृषदम्, वाक्त्विषम्, छत्रोपानहम्।

समाहार द्वन्द्व न होने पर अन्त में टच् प्रत्यय नही जुड़ता। जैसे—प्रावृट्-शरदौ। यहाँ इतरेतरयोग द्वन्द्व है।

## एकशेष द्वन्द्व

जब अनेक पदों में से केवल एक पद शेष रहता है, तब उसे एकशेष द्वन्द्व कहते हैं।

**पुमान् स्त्रिया**—यदि स्त्रीवाचक शब्द के साथ पुरुषवाचक शब्द का समास हो और स्त्रीप्रत्यय के कारण ही विरूपता हो, तो पुरुषवाचक शब्द शेष रहता है। जैसे—हंसी च हंसश्च=हंसौ।

**भ्रातृपुत्रौ स्वसृदुहितृभ्याम्**--जब भ्रातृ और स्वसृ का समास होता है, तब भ्रातृ शेष रहता है, जब पुत्र और दुहितृ का समास होता है, तब पुत्र शेष रहता है। जैसे--भ्राता च स्वसा च भ्रातरौ, पुत्रश्च दुहिता च पुत्रौ।

**पिता मात्रा**--जब पितृ और मातृ का समास हो, तब विकल्प से पितृ शेष रहता है। जैसे--माता च पिता च पितरौ या मातापितरौ।

**श्वशुरः श्वश्र्वा वा**--जब श्वश्रू और श्वशुर का समास हो, तब विकल्प से श्वशुर शेष रहता है। जैसे--श्वश्रूश्च श्वशुरश्च श्वशुरौ या श्वश्रूश्वशुरौ।

**नपुंसकमनपुंसकेनैकवच्चास्यान्यतरस्याम्**--जब नपुंसकलिङ्ग शब्दों का अनपुंसकलिङ्ग शब्दों के साथ समास होता है, तब नपुंसकलिङ्ग शब्द शेष रहता है और वह विकल्प से एकवचनान्त होता है। जैसे--शुक्लश्च शुक्ला च शुक्लञ्च = शुक्लम् या शुक्लानि।

## बहुव्रीहि समास

**अनेकमन्यपदार्थे**--जब समास में आये हुए पद किसी अन्य पद का बोध कराते हैं, तब बहुव्रीहि समास होता है। तात्पर्य यह है कि बहुव्रीहि समास में जितने पद रहते हैं, वे सब मिलकर किसी अन्य पदार्थ के विशेषण के रूप में आते हैं। इसीलिए कहा गया है कि बहुव्रीहि में प्राय अन्य पदार्थ प्रधान होता है--प्रायेणान्यपदार्थप्रधानो बहुव्रीहि। उदाहरण--

प्राप्तोदको ग्राम--प्राप्तमुदकं यम।

ऊढरथोऽनड्वान्--ऊढो रथो येन।

उपहृतपशू रुद्र--उपहृतः पशुर्यस्मै।

उद्धृतौदना स्थाली--उद्धृत ओदनो यस्या।

पीताम्बरः हरिः--पीतानि अम्बराणि यस्य।

वीरपुरुषको ग्राम--वीरा पुरुषाः यस्मिन्।

**स्त्रियाः पुंवद्भाषितपुंस्कादनूङ् समानाधिकरणे स्त्रियामपूरणीप्रियादिषु**--यदि बहुव्रीहि में प्रथम शब्द पुंलिङ्ग शब्द में स्त्रीप्रत्यय लगाकर बनाया हुआ स्त्रीलिङ्ग शब्द हो, किन्तु ऊङ् प्रत्यय लगाकर न बनाया गया हो, और दूसरा शब्द समानाधिकरण स्त्रीलिङ्ग हो, किन्तु पूरणार्थ प्रत्ययान्त या प्रियादि शब्द न हो, तब प्रथम शब्द पुंलिङ्ग कर दिया जाता है। जैसे--

रूपवती भार्या यस्य स. रूपवद्भार्यः।

चित्रा गावो यस्य स चित्रगु।

**अप्पूरणीप्रमाण्योः**--यदि बहुव्रीहि समास के अन्त में पूरणार्थक प्रत्ययान्त

स्त्रीलिङ्ग शब्द हो या प्रमाणी शब्द हो, तो समासान्त अप् प्रत्यय लगता है। जैसे—कल्याणीपञ्चमा रात्रय —कल्याणी पञ्चमी यासा रात्रीणा ता'। स्त्रीप्रमाण — स्त्री प्रमाणी यस्य स.।

स्त्रिया —' सूत्र मे बताया गया है कि यदि पहला शब्द ऊङ् प्रत्ययान्त हो, तो वह पुलिङ्ग नही किया जाता। जैसे—वामोरूभायः। यहाँ 'वामोरू' ऊङ् प्रत्यया त है।

उक्त सूत्र से यह भी ज्ञात होता है कि यदि समास के अन्त में प्रियादि शब्द हो, तो प्रथम स्त्रीलिङ्ग शब्द का पुलिङ्ग रूप नही रक्खा जाता। जैसे—कल्याणीप्रिय ।

**न कोपधाया**—जब स्त्रीलिङ्ग शब्द की उपधा में क रहता है, तब पुवद्भाव नही होता। जैसे—पाचिकाभायः, रसिकाभार्य ।

**सञ्ज्ञापूरणयोश्च**—सञ्ज्ञा शब्दो तथा पूरणप्रत्ययान्त शब्दो का पुवद्भाव नही होता। जैसे—दत्ताभाय., पञ्चमीभाय.।

**स्वाङ्गाच्चेत**—स्वाङ्गवाचक शब्द मे ईकार लगाकर बनाये हुए स्त्रीलिङ्ग शब्द का पुवद्भाव नही होता। जैसे—सुकेशीभाय.। 'सुकेशी' मे 'स्वाङ्गाच्चोपसजनात्—' से ङीष् प्रत्यय हुआ है।

**अमानिनीति वक्तव्यम्** (वा०)—यदि बाद में मानिन् शब्द हो, तब 'स्वाङ्गाच्चेत' के द्वारा पुवद्भाव के निषेध का नियम नही लगता अर्थात् स्वाङ्गवाचक शब्द में ईकार लगाकर बनाये हुए स्त्रीलिङ्ग शब्द का पुवद्भाव होता है। जैसे—सुकेशमानिनी।

**जातेश्च**—जातिवाचक शब्द में लगे हुए स्त्रीप्रत्यय से युक्त शब्द का पुवद्भाव नही होता। जैसे—शूद्राभार्य, ब्राह्मणीभाय.।

**दिङ्नामान्यन्तराले**—दिशाओ के अन्तराल का बोध कराने के लिए दिशावाचक शब्दो का समास होता है। दक्षिणस्या पूर्वस्याश्च दिशः अन्तराल दक्षिणपूर्वा।

**तेन सहेति तुल्ययोगे**—तुल्य योग में वतमान सह का तृतीयान्त पद के साथ समास होता है।

**वोपसर्जनस्य**—बहुव्रीहि समास में सह का विकल्प से स होता है। जैसे—पुत्रेण सह सपुत्र सहपुत्रो वा आगतः।

**प्रकृत्याशिषि**—आशीर्वाद अर्थ में सह का सह ही रहता है। जैसे—स्वस्ति राज्ञे सहपुत्राय सहामात्याय।

**अगोवत्सहलेष्विति वाच्यम्** (वा०)—यदि गो, वत्स या हल शब्द बाद में हो, तब सह का प्रकृतिभाव नही होता। जैसे—स्वस्ति भवते सहगवे सगवे वा, सहवत्साय सवत्साय वा, सहहलाय सहलाय वा।

**बहुव्रीहौ सख्येये डजबहुगणात्**—सख्येय अर्थ में वतमान बहुव्रीहि से डच् प्रत्यय होता है। जैसे—उपदशा। यदि बहुव्रीहि समास का अन्तिम पद बहु या गण हो, तब डच् प्रत्यय नही होता। जैसे—उपबहव., उपगणा।

**टि०**—डच् के रहने पर भी उपगणा ही रूप होगा। यहाँ स्वर मे विशेषता होने के कारण ही डच का निषेध किया गया है। द्रष्टव्य सिद्धान्त-कौमुदी की बालमनोरमा टीका—ननु उपगणा इत्यत्र डचि सति असति च रूपसाम्यात् कि तन्निषेधेनेत्यत आह—अत्र स्वरे विशेष इति। डचि सति चित्' इति अन्तोदात्तत्व स्यादित्यर्थ।

**बहुव्रीहौ सक्थ्यक्ष्णो. स्वाङ्गात षच्**—जिस बहुव्रीहि समास के अन्त मे स्वाङ्गवाचक सक्थि या अक्षि शब्द हो, उसमे षच् प्रत्यय लगाया जाता है। जैसे—दीर्घसक्थ -दीर्घे सक्थिनी यस्य (जिसके ऊरु बडे हो), जलजाक्षी—जलजे इव अक्षिणी यस्या (जिसकी आँखें कमल के समान हो)।

जब सक्थि और अक्षि शब्द स्वाङ्गवाचक नही रहते, तब षच् प्रत्यय नही लगता। जैसे—दीर्घसक्थि शकटम्, स्थूलाक्षा वेणुयष्टि।

**द्वित्रिभ्या ष मूर्ध्न**—यदि बहुव्रीहि समास में द्वि या त्रि शब्द के बाद मूर्धन् हो, तो समासान्त ष प्रत्यय लगता है। जैसे—द्विमूर्ध.—द्वौ मूर्धानौ यस्य (जिसके दो शिर हो), त्रिमूर्धः—त्रयो मूर्धानो यस्य।

**अन्तर्बहिर्भ्यां च लोम्न.**—यदि बहुव्रीहि समास मे अन्तर् या बहिस् के बाद लोमन् हो, तो समासान्त अप् प्रत्यय होता है। जैसे—अन्तर्लोम —अन्तर्लोमानि यस्य, बहिर्लोम —बहिर्लोमानि यस्य।

**अच् नासिकाया सज्ञाया नस चास्थूलात्**—जब सज्ञा के बोधक बहुव्रीहि समास के अन्त में नासिका शब्द रहता है, तब समासान्त अच् प्रत्यय होता है और नासिका के स्थान पर नस् आदेश कर दिया जाता है। जैसे—द्रुणसः—द्रुरिव नासिका यस्य (जसकी नाक वृक्ष की भाँति हो)। यह एक राक्षस का नाम है। दूसरा उदाहरण है—खरणस.—गदहे की भाँति नाकवाला। यह भी एक राक्षस का नाम है। जब बहुव्रीहि समास में नासिका के पहले स्थूल शब्द रहता है, तब नासिका को नस् आदेश नहीं होता। जैसे—स्थूलनासिक।

उपसर्गाच्च—जब ब व्रीहि मे प्रादि के बाद नासिका शब्द आता है, तब समासान्त अच् प्रत्यय आता है और नासिका का नस आदेश होता है। यह नियम उन शब्दों के लिए है, जो संज्ञा नहीं हैं। उदाहरण—उन्नस —उन्नता नासिका यस्य स ।

उपसर्गाद्बहुलम्—यदि उपसर्ग के बाद नस हो और उपसर्ग के ही कारण न के स्थान पर ण हो रहा हो, तो नस् के न के स्थान पर ण कर दिया जाता है। जैसे—प्रणस —प्रगता नासिका यस्य।

सुप्रातसुश्वसुदिवशारिकुक्षचतुरश्रैणीपदाजपदप्रोष्ठपदाः -निम्नलिखित बहुव्रीहि समास अच प्रत्यय लगाकर अनियमित रूप से बनाये जाते हैं—सुप्रात. - जिसके लिए प्रातःकाल मङ्गलमय है। सुश्व – जसके लिए कल (आनेवाला दिन) मङ्गलमय है। सुदिव —जिसके लिए दिन मङ्गलमय है। शारिकुक्ष — जिसका पेट शारि ( पक्षिविशेष ) के पेट की भांति है। चतुरश्र —चार कानों वाला। एणीपदः—मृगी के पैरों की भाँति पैरों वाला। अजपद —बकरे के पैरों की भांति पैरों वाला। प्रोष्ठपद —गाय के पैरों की भाँति पैरों वाला।

नित्यमसिच् प्रजामेधयोः—यदि बहुव्रीहि समास मे नञ्, दुस् या सु के बाद प्रजा या मेधा शब्द हो, तो नित्य समासान्त असिच् प्रत्यय लगाया जाता है। जैसे—अप्रजा. (अविद्यमाना प्रजाऽस्य), दुष्प्रजा, सुप्रजा, अमेधा., दुर्मेधा., सुमेधा.।

धर्मादनिच् केवलात्—यदि बहुव्रीहि समास में केवल एक शब्द पहले हो और उसके बाद धर्म शब्द हो, तो समासान्त अनिच् प्रत्यय लगाया जाता है। जैसे—कल्याणधर्मा—कल्याणो धर्मोऽस्य।

जम्भा सुहरिततृणसोमेभ्य—जब बहुव्रीहि समास में सु, हरित, तृण, या सोम के बाद जम्भ ( भक्ष्य, दन्त ) शब्द आता है, तब जम्भ का जम्भा आदेश हो जाता है। जैसे—सुजम्भा, हरितजम्भा, तृणजम्भा, सोमजम्भा।

प्रसम्भ्यां जानुनोर्ज्ञुः—यदि बहुव्रीहि समास में प्र या सम् के बाद जानु शब्द हो, तो उसे ज्ञु आदेश होता है। जैसे—प्रज्ञु —प्रगते जानुनी यस्य। सज्ञु।

ऊर्ध्वाद्विभाषा—यदि ऊर्ध्व के बाद जानु शब्द आए, तब उसे विकल्प से ज्ञु आदेश होता है। जैसे—ऊर्ध्वज्ञु, ऊर्ध्वजानु।

धनुषश्च—यदि धनुस शब्द बहुव्रीहि समास के अन्त में आए, तो उसके अंतिम वर्ण के स्थान पर अनङ् आदेश होता है। जैसे—शार्ङ्गधन्वा—शार्ङ्गं धनुरस्य।

**वा संज्ञायाम्**—यदि समस्त पद संज्ञा हो, तो विकल्प से अनङ् आदेश होता है। जैसे—शतधन्वा, शतधनु, दृढधन्वा, दृढधनु।

**जायाया निङ्**—यदि जाया शब्द बहुव्रीहि समास का अन्तिम पद हो, तो जाया के अन्तिम वर्ण को निङ् आदेश होता है। जैसे—युवजानि—युवति र्जाया अस्य।

जाया + निङ् = जाय् + निङ् = जानि।

जाय् के य का लोप 'लोपो व्योर्वलि' से होता है। सूत्र का अर्थ है—यदि व् या य के बाद वल् प्रत्याहार हो, तो व् और य् का लोप हो जाता है।

**गन्धस्येदुत्पूतिसुसुरभिभ्यः**—यदि बहुव्रीहि समास में उत्, पूति, सु या सुरभि शब्द के बाद गन्ध शब्द आए, तो गन्ध के अन्तिम वर्ण को इ आदेश होता है। जैसे—उद्गन्धि, पूतिगन्धि, सुगन्धि, सुरभिगन्धि।

**उपमानाच्च**—यदि उपमानवाचक शब्द पहले आए, तो गन्ध के अन्तिम वर्ण (अ) को इ आदेश होता है। जैसे—पद्मगन्धि—पद्मस्येव गन्धोऽस्य। इसी प्रकार 'उत्पलगन्धि' 'करीषगन्धि' आदि समास होते हैं।

**पादस्य लोपोऽहस्त्यादिभ्यः**—यदि बहुव्रीहि समास में हस्ति आदि के अतिरिक्त किसी अन्य उपमान के बाद पाद शब्द आए, तो पाद के अन्तिम अ का लोप हो जाता है। जैसे—व्याघ्रपात्—व्याघ्रस्येव पादावस्य।

जब हस्ति आदि शब्द पहले रहेंगे, तब पाद के अन्तिम वर्ण का लोप नहीं होगा। जैसे—हस्तिपाद, कुसूलपाद।

हस्त्यादि में निम्नलिखित शब्द हैं—

हस्तिन्, कुद्दाल, अश्व, कशिक, कुरुत, कटोल, कटोलक, गण्डोल, गण्डोलक, कण्डोल, कण्डोलक, अज, कपोत, जाल, गण्ड, महेला (महिला), दासी, गणिका, कुसूल।

**कुम्भपदीषु च**—कुम्भपदी आदि शब्दों में पद के अन्तिम वर्ण का लोप हुआ है और ङीप् प्रत्यय लगा है। पाद् को पत् आदेश होता है।

कुम्भपद्यादि में निम्नलिखित शब्द हैं—

कुम्भपदी, एकपदी, जालपदी, शूलपदी, मुनिपदी, गुणपदी, शतपदी, सूत्रपदी, गोधापदी, कलशीपदी, विपदी, तृणपदी, द्विपदी, त्रिपदी, षट्पदी, दासीपदी, शितिपदी, विष्णुपदी, सुपदी, निष्पदी, आर्द्रपदी, कुणिपदी (कुणपदी), कृष्णपदी, शुचिपदी, द्रोणपदी (द्रोणीपदी), द्रुपदी, सूकरपदी, शकृत्पदी, अष्टापदी, स्थूलपदी,

अपदी, सूचीपदी, मालापदी, गोपदी, घृतपदी, सूपपदी, पञ्चपदी, अर्वपदी, स्तनपदी, कलहमपदी, विषपदी ।

**सख्यासुपूर्वस्य**—यदि बहुव्रीहि समास में सख्यावाचक शब्द या सु पहले हो, तो पाद के अन्तिम वर्ण (अ) का लोप हो जाता है । जैसे--द्विपात्—द्वौ पादावस्य, त्रिपात्, सुपात्—शोभनौ पादावस्य ।

**वयसि दन्तस्य दतृ**—यदि समस्त पद आयु का बोधक हो, तो सख्यावाचक शब्द या सु के बाद आने वाले दन्त शब्द का दत् आदेश हो जाता है । जैसे—द्विदन् (द्वौ दतौ अस्य), चतुदन्, सुदन्—सुदती ।

**अग्रान्तशुद्धशुभ्रवृषवराहेभ्यश्च**—जब दन्त शब्द शुद्ध, शुभ्र, वृष या वराह शब्द के बाद आता है या ऐसे पद के बाद आता है, जिसके अन्त में अग्र शब्द हो, तब दन्त को विकल्प से दत् आदेश होता है । जैसे—कुड्मलाग्रदन् या कुड्मलाग्रदन्त, शुभ्रदन् या शुभ्रदन्त, वृषदन् या वृषदन्त, वराहदन् या वराहदन्त ।

**उद्विभ्या काकुदस्य**—जब बहुव्रीहि समास में उद् या वि के बाद काकुद शब्द आता है, तब काकुद के अन्तिम वर्ण (अ) का लोप हो जाता है । जैसे—उत्काकुत्—उद्गत काकुदमस्य, विकाकुत्—विगत काकुदमस्य ।

**पूर्णाद्विभाषा**—जब पूर्ण शब्द के बाद काकुद शब्द आता है, तब विकल्प से काकुद के अन्तिम वर्ण का लोप होता है। जैसे—पूर्णकाकुत् या पूर्णकाकुद ।

**सुहृद्दुर्हृदौ मित्रामित्रयो**—सुहृद् और दुर्हृद् का क्रमश मित्र और अमित्र अर्थ में निपातन होता है । दोनो में हृदय को हृद् आदेश होता है । यहाँ यह ध्यातव्य है कि मित्र अर्थ होने पर ही सुहृद् बनता है और अमित्र अर्थ होने पर ही दुर्हृद् । भिन्न अर्थ होने पर सुहृदय और दुर्हृदय शब्द बनते हैं । जैसे—सुहृदयः कारुणिक, दुर्हृदयश्चोर ।

**उर प्रभृतिभ्य कप्**—बहुव्रीहि समास में उरस् आदि से कप् प्रत्यय होता है । जैसे—व्यूढोरस्कः—व्यूढम् उर यस्य (विशाल वक्ष.स्थल वाला), प्रियसर्पिष्क—प्रिय सर्पिः यस्य (घी जिसे प्रिय हो) ।

उरस् आदि में निम्नलिखित आते हैं—

उरस्, सर्पिस्, उपानह्, पुमान्, अनड्वान्, पयस्, नौ, लक्ष्मी, दधि, मधु, शालि, अर्थान्नञ ।

निष्ठा—बहुव्रीहि समास में निष्ठान्त पद का पहले प्रयोग होता है। जैसे—युक्तयोग – युक्तो योगो येन यस्य वा।

वाहिताग्न्यादिषु—आहिताग्नि आदि में निष्ठान्त पद का विकल्प से पहले प्रयोग होता है। जैसे—आहिताग्नि या अग्न्याहित।

शेषाद् विभाषा—जिस बहुव्रीहि से किसी समासान्त प्रत्यय का विधान न किया गया हो, उसमें विकल्प से कप् प्रत्यय होता है। जैसे—महायशस्क या महायशा।

## समासान्त

ऋक्पूरब्धूः पथामानक्षे—यदि समास के अन्त मे ऋच्, पुर, अप्, धुर् या पथिन शब्द हो, तो समासान्त अ प्रत्यय लगाया जाता है। जब धुर् शब्द अक्षधुरा का वाचक रहता है तब अ प्रत्यय नही लगता। जैसे—अर्धर्च, विष्णुपुरम् विमलापसर, राजधुरा, सखिपथ। 'अक्षधू' में अ प्रत्यय नही लगा है क्योंकि यहाँ धुर शब्द गाडी की धुरा के लिए आया है।

अच् प्रत्यन्ववपूर्वात् सामलोम्न —यदि प्रति, अनु या अव के बाद सामन् या लोमन् शब्द आए, तो समासान्त अच् प्रत्यय होता है। जैसे—प्रतिसामम्, अनुसामम् अवसामम्, प्रतिलोमम्, अनुलोमम्, अवलोमम।

कृष्णोदक्पाण्डुसंख्यापूर्वाया भूमेरजिष्यते (वा०)—यदि समास के अन्त में भूमि शब्द हो और कृष्ण, उदच्, पाण्डु या कोई संख्यावाचक शब्द उसके पहले हो, तो समासान्त अच् प्रत्यय लगाया जाता है। जैसे—कृष्णभूम, उदग्भूम, पाण्डुभूम., द्विभूम प्रासाद।

संख्याया नदीगोदावरीभ्यां च (वा०)—यदि संख्यावाचक शब्द के बाद नदी या गोदावरी शब्द आए तब भी समासान्त अच् प्रत्यय होता है। जैसे—पञ्चनदम, सप्तगोदावरम्।

अक्ष्णोऽदर्शनात्—यदि समास के अन्त में अक्षि शब्द हो और उसका अर्थ नेत्र न हो, तो समासान्त अच् प्रत्यय होता है। जैसे—गवाक्ष—गवामक्षीव।

ब्रह्महस्तिभ्यां वर्चसः—जब ब्रह्मन् या हस्तिन् शब्द के बाद वर्चस् शब्द आता है, तो समासान्त अच प्रत्यय लगाया जाता है। जैसे—ब्रह्मवर्चसम्, हस्तिवर्चसम्।

पल्यराजभ्यां चेति वक्तव्यम् (वा०)—यदि पल्य (मासभोजी) या राजन्

उत्तर पद हो, तो भी समासान्त अच् प्रत्यय होता है। जैसे—पल्यवचसम, राजवचसम।

**अवसमन्धेभ्यस्तमस**—यदि समास के अन्त में तमस् शब्द हो और पूर्वपद अव, सम या अन्ध हो, तो समासान्त अच् प्रत्यय होता है। जैसे—अवतमसम्, सन्तमसम्, अन्धतमसम्।

**अन्ववतप्ताद्रहस**—यदि समास के अन्त में रहस् शब्द हो और अनु, अव या तप्त पूर्वपद हो, तो समासान्त अच् प्रत्यय होता है। जैसे—अनुरहसम्, अवरहसम्, तप्तरहसम्।

**उपसर्गादध्वन**—यदि पूर्वपद कोई उपसर्ग हो और उत्तरपद अध्वन् शब्द हो, तो समासान्त अच् प्रत्यय लगाया जाता है। जैसे—प्रगतोऽध्वानं प्राध्वो रथः।

**न पूजनात्**—यदि पूर्वपद पूजनार्थक हो, तो समासान्त प्रत्यय नहीं लगाया जाता। जैसे—सुराजा, अतिराजा।

**किमः क्षेपे**—जब निन्दा अर्थ में वर्तमान किम् के बाद कोई पद आता है, तब कोई समासान्त प्रत्यय नहीं लगता। जैसे—कुत्सितो राजा किंराजा, किंसखा।

जब किम् निन्दा अर्थ में नहीं प्रयुक्त होता, तब टच् प्रत्यय लगता है। जैसे—कस्य राजा = किंराज, किंसख, किंगव।

**नञस्तत्पुरुषात्**—यदि तत्पुरुष समास में नञ् के बाद राजन् आदि पद हो, तो समासान्त प्रत्यय नहीं लगता। जैसे—अराजा, असखा।

**पथो विभाषा**—यदि तत्पुरुष में नञ् के बाद पथिन् शब्द हो, तो विकल्प से समासान्त प्रत्यय लगता है। जैसे—अपथम्, अपन्थाः।

## अलुक्समास

**पञ्चम्याः स्तोकादिभ्यः**—यदि स्तोक आदि के बाद कोई पद आए, तो स्तोक आदि की पञ्चमी विभक्ति का लोप नहीं होता। जैसे—स्तोकान्मुक्त, अन्तिकादागत, अभ्याशादागत, दूरादागतः, विप्रकृष्टादागत, कृच्छ्रान्मुक्तः।

**ओजःसहोम्भस्तमसस्तृतीयायाः**—यदि कोई पद बाद में हो, तो ओजस्, सहस्, अम्भस् या तमस् की तृतीया विभक्ति का लोप नहीं होता। जैसे—ओजसाकृतम्, सहसाकृतम्, अम्भसाकृतम्, तमसाकृतम्।

**अञ्जस उपसंख्यानम्** (वा०)—ओजस् आदि की तृतीया की भाँति अञ्जस् की तृतीया का भी लोप नहीं होता। जैसे—अञ्जसाकृतम् (आर्जवेन कृतम्)।

**पुंसानुजो जनुषान्ध इति च** (वा०)—पुंसानुज और जनुषान्ध पदों में भी तृतीया का लोप नहीं होता। जैसे—पुंसानुज (यस्याग्रजः पुमान्), जनुषान्ध (जात्यन्ध)।

**मनसः संज्ञायाम्**—यदि कोई पद बाद में आए और समस्त पद संज्ञा हो, तो मनस् की तृतीया का लोप नहीं होता। जैसे—मनसागुप्ता।

**आत्मनश्च । पूरणे इति वक्तव्यम्** (वा०)—यदि उत्तरपद पूरणप्रत्ययान्त हो, तो आत्मन् की तृतीया का लोप नहीं होता। जैसे—आत्मनापञ्चम.।

**वैयाकरणाख्यायां चतुर्थ्याः**—यदि चतुर्थ्यन्त आत्मन् के बाद कोई पद आए और समस्त पद व्याकरण का कोई पारिभाषिक शब्द हो, तो आत्मन् की चतुर्थी का लोप नहीं होता। जैसे—आत्मनेपदम्, आत्मनेभाषा।

**परस्य च**—यदि समस्त पद व्याकरण का कोई पारिभाषिक शब्द हो, तो पूर्व पद 'पर' की चतुर्थी का लोप नहीं होता। जैसे—परस्मैपदम्, परस्मैभाषा।

**हलदन्तात् सप्तम्याः संज्ञायाम्**- यदि समस्त पद संज्ञा हो और हलन्त या अदन्त के बाद कोई पद आए, तो हलन्त या अदन्त की सप्तमी का लोप नहीं होता। जैसे—त्वचिसार (बाँस)।

**गवियुधिभ्यां स्थिरः**—गवि और युधि के बाद आए हुए स्थिर के स् को ष् हो जाता है। जैसे—गविष्ठिरः (सत्यवादी), युधिष्ठिर। यहाँ गवि और युधि दोनों की सप्तमी का लोप नहीं हुआ है।

**हृद्द्युभ्यां च** (वा०)—यदि कोई पद में बाद में हो, तो हृद् और दिव् की सप्तमी का लोप नहीं होता। जैसे—हृदिस्पृक्, दिविस्पृक्।

**मध्याद्गुरौ**—यदि गुरु शब्द बाद में हो, तो मध्य की सप्तमी का लोप नहीं होता। जैसे—मध्येगुरु (बीच में भारी)।

**अन्ताच्च** (वा०)—यदि उत्तरपद गुरु शब्द हो, तो अन्त की सप्तमी का लोप नहीं होता। जैसे—अन्तेगुरु।

**अमूर्धमस्तकात् स्वाङ्गादकामे**—यदि मूर्द्धन् और मस्तक को छोड़कर किसी स्वाङ्गवाचक शब्द के बाद काम शब्द के अतिरिक्त कोई शब्द आए, तो स्वाङ्गवाचक शब्द की सप्तमी का लोप नहीं होता। जैसे—कण्ठेकाल, उरसिलोमा।

मूर्धन् और मस्तक की सप्तमी का लोप होता है। जैसे—मूर्धशिख, मस्तकशिखः।

जब काम शब्द बाद में आता है, तब सप्तमी का लोप होता है। जैसे—मुखकाम - मुखे कामोऽस्य।

तत्पुरुषे कृति बहुलम्—यदि तत्पुरुष समास में उत्तरपद कृदन्त हो, तो सप्तमी का विकल्प से लोप होता है। जैसे—स्तम्बेरम (हाथी) या स्तम्बरम, कर्णेजप (पिशुन, चुगलखोर) या कर्णजप। कहीं लोप नहीं होता। जैसे—कुरुचर. - कुरुषु चरति इति।

प्रावृट्शरत्कालदिवां जे—यदि 'ज' उत्तरपद हो, तो प्रावृष्, शरद्, काल और दिव् की सप्तमी का लोप नहीं होता। जैसे—प्रावृषिज., शरदिजः, कालेज, दिविज।

विभाषा वर्षक्षरशरवरात्—यदि 'ज' उत्तरपद हो, तो वर्ष, क्षर, शर और वर की सप्तमी का विकल्प से लोप होता है। जैसे—वर्षेज या वर्षज, क्षरेज या क्षरज, शरेज या शरजः, वरेज या वरज।

षष्ठ्या आक्रोशे—यदि समस्तपद से आक्रोश अर्थ व्यक्त हो, तो उत्तरपद के पहले आने वाली षष्ठी का लोप नहीं होता। जैसे—चौरस्यकुलम्।

जब आक्रोश अर्थ नहीं रहता, तब षष्ठी का लोप होता है। जैसे—ब्राह्मण-कुलम्।

देवानांप्रिय इति च मूर्खे (वा०)—'मूर्ख' अर्थ रहने पर 'देवानांप्रिय' की षष्ठी का लोप नहीं होता। अत 'मूर्ख' अर्थ होने पर 'देवानांप्रिय' पद बनता है। जब 'मूर्ख' अर्थ नहीं होता, तब 'देवप्रिय' पद बनता है। इसमे षष्ठी का लोप हो जाता है।

पुत्रेऽन्यतरस्याम्—यदि पुत्र शब्द उत्तरपद हो और समस्तपद निन्दा के अर्थ का बोध कराए, तो षष्ठी का विकल्प से लोप होता है। जैसे—दासीपुत्रः, दास्याः पुत्र.।

मातुःपितुर्भ्यामन्यतरस्याम्—जब समास में मातु या पितु के बाद स्वसृ शब्द आता है, तब उसके स् को विकल्प से ष् होता है। जैसे—मातुःस्वसा या मातुःष्वसा, पितु स्वसा या पितु ष्वसा।

मातृपितृभ्यां स्वसा—समास में मातृ और पितृ के बाद आने वाले स्वसृ के स् को ष् हो जाता है। जैसे—मातृष्वसा, पितृष्वसा।

जब समास नहीं रहता, तब स् को ष् नहीं होता। जैसे—मातु स्वसा, पितुः स्वसा।

———

# दशम प्रकरण

## तद्धित

तद्धित प्रत्यय प्रातिपदिकों में लगाये जाते हैं। ये विभिन्न अर्थों में प्रयुक्त होते हैं।

**अश्वपत्यादिभ्यश्च**—अपत्य आदि अर्थों में अश्वपति आदि में अण प्रत्यय लगाया जाता है। जैसे—अश्वपतेरपत्यम् ( अश्वपति की सन्तान )=आश्वपतम्। यहाँ 'तद्धितेष्वचामादे' सूत्र से अ की वृद्धि हुई है। जब ञित् या णित् तद्धित प्रत्यय किसी शब्द के बाद आता है, तब शब्द के प्रथम स्वर की वृद्धि हो जाती है।

**दित्यदित्यादित्यपत्युत्तरपदाण्ण्य**—दिति, अदिति, आदित्य और पत्युत्तर-पद ( जिसका उत्तरपद 'पति' शब्द हो) से ण्य प्रत्यय होता है। जैसे—दितेरपत्य दैत्य, अदितेरपत्यम् आदित्य, आदित्यस्य अपत्यम् आदित्य.। यहाँ आदित्य के य का लोप '**हलो यमा यमि लोप**' सूत्र से होता है।

सूत्र का अर्थ है—यदि हल् के बाद यम् हो और उसके बाद यम् हो, तो पहले यम् का विकल्प से लोप हो जाता है। 'आदित्य य' की स्थिति में आदित्य के यकारोत्तरवर्ती अकार का '**यस्येति च**' से लोप हो जाता है और फिर 'हलो –' सूत्र से 'आदित्य्' के य् का विकल्प से लोप हो जाता है। इस प्रकार 'आदित्य' रूप बनता है।

**देवाद्यञञौ** (वा०)—देव से यञ् और अञ् प्रत्यय होते हैं। जैसे—दैव्यम्, दैवम्।

**बहिषष्टिलोपो यञ् च** (वा०)—बहिस् से यञ् प्रत्यय होता है और टि का लोप होता है। अत—बाह्य.।

**ईकक् च** (वा०)—बहिस् से ईकक् प्रत्यय होता है और टि का लोप होता है।

**किति च**—जब कित् तद्धित प्रत्यय बाद में आता है, तब प्रथम स्वर की वृद्धि होती है। उदाहरण—बहिस्+ईकक्=बाहीक।

ईकक् कित् प्रत्यय है, अतः बहिस् के प्रथम स्वर अ की वृद्धि हो गई है।

सर्वत्र गोरजादिप्रसङ्गे यत् (वा०)-प्राग्दीव्यतीय अर्थों में गो शब्द से अच् आदि प्रत्ययों के प्रसङ्ग में यत् प्रत्यय होता है। तात्पर्य यह है कि जहाँ गो शब्द से अच् आदि प्रत्यय की प्राप्ति हो, वहाँ यत् प्रत्यय होता है। उदाहरण—गवि भव गव्यम् (गो + यत्)।

उत्सादिभ्योऽञ्—उत्स आदि शब्दों से अञ् प्रत्यय होता है। उदा०—औत्स।

## अपत्याधिकार

स्त्रीपुंसाभ्यां नञ्स्नञौ भवनात्—'धान्यानां भवने०' सूत्र से पहले आये हुए अर्थों में स्त्री और पुंस् शब्दों से क्रमश नञ और स्नञ् प्रत्यय होते हैं।

उदा०—स्त्रैण स्त्रिया अपत्य पुमान, स्त्रीपु भव, स्त्रीणा समूह। पौंस्न —पुंस अपत्यम पुंसु भव, पुंसा समूह।

ओर्गुण – यदि तद्धित प्रत्यय बाद में हो, तो उवर्णान्त भसंज्ञक को गुण होता है। उदाहरण—औपगव – उपगोरपत्यम। यहाँ अपत्य अर्थ मे अण् प्रत्यय हुआ है। प्रकृत सूत्र से उपगु में गु के उ को गुण हो गया है।

अपत्य पौत्रप्रभृतिगोत्रम्—अपत्य रूप से विवक्षित पौत्र आदि को गोत्र कहते हैं।

एको गोत्रे—गोत्र अर्थ में एक ही अपत्य प्रत्यय होता है। उदाहरण—उपगोर्गोत्रापत्यम् औपगव।

गर्गादिभ्यो यञ्—गोत्रापत्य अर्थ में गर्ग आदि से यञ् प्रत्यय होता है। जैसे—गर्गस्य गोत्रापत्यम् – गार्ग्य, वात्स्य – वत्सस्य गोत्रापत्यम्।

जीवति तु वंश्ये युवा – यदि पिता आदि जीवित हो, तो पौत्र आदि के अपत्य की युवसंज्ञा होती है।

यञिञोश्च—गोत्र अर्थ में वर्तमान यञ् प्रत्ययान्त और इञ् प्रत्ययान्त शब्दों से फक् प्रत्यय होता है। उदा०—गार्ग्यायणः—गर्गस्य युवापत्यम्। यहाँ गार्ग्य से फक् प्रत्यय हुआ है। फक् के फ को निम्नलिखित सूत्र से आयन् आदेश हुआ है—

आयनेयीनीयियः फढखछघां प्रत्ययादीनाम्—

| | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| प्रत्यय के आदि | फकार | को | आयन् | आदेश होता है। |
| " | ढ | " | एय् | " |
| " | ख | " | ईन् | " |

" छ " ईय् "
" घ " इय "

**अत इञ्**—अकारान्त शब्द से अपत्य अर्थ मे इञ् प्रत्यय होता है। जैसे—दाक्षि—दक्षस्य अपत्य पुमान्।

**बाह्वादिभ्यश्च**—बाहु आदि से अपत्य अर्थ में इञ् प्रत्यय होता है। जैसे—बाहवि—बाहोरपत्य पुमान्, औडुलोमि—उडुलोम्नोऽपत्य पुमान्।

**अनृष्यानन्तर्ये बिदादिभ्योऽञ्**—बिद आदि से गोत्र अर्थ में अञ् प्रत्यय होता है, परन्तु इनमें जो ऋषि नही हैं, उनसे अपत्य अर्थ में अञ् प्रत्यय होता है। जैसे—बिदस्य गोत्रम्—वैद.। पुत्रस्यापत्यम्—पौत्र।

बिद, ऊर्व, कश्यप, कुशिक, भरद्वाज, उपमन्यु, किलात, किंदर्भ, विश्वानर, ऋषिषेण, ऋतभाग, हर्यश्व, प्रियक, आपस्तम्ब इत्यादि बिदादिगण में आते हैं।

**शिवादिभ्योऽण्**—शिव आदि से अपत्य अर्थ में अण् प्रत्यय होता है। जैसे—शैव, गाङ्ग।

**ऋष्यन्धकवृष्णिकुरुभ्यश्च**—ऋषि-वाचक तथा अन्धक, वृष्णि और कुरु कुल वाचक शब्दो से अपत्य अर्थ में अण् प्रत्यय होता है। जैसे—(१) ऋषि-वाचक—वासिष्ठ, वैश्वामित्र, (२)—अन्धक—श्वाफल्क, (३) वृष्णि—वासुदेव, आनिरुद्ध., (४) कुरु—नाकुल, साहदेवः।

**मातुरुत्संख्यासम्भद्रपूर्वायाः**—यदि सख्यावाचक शब्द, सम् या भद्र पहले हो, तो मातृ को उत् आदेश होता है और अपत्य अर्थ में अण् प्रत्यय होता है। जैसे—द्वैमातुर—द्वयोर्मात्रोरपत्य पुमान्, षाण्मातुर, सामातुरः, भाद्रमातुरः।

**कन्याया कनीन च**—कन्या शब्द से अपत्य अर्थ में अण् प्रत्यय होता है और कन्या को कानीन आदेश होता है। उदा०—कानीन (कन्याया अपत्य पुमान्) व्यासः कर्णश्च।

**स्त्रीभ्यो ढक्**—स्त्री-प्रत्ययान्त शब्दो से अपत्य अर्थ में ढक् प्रत्यय होता है। जैसे—वैनतेय—विनताया अपत्य पुमान्।

**राजश्वशुराद्यत्**—राजन् और श्वशुर शब्द से अपत्य अर्थ में यत् प्रत्यय होता है।

**राज्ञो जातावेवेति वाच्यम्**—(वा०)—राजन् से जाति अर्थ में ही यत् प्रत्यय होता है। उदा०—राजन्य, श्वशुर्य· (साला)।

**क्षत्राद् घः**—क्षत्र शब्द से जाति अर्थ में घ प्रत्यय होता है। उदा०—क्षत्रिय।

जातिभिन्न अर्थ मे 'अत इञ्' सूत्र से इञ् प्रत्यय होता है। इञ् प्रत्यय लगाने से 'क्षात्रि' रूप बनता है।

**रेवत्यादिभ्यष्ठक्**—रेवती आदि शब्दा से अपत्य अर्थ में ठक् प्रत्यय होता है। जसे—रैवतिकः।

यहाँ 'ठस्येक' सूत्र से ठकार को इक् आदेश हुआ है।

**•ठस्येक**—अङ्ग के बाद के ठकार को इक् आदेश हाता है।

**जनपदशब्दात् क्षत्रियादञ्**—यदि जनपदवाचक शब्द क्षत्रिय का वाचक हो, तो उससे अपत्य अर्थ में अञ् प्रत्यय होता है। जैसे—पाञ्चाल।

**पूरोरण् वक्तव्य**—(वा०) पुरु शब्द से राजा अर्थ में अण् प्रत्यय होता है। उदा०—पौरव.—पूरूणा राजा।

**पाण्डोर्ड्यण्** (वा०)—पाण्डु शब्द से राजा अर्थ में ड्यण् प्रत्यय होता है। उदा०—पाण्ड्य।

**कुरुनादिभ्यो ण्य**—कुरु शब्द मे तथा नकारादि जनपद और क्षत्रिय वाचक शब्दो से अपत्य तथा राजा अर्थ मे अण् प्रत्यय होता है। जैसे—कौरव्य, नैषध्य।

## रक्ताद्यर्थक

**तेन रक्त रागात्**—'उससे रँगा हुआ' अर्थ में तृतीयान्त रग-वाचक पद से अण् प्रत्यय होता है। जैसे—काषायम्—कषायेण रक्त वस्त्रम्।

**दृष्ट साम**—'उसने साम को देखा' इस अर्थ में तृतीयान्त से अण् प्रत्यय होता है। जैसे—वासिष्ठम्—वसिष्ठेन दृष्ट साम।

**वामदेवाद् ड्यड्ड्यौ**—'उसने साम को देखा' इस अर्थ में वामदेव शब्द से ड्यत् और ड्य प्रत्यय होते हैं। ड्यत् और ड्य—दोनो का केवल यकार बचता है। उदा०—वामदेव्यम्—वामदेवेन दृष्ट साम।

**परिवृतो रथः**—'घिरा हुआ रथ' अर्थ में तृतीयान्त पद से अण् प्रत्यय होता है। जैसे—वास्त्रो रथ—वस्त्रै परिवृतो रथ।

**पाण्डुकम्बलादिनि**—'घिरा हुआ रथ' अर्थ में तृतीयान्त पाण्डुकम्बल से इनि प्रत्यय होता है। उदा०—पाण्डुकम्बली रथ—पाण्डुकम्बलेन परिवृतो रथ।

**तत्रोद्धृतममत्रेभ्य**—'उसमे निकाल कर रक्खा हुआ' अर्थ में सप्तम्यन्त पात्र-वाचक पद से अण् प्रत्यय होता है। जैसे—शाराव, ओदन.—शरावे उद्धृत।

**संस्कृत भक्षा** —यदि संस्कृत पदार्थ खाने की वस्तु हो, तो सप्तम्यन्त पद से अण् प्रत्यय होता है। जैसे—भ्राष्ट्रा यवा —भ्राष्ट्रेषु संस्कृताः (भाड में संस्कृत)।

**साऽस्य देवता**—'इसका देवता है' अर्थ में प्रथमान्त पद से अण् प्रत्यय होता है। जैसे—ऐन्द्र हवि , पाशुपतम्, बार्हस्पतम।

**शुक्राद्घन्**—'इसका देवता है' अर्थ मे शुक्र शब्द से घन् प्रत्यय होता है। उदा०—शुक्रियम्।

**सोमाट्ट्यण्**—'इसका देवता है' अर्थ मे सोम शब्द से ट्यण् प्रत्यय होता है। उदा०—सौम्यम्।

**वाय्वृतुपित्रुषसो यत्**—'इसका देवता है' अर्थ में वायु, ऋतु, पितृ और उषस् शब्द से यत् प्रत्यय होता है। जैसे—वायव्यम्, ऋतव्यम, पित्र्यम्, उषस्यम्।

**पितृव्यमातुलमातामहपितामहा** —पितृव्य (चाचा), मातुल (मामा), मातामह (नाना, और पितामह (पिता का पिता)—ये शब्द निपातन से सिद्ध होते हैं।

पितृव्य—पितृ शब्द से भ्राता अर्थ में व्यत् प्रत्यय होता है।

मातुल—भ्राता अर्थ में मातृ शब्द से डुलच् प्रत्यय होता है।

मातुल—भ्राता अर्थ में मातृ शब्द से डुलच प्रत्यय होता है।

मातामह, पितामह—पिता अर्थ में मातृ और पितृ शब्दो से डामहच् प्रत्यय होते हैं।

**तस्य समूह** —समूह अर्थ में षष्ठ्यन्त पद से अण् प्रत्यय होता है। जैसे—काकम्—काकाना समूहः।

**भिक्षादिभ्योऽण्**—समूह अर्थ में भिक्षा आदि षष्ठ्यन्त पदो से अण प्रत्यय होता है। जैसे—भैक्षम्—भिक्षाणा समूह, गार्भिणम्—गर्भिणीना समूहः।

भिक्षा आदि में निम्नलिखित पद आते हैं—

भिक्षा, गर्भिणी, क्षत्र, करीष, अङ्गार, चर्मिन्, धर्मिन्, सहस्र, युवति, पदाति, पद्धति, अर्थवत् आदि।

**ग्रामजनबन्धुभ्यस्तल्**—समूह अर्थ में ग्राम, जन, और बन्धु शब्दो से तल् प्रत्यय होता है। उदा०—ग्रामता, जनता, बन्धुता।

**गजसहायाभ्या चेति वक्तव्यम्** (वा०)—गज और सहाय (सहायक) शब्दो से भी समूह अर्थ में तल् प्रत्यय होता है। जैसे—गजता (हाथियो का समूह), सहायता (सहायको का समूह)।

**अह्न ख क्रतौ** (वा०)—यज्ञ वाच्य होने पर अहन् शब्द से समूह अर्थ में ख प्रत्यय होता है। उदा०—अह्ना समूहेन साध्यः क्रतुविशेष अहीन।

**अचित्तहस्तिधेनोष्ठक्**—अचेतनपदार्थवाचक शब्दो से तथा हस्ती और धेनु शब्दो से समूह अर्थ में ठक् प्रत्यय होता है। जैसे—साक्तुकम्—सक्तूना समूह।

यहाँ '**इसुसुक्तान्तात्क**' सूत्र से ठ को क आदेश हुआ है। सूत्र का अर्थ है—जिन शब्दो के अन्त में इस्, उस्, उक् या तकार हो, उनके बाद आने वाले ठ को क आदेश होता है।

सक्तु शब्द के बाद ठक् प्रत्यय आया है। सक्तु के अन्त में उक् है, अत ठ को क आदेश हो गया है।

## चातुरर्थिक

इस प्रकरण में चार अर्थों में होने वाले प्रत्ययो का निरूपण किया गया है, अत इसका नाम चातुरर्थिक है। चारो अर्थ ये हैं—१ इसमें है, २ उसने बनाया, ३ उसका निवास और ४ उससे जो दूर नही है।

**तदस्मिन्नस्तीति देशे तन्नाम्नि**—यदि प्रत्ययान्त शब्द देश का वाचक हो, तो 'इसमें है' इस अर्थ में अण् आदि प्रत्यय होते हैं। जसे—औदुम्बरः—उदुम्बरा सन्त्यस्मिन् देशे।

**तेन निर्वृत्तम्**—यदि प्रत्ययान्त शब्द देश का नाम हो, तो 'बसाई गई' अर्थ में तृतीयान्त पद से अण् आदि प्रत्यय होते हैं। जैसे—कुशाम्बेन निर्वृत्ता कौशाम्बी नगरी।

**तस्य निवास**—यदि प्रत्ययान्त शब्द देश का वाचक हो, तो 'निवास' अर्थ में षष्ठ्यन्त पद से अण् आदि प्रत्यय होते हैं। जैसे—शिबीना निवासो देशः शैब।

**अदूरभवश्च**—यदि प्रत्ययान्त शब्द देश का वाचक हो, तो अदूरभव (जो दूर न हो) अर्थ में षष्ठ्यन्त पद से अण् आदि प्रत्यय होते हैं। जैसे—विदिशाया अदूरभव नगर वैदिशम्।

**जनपदे लुप्**—यदि प्रत्ययान्त शब्द जनपद वाचक हो, तो चातुरर्थिक प्रत्यय का लोप होता है।

**लुपि युक्तवद्व्यक्तिवचने**—प्रत्यय का लोप होने पर लिङ्ग और वचन प्रकृति की भाँति होते हैं।

उदा०—पञ्चाला॰—पञ्चालानां निवासो जनपद। यहाँ पञ्चाल शब्द से निवास अर्थ में अण् प्रत्यय हुआ है और 'जनपदे लुप' से प्रत्यय का लोप हो गया है।

इसी प्रकार कुरवः, अङ्गाः, वङ्गा, कलिङ्गा आदि बनते हैं। इन सभी उदाहरणों में लिङ्ग और वचन प्रकृति के समान हैं।

**वरणादिभ्यश्च**—वरणा आदि के बाद आने वाले चातुर्रथिक प्रत्यय का लोप होता है। जैसे—वरणा—वरणानामदूरभव नगरम्। वरणा, शृङ्गी, शाल्मलि, शुण्डी, ताम्रपर्णी, गोदा, जालपदी, जम्बू, पुष्कर, चम्पा, वल्गु, उज्जयिनी, गया, मथुरा, तक्षशिला, उरसा, गोमती, वलभी आदि वरणादि में आते हैं।

**कुमुदनडवेतसेभ्यो ड्मतुप्**—कुमुद, नड और वेतस से उपर्युक्त चार अर्थों में ड्मतुप् प्रत्यय होता है और इन शब्दों के अन्तिम वर्ण का लोप हो जाता है।

**झयः**—झय् के बाद आने वाले मतु के मकार को वकार आदेश होता है। उदा०—कुमुद्वान्, नड्वान्।

**नडशादाड् ड्वलच्**—नड और शाद स ड्वलच प्रत्यय होता है। उदा०—नड्वल., शाद्वल।

**शिखाया वलच्**—शिखा से वलच् प्रत्यय होता है। जैसे—शिखावल—शिखा सन्त्यस्मिन् देशे।

## शैषिक

**राष्ट्रावारपाराद्घखौ**—राष्ट्र और अवारपार शब्दों से शेष अर्थ में क्रमश घ और ख प्रत्यय होते हैं। जैसे—राष्ट्रियः—राष्ट्रे जातो भवो वा, अवारपारीण॰ (पारगत)—अवारपार गत.। यहाँ गत अर्थ में ख प्रत्यय हुआ है।

**अवारपाराद् विगृहीतादपि विपरीताच्चेति वक्तव्यम्** (वा०)—अवार, पार (विगृहीत) से तथा पारावार से भी ख प्रत्यय होता है। उदा०—अवारीण, पारीणः, पारावारीणः।

**ग्रामाद्यखञौ**—ग्राम शब्द से य और खञ् प्रत्यय होते हैं। जैसे—ग्राम्य, ग्रामीणः—ग्रामे जात भवो वा।

**नद्यादिभ्यो ढक्**—नदी आदि शब्दों से ढक् प्रत्यय होता है। जैसे—नादेयम्—नद्यां जातं भवं वा, माहेयम्—मह्यां जातं भवं वा, वाराणसेयम्—वाराणस्यां जातं भवं वा।

**दक्षिणापश्चात्पुरसस्त्यक्**—दक्षिणा, पश्चात् और पुरस् शब्दों से त्यक् प्रत्यय होता है। जैसे—दाक्षिणात्य—दक्षिणस्यां जातः भवो वा, पाश्चात्य—पश्चात् जातः भवो वा, पौरस्त्य।

**द्युप्रागपागुदक्प्रतीचो यत्**—दिव्, प्राच्, अपाच्, उदच् और प्रतीच् शब्दों से यत् प्रत्यय होता है। जैसे—दिव्यम्—दिवि जातं भवं वा, प्राच्यम्—पूर्व दिशा में पैदा हुआ, अपाच्यम्—दक्षिण दिशा में पैदा हुआ।

**मध्यान्मः**—मध्य शब्द से म प्रत्यय होता है। अतः—मध्यम—मध्ये भवः।

**कालाट्ठञ्**—काल शब्द से तथा कालवाचक शब्दों से ठञ् प्रत्यय होता है। जैसे—कालिकम्, मासिकम्, सांवत्सरिकम्।

**प्रावृष एण्यः**—प्रावृष् से एण्य प्रत्यय होता है। अतः—प्रावृषेण्य।

**सायंचिरंप्राह्णेप्रगेऽव्ययेभ्यष्ट्युट्युलौ तुट् च**—सायम्, चिरम्, प्राह्णे, प्रगे और अव्यय शब्दों से ट्यु और ट्युल् प्रत्यय होते हैं और इन प्रत्ययों को तुट् का आगम होता है। जैसे—सायंतनम्, चिरंतनम्, प्राह्णेतनम्, प्रगेतनम्, दोषातनम्।

यहाँ 'युवोरनाकौ' से यु को अन आदेश हो गया है।

**तत्र जातः**—सप्तम्यन्त समर्थ पद से 'जात' अर्थ में अण् आदि प्रत्यय होते हैं। जैसे—स्रौघ्नः—स्रुघ्ने जातः—स्रुघ्न देश में उत्पन्न हुआ, औत्सः—उत्से जातः।

**प्रावृषष्ठप्**—प्रावृष् शब्द से 'जात' अर्थ में ठप् प्रत्यय होता है। अतः—प्रावृषिक।

**कोशाड्ढञ्**—कोश शब्द से सम्भूत अर्थ में ढञ् प्रत्यय होता है। उदा०—कौशेयम्—कोशे सम्भवति—कोश में होने वाला।

**दिगादिभ्यो यत्**—दिश् आदि से भव अर्थ में यत् प्रत्यय होता है। जैसे—दिश्यम्—दिशि भवम्, वर्ग्यम—वर्गे भवम्—समूह में होने वाला।

**शरीरावयवाच्च**—शरीर के अवयवो के वाचक शब्दो से भी भव अर्थ में यत् प्रत्यय होता है। जैसे—दन्त्यम्—दन्तेषु भवम्, कण्ठ्यम्—कण्ठे भवम्।

**अध्यात्मादेष्ठञिष्यते** (वा०)—अध्यात्म आदि से भव अर्थ में ठञ् प्रत्यय होता है। जैसे—आध्यात्मिकम्।

**अनुशतिकादीनां च**—जब 'अनुशतिक' आदि पदो के बाद ञित्, णित् या कित् प्रत्यय आता है, तब इनके दोनो पदों को वृद्धि होती है। जैसे—आधिदैविकम्, आधिभौतिकम्, ऐहलौकिकम्, पारलौकिकम्।

**जिह्वामूलाङ्गुलेश्छः**—जिह्वामूल और अङ्गुलि पदो से भव अर्थ में छ प्रत्यय होता है। जैसे—जिह्वामूलीयम्, अङ्गुलियम्।

**वर्गान्ताच्च**—जिसके अन्त में वर्ग शब्द हो, उससे भी भव अर्थ में छ प्रत्यय होता है। जैसे—कवर्गीयम्।

## प्राग्दीव्यतीय

**तस्य विकारः**—षष्ठ्यन्त पद से विकार अर्थ में अण् आदि प्रत्यय होते हैं।

**अवयवे च प्राण्योषधिवृक्षेभ्यः**—प्राणिवाचक, ओषधिवाचक और वृक्षवाचक पदों से विकार और अवयव अर्थों में अण् आदि प्रत्यय होते हैं। जैसे—मायूरः—मयूरस्यावयवो विकारो वा।

**नित्यं वृद्धशरादिभ्यः**—वृद्ध शब्दो से तथा शर आदि शब्दों से विकार और अवयव अर्थों में मयट् प्रत्यय नित्य होता है। जैसे—आम्रमयम्, शरमयम्।

**गोश्च पुरीषे**—गो शब्द से पुरीष (गोबर) अर्थ में मयट् प्रत्यय होता है। अतः—गोमयम्।

**गोपयसोर्यत्**—विकार और अवयव अर्थों में गो और पयस् शब्दों से यत् प्रत्यय होता है। अतः—गव्यम्, पयस्यम्।

## ठगधिकार

**तेन दीव्यति खनति जयति जितम्**—दीव्यति (खेलता है), खनति (खनता है), जयति (जीतता है) और जितम् (जीता हुआ)—इन अर्थों में

तृतीयान्त पद से ठक् प्रत्यय होता है। जैसे—आक्षिकः—अक्षैर्दीव्यति खनति जयति जित वा।

संस्कृतम्—संस्कृत ( संस्कार किया हुआ ) अर्थ में तृतीयान्त पद से ठक् प्रत्यय होता है। जैसे—दाधिकम्—दध्ना संस्कृतम, मारीचिकम्—मरीचिभि संस्कृतम्।

तरति—'पार करता है' अर्थ में तृतीयान्त पद से ठक् प्रत्यय होता है। जैसे—औडुपिकः—उडुपेन तरति।

गोपुच्छाट्ठञ्—'पार करता है' अर्थ में तृतीयान्त गोपुच्छ पद से ठञ् प्रत्यय होता है। अत—गौपुच्छिकः।

चरति—'चलता है या खाता है' अर्थ मे तृतीयान्त पद से ठक् प्रत्यय होता है। जैसे—हास्तिकः—हस्तिना चरति (चलता है), दाधिक—दध्ना चरति—दही से खाता है।

उञ्छति—'चुनता है अर्थ में द्वितीयान्त पद से ठक् प्रत्यय होता है। बादरिक ( बेरो को बीनने वाला )—बदराणि उञ्छति।

रक्षति—'रक्षा करता है' अर्थ में द्वितीयान्त पद से ठक् प्रत्यय होता है। जैसे—सामाजिक—समाज रक्षति। जो समाज की रक्षा करता है, उसे सामाजिक कहते हैं।

शब्ददर्दुरं करोति—'शब्द करता है' ( प्रकृति और प्रत्यय का निरूपण करते हुए व्युत्पत्ति करता है ) और 'दर्दुर ( मिट्टी का बड़ा पात्र ) बनाता है' अर्थों में द्वितीयान्त शब्द और दर्दुर पदो से ठक प्रत्यय होता है। उदा०—शाब्दिक—शब्द करोति, दार्दुरिक—दर्दुर करोति—कुम्हार। दर्दुर के अर्थों के सम्बन्ध में विश्वकोश द्रष्टव्य है—

> 'दर्दुरस्तोयदे भेके वाद्यभाण्डाद्रिभेदयो।
> दर्दुरा चण्डिकाया स्यात्पामजाले तु दर्दुरम्॥'

धर्मं चरति—'धर्माचरण करता है' अर्थ में द्वितीयान्त धर्म शब्द से ठक् प्रत्यय होता है। अतः—धार्मिक—धर्म चरति।

शिल्पम्—'इसका शिल्प है' अर्थ में शिल्प वाचक प्रथमान्त पद से ठक् प्रत्यय होता है। जैसे—मार्दङ्गिक—मृदङ्गवादन शिल्पमस्य ( मृदङ्ग बजाना इसका शिल्प है )।

शीलम्— यह इसका स्वभाव है' अर्थ में शीलवाचक प्रथमान्त पद से ठक् प्रत्यय होता है। जैसे—आपूपिक ( जिसका मालपुआ खाने का स्वभाव है )—अपूपभक्षण शीलमस्य।

## यदधिकार

**तद्वहति रथयुगप्रासङ्गम्**-- वहन करता है' अर्थ में द्वितीयान्त रथ, युग और प्रासङ्ग शब्दों से यत् प्रत्यय होता है। जैसे—रथ्य —रथ वहति–रथ का वहन करने वाला, युग्य —युग ( जुआ ) वहति, प्रासङ्ग्य — प्रासङ्ग वहति।

प्रासङ्ग—'रथादिवहने सुशिक्षितावश्वौ नियुज्य तत्स्कन्धवाह्ययुगे यद् युगान्तरमासज्य तस्मिन्नशिक्षिता अश्वादयो वहनशिक्षार्थं नियुज्यन्ते स प्रासङ्ग इत्यर्थः।'

—सिद्धान्तकौमुदी की बालमनोरमा टीका

दूसरे जुए को प्रासङ्ग कहते हैं—'प्रासङ्गो ना युगान्तरम'—अमरकोश। रथादि के वहन में सुशिक्षित घोडों को लगाकर उनके कन्धों पर रक्खे गए जुए में दूसरा जुआ जोडकर उसमें अशिक्षित घोडों आदि को वहन की शिक्षा देने के लिए लगाया जाता है। पहले जुए में जोडा गया दूसरा जुआ प्रासङ्ग कहा जाता है।

**धुरो यड्ढकौ**--'वहन करता है' अर्थ में द्वितीयान्त धुर् से यत् और ढक् प्रत्यय होते हैं। जैसे--धुर्य, धौरेय।

**नौवयोधर्मविषमूलमूलसीतातुलाभ्यस्तार्यतुल्यप्राप्यवध्यानाम्यसमसमितसम्मितेषु**—तृतीयान्त पदों—नौ, वयस्, धर्म, विष, मूल, मूल, सीता और तुला—से क्रमश तार्य, तुल्य, प्राप्य, वध्य, आनाम्य, सम, समित और सम्मित अर्थों में यत् प्रत्यय होता है। उदाहरण—

नाव्यम्—नावा तार्यम्—नाव से पार करने योग्य।

वयस्य—वयसा तुल्यः—मित्र।

धर्म्यम्—धर्मेण प्राप्यम्।

विष्यम्—विषेण वध्यः—विष से मारा जाने योग्य।

मूल्यम्—मूलेन आनाम्यम्—मूल–पूँजी–के द्वारा अपने लिए बचाया जाने वाला धन।

टि०—जितने में कोई वस्तु खरीदी जाती है, उसे मूल कहते हैं। वस्तु को बेचने से मूल के अतिरिक्त जो धन मिलता है, उसे मूल्य कहते हैं। तात्पर्य यह है कि किसी वस्तु को बेचने से जो लाभ होता है, वही मूल्य है। द्रष्टव्य—सिद्धान्त कौमुदी की बालमनोरमा टीका

"पटादेरुत्पत्त्यर्थं वणिग्भिर्विनियुक्तं द्रव्यं मूलम्। तेन सह यदधिकं द्रव्यम् आनम्यते विक्रेतुः सम्मतीकरणेन लभ्यते तन्मूल्यमित्यर्थः। लोकास्तु विक्रेतुर्लब्धं सर्वं द्रव्यं मूल्यमिति व्यवहरन्ति। तत्र लक्षणा बोध्या।"

मूल्य.—मूलेन सम.—मूल के बराबर।

सीत्यम्—सीतया समितम्—हल के द्वारा जोता हुआ। सीता का अर्थ है—लाङ्गलपद्धति—हल के द्वारा खींची गई रेखा।

तुल्यम्—तुलया सम्मितम्—तराजू से तौला हुआ।

**सभाया य**—सप्तम्यन्त सभा शब्द से साधु अर्थ मे य प्रत्यय होता है। यत.—सभ्य—सभायां साधु—सभा में प्रवीण।

## छयतोरधिकार

**उगवादिभ्यो यत्**—उकारान्त और गो आदि शब्दो से यत् प्रत्यय होता है। जैसे—शङ्कव्य दारु—शङ्कु के लिए लकडी, गव्यम—गोभ्यो हितम्—गायों के लिए हितकर।

**आत्मन्विश्वजनभोगोत्तरपदात् ख**—'हितकर' अर्थ में आत्मन्, विश्वजन और भोगोत्तर ( जिसके अन्त में भोग शब्द हो ) चतुर्थ्यन्त पदो से ख प्रत्यय होता है।

**आत्माध्वानौ खे**—जब आत्मन् और अध्वन् शब्दो से ख प्रत्यय होता है, तब इन शब्दों को प्रकृतिभाव होता है। उदाहरण—

आत्मनीनम्—आत्मने हितम्—अपने लिए हितकर।

विश्वजनीनम्—विश्वस्मै जनाय हितम्—सब लोगो के लिए हितकर।

मातृभोगीण —मातृभोगाय हित.—माता के शरीर के लिए हितकर।

## भावकर्मार्थ

**तस्य भावस्त्वतलौ**—'भाव' अर्थ में षष्ठ्यन्त पद से त्व और तल् प्रत्यय होते हैं। जैसे—गोत्वम्, गोता—गोर्भावः।

त्वान्तं क्लीबम् ( लि० सू० )--त्व प्रत्ययान्त शब्द नपुंसकलिङ्ग होते हैं।

तलन्त स्त्रियाम् ( लि० सू० )--तल प्रत्ययान्त शब्द स्त्रीलिङ्ग होते हैं।

पृथ्वादिभ्य इमनिज् वा--'भाव' अर्थ में पृथु आदि शब्दों से विकल्प से इमनिच प्रत्यय होता है। जैसे--प्रथिमा—पृथोर्भाव ।

वर्णदृढादिभ्यः ष्यञ् च--'भाव' अर्थ में वर्णवाचक और दृढ आदि षष्ठ्यन्त पदों से ष्यञ् प्रत्यय भी होता है। जैसे—शौक्ल्यम्, शुक्लिमा--शुक्लस्य भाव ।

गुणवचनब्राह्मणादिभ्य कर्मणि च—'भाव' और 'कर्म' अर्थ में षष्ठ्यन्त गुणवाचक और ब्राह्मण आदि शब्दों से ष्यञ् प्रत्यय होता है। जैसे—जाड्यम्—जडस्य भाव कर्म वा, मौढ्यम—मूढस्य भाव कर्म वा, ब्राह्मण्यम्—ब्राह्मणस्य भाव कर्म वा।

सख्युर्य —'भाव' और 'कर्म' अर्थ में षष्ठ्यन्त सखि शब्द से य प्रत्यय होता है। अत —सख्यम् (मित्रता)—सख्युर्भाव कर्म वा।

कपिज्ञात्योर्ढक—'भाव' और 'कर्म' अर्थ में षष्ठ्यन्त कपि और ज्ञाति शब्दों से ढक प्रत्यय होता है। जैसे—कापेयम—कपेर्भाव कर्म वा, ज्ञातेयम्—ज्ञातेर्भावः कर्म वा।

पत्यन्तपुरोहितादिभ्यो यक्—षष्ठ्यन्त पत्यन्त (जिस पद के अन्त में पति शब्द हो) और पुरोहित आदि शब्दों से यक् प्रत्यय होता है। जैसे—सैनापत्यम्, पौरोहित्यम्।

## मत्वर्थीय

प्राणिस्थादातो लजन्यतरस्याम्--मत्वर्थ में प्राणी के अंगों के वाचक प्रथमान्त आकारान्त शब्दों से विकल्प से लच् प्रत्यय होता है। जैसे--चूडालः—चूडा अस्य सन्ति।

यहाँ चूडा प्राणी का अंग है, अत लच् प्रत्यय हुआ है।

लोमादिपामादिपिच्छादिभ्यः शनेलचः--मत्वर्थ में लोमन् आदि से श प्रत्यय, पामन् आदि से न प्रत्यय और पिच्छ आदि से इलच् प्रत्यय विकल्प से होता है। जैसे--लोमशः—लोमानि सन्ति अस्य; रोमशः; पामन (खुजली वाला); पिच्छिलः।

मतुप् होने पर लोमवान्, रोमवान्, पिच्छवान् रूप बनते हैं।

**दन्त उन्नत उरच्**—यदि दाँत ऊँचे हो, तो प्रथमा त दन्त शब्द से मत्वर्थ में उरच् प्रत्यय होता है। यत —दन्तुर —उन्नता दन्ता सन्त्यस्य।

**केशाद्वोऽन्यतरस्याम्**—मत्वथ में प्रथमान्त के। शब्द से विकल्प से व प्रत्यय होता हैं। यत —केशव —केशा सन्त्यस्य।

**अन्येभ्योऽपि दृश्यते**—(वा०) केश शब्द के अतिरिक्त अन्य शब्दो से भी मत्वथ मैं व प्रत्यय होता है। जैसे—मणिव —मणि वाला सप।

**अर्णसो लोपश्च** (वा०)—मत्वथ मे प्रथमान्त अर्णस् शब्द से व प्रत्यय होता है और अणस् के स् का लोप होता है। यत —अणव —समुद्र।

**अत इनिठनौ**—मत्वथ में प्रथमान्त अदन्त शब्दा से इनि और ठन् प्रत्यय होते हैं। जैसे—दण्डी, दण्डिक (दण्डवाला)।

**व्रीह्यादिभ्यश्च**—प्रथमान्त व्रीहि आदि शब्दो से भी मत्वर्थ में उपर्युक्त दोनों प्रत्यय होते हैं। जैसे—व्रीही, व्रीहिक।

**अस्मायामेधास्रजो विनि**—मत्वर्थ में प्रथमान्त असन्त (जिन शब्दो के अन्त में अस् हो), माया, मेधा तथा स्रज् शब्दों से विकल्प से विनि प्रत्यय होता है। जैसे—यशस्वी, मायावी, मेधावी, स्रग्वी।

**वाचो ग्मिनि**—मत्वर्थ में प्रथमान्त वाच् शब्द से ग्मिनि प्रत्यय होता है। यत—वाग्मी—अच्छा वक्ता।

**अर्शआदिभ्योऽच्**—मत्वर्थ में प्रथमान्त अर्शस् आदि शब्दों से अच् प्रत्यय होता है। जैसे—अर्शसः (बवासीर रोग वाला)

## प्रागिवीय

**अतिशायने तमबिष्ठनौ**—'अतिशय' अथ में वर्तमान प्रातिपादिक से तमप् और इष्ठन् प्रत्यय होते हैं। जैसे—लघुतम., लघिष्ठः—अयम् एषाम् अतिशयेन लघु।

**द्विवचनविभज्योपपदे तरबीयसुनौ**[1]—द्वयर्थ प्रतिपादक और विभक्तव्य उपपद रहने पर प्रातिपादिक और तिङन्त से अतिशय अर्थ में तरप और ईयसुन्

---

1. द्रष्टव्य—सिद्धान्तकौमुदी की बालमनोरमा टीका—'द्वयर्थ प्रतिपादके विभक्तव्यविषयके च उपपदे सतीति फलितम्। प्रातिपदिकादिति तिङ इति चानुवर्तते।'

प्रत्यय होते हैं। जैसे—लघुतर, लघीयान् (अयम् अनयोरतिशयेन लघु)। यह द्व्यर्थप्रतिपादक उपपद का उदाहरण है। विभक्तव्य उपपद का उदाहरण—उदीच्या प्राच्येभ्य पटुतरा पटीयास (उत्तर के लोग दक्षिण के लोगो से अधिक चतुर होते हैं)।

तरप् और ईयसुन् प्रत्यय तब लगाये जाते हैं, जब दो में से एक का उत्कर्ष प्रकट करना होता है।

**प्रशस्यस्य श्रः**—जब इष्ठन् और ईयसुन् प्रत्यय लगते हैं, तब प्रशस्य को श्र आदेश होता है। अत—श्रेष्ठः, श्रेयान्।

**ज्य च**—जब प्रशस्य में इष्ठन् और ईयसुन् प्रत्यय लगते हैं, तब उसको ज्य आदेश भी होता है। अत—ज्येष्ठ।

**ज्यादादीयस**—ज्य के पश्चात् आने वाले ईयस् को आकार आदेश होता है। अत—ज्यायान्।

**प्रशसाया रूपप्**—प्रशसा अर्थ मे सुबन्त और तिङन्त से रूपप् प्रत्यय होता है। जैसे—पटुरूप: (प्रशस्तः पटु), पचतितराम् (प्रशस्त पचति)।

**ईषदसमाप्तौ कल्पब्देश्यदेशीयर**—ईषद् असमाप्ति (कुछ कमी) अर्थ में सुबन्त और तिङन्त से कल्पप्, देश्य और देशीयर् प्रत्यय होते हैं। जैसे—विद्वत्कल्पः, विद्वद्देश्य, विद्वद्देशीयरः (ईषदूनो विद्वान्)।

तिङन्त का उदाहरण—पचतिकल्पम—कुछ कम पकाता है।



## एकादश प्रकरण

# स्त्री-प्रत्यय

### टाप्

**अजाद्यतष्टाप्**--स्त्रीलिङ्ग बनाने के लिए अज आदि से और अकारान्त ( जिसके अन्त में ह्रस्व अकार हो ) शब्दो से टाप् प्रत्यय होता है। जैसे--अजा, एडका, अश्वा, चटका मूषिका, बाला, वत्सा, होडा, मन्दा, विलाता।

**सम्भस्त्राजिनशणपिण्डेभ्य फलात्** (वा०)--यदि सम्, भस्त्र, अजिन, शण या पिण्ड के बाद फल शब्द आए, तो टाप् प्रत्यय लगाया जाता है। जैसे—सम्फला, भस्त्रफला, अजिनफला, शणफला, पिण्डफला।

**सदच्काण्डप्रान्तशतैकेभ्य पुष्पात्** (वा०)—यदि सत्, अच्, काण्ड, प्रान्त, शत या एक के बाद पुष्प शब्द आए, तो टाप् प्रत्यय लगाया जाता है। जैसे—सत्पुष्पा, प्राक्पुष्पा, प्रत्यक्पुष्पा, काण्डपुष्पा, प्रान्तपुष्पा, शतपुष्पा, एकपुष्पा।

**शूद्रा चामहत्पूर्वा जाति** (वा०)—यदि जाति अर्थ हो और महत् शब्द पहले न हो, तो शूद्र से टाप् प्रत्यय होता है। अत --शूद्रा।

जब महत् शब्द पहले आता है, तब ङीष् प्रत्यय लगता है। जैसे—महाशूद्री।

**मूलान्नञ** (वा०)—यदि मूल शब्द के पहले नञ् हो, तो टाप् लगता है। जैसे—अमूला।

**प्रत्ययस्थात्कात्पूर्वस्यात इदाप्यसुप**—यदि प्रत्यय के क के पहले अ हो और आकारान्त स्त्री-प्रत्यय बाद में हो, तो अ के स्थान पर इ कर दी जाती है। यहाँ स्त्री-प्रत्यय सुप् के बाद नहीं आना चाहिए। जैसे—सर्विका, कारिका।

**मामकनरकयोरुपसङ्ख्यानम्** (वा०)—यदि बाद में टाप् प्रत्यय हो, तो मामक और नरक शब्दों में क के पहले आने वाले अ के स्थान पर इ कर दी जाती है। जैसे—मामिका, नरिका।

त्यक्त्यपोश्च (वा०)—यह नियम ऐसे शब्दो के विषय में भी लगता है, जिनके अन्त में त्यक् और त्यप् प्रत्यय लगे हो। जैसे—दाक्षिणात्यिका, इहत्यिका।

त्यकनश्च निषेध (वा०)—जिस शब्द में त्यकन् प्रत्यय लगा रहता है, उसमें क के पहले आने वाले अ के स्थान पर इ नही होती। जैसे—अधित्यका, उपत्यका।

आशिषि वुनश्च (वा०)—आशीर्वाद अर्थ मे प्रयुक्त वुन् प्रत्यय में भी क के पहले के अ के स्थान पर इ नहीं होती। जैसे—जीवका, भवका।

उत्तरपदलोपे न (वा०)—जब समास में उत्तरपद का लोप होता हैं, तब क के पहले आने वाले अ के स्थान पर इ नही होती। जैसे—देवका, यज्ञका

क्षिपकादीना च न (वा०—क्षिपक आदि में भी अ के स्थान पर इ नहीं होती। जैसे—क्षिपका, ध्रुवका, कन्यका चटका।

तारका ज्योतिषि (वा०)— नक्षत्र अर्थ में तारका रूप बनता है, अन्यथा तारिका रूप होता है। तारिका का अर्थ है—दासी।

वर्णका तान्तवे (वा०)—तान्तव (तन्तुओ का विकार) अर्थ होने पर वर्णका (प्रावरणविशेष) रूप बनता है, अन्यथा वर्णिका रूप बनता है। 'वर्णिका स्तोत्रीत्यर्थ। वर्णिकेति ग्रन्थविशेषस्य सञ्ज्ञा वा।'—सिद्धान्तकौमुदी की टीका बालमनोरमा।

वर्तका शकुनौ प्राचाम् (वा०)—पूर्व के वैयाकरणो के अनुसार पक्षी अर्थ में वर्तका रूप बनता है। उत्तर के वैयाकरणों के अनुसार वर्तिका बनता है (उदीचा तु वर्तिका—सिद्धान्तकौमुदी)।

## डाप्

डाबुभाभ्यामन्यतरस्याम्—मन्नन्त शब्द से तथा अन्नन्त बहुव्रीहि से विकल्प से डाप् होता है। जैसे—सीमा, दामा, बहुयज्वा।

## चाप्

सूर्याद्देवताया चाब्वाच्य (वा०)—देवता जाति की स्त्री अर्थ में पुयोग में वर्तमान सूर्य शब्द से चाप् प्रत्यय होता है। अत—सूर्यस्य स्त्री देवता सूर्या।

## ङीप्

ऋन्नेभ्यो ङीप्—जिन शब्दो के अन्त में ऋ या न् हो है, उनसे ङीप् प्रत्यय होता है। जैसे—कर्त्री, हर्त्री, दण्डिनी।

**उगितश्च**—जिसका उक् ( उ, ऋ, लृ ) इत् हो, उससे ङीप् प्रत्यय होता है। जैसे—भवन्ती, पचन्ती।

**टिड्ढाणञ्द्वयसज्दघ्नञ्मात्रच्तयप्ठक्ठञ्कञ्क्वरपः**—जिस प्रातिपदिक के अन्त में अ हो और जो टित् प्रत्ययान्त हो या ढ, अण्, अञ्, द्वयसच्, दघ्नच्, मात्रच्, तयप्, ठक्, ठञ्, कञ या क्वरप् प्रत्ययान्त हो, उससे ङीप प्रत्यय होता है। जैसे –

कुरुचरी—ट प्रत्यय लगाने पर कुरुचर रूप बनता है। इसके बाद टिदन्त कुरुचर से ङीप् प्रत्यय होता है।

सौपर्णेयी—ढ प्रत्ययान्त सौपर्णेय से ङीप प्रत्यय हुआ है।

ऐन्द्री—ऐन्द्र अण् प्रत्ययान्त है। उससे ङीप् प्रत्यय हुआ है।

औत्सी—अञ् प्रत्ययान्त औत्स में ङीप् प्रत्यय लगाकर औत्सी रूप बनाया गया है।

ऊरुद्वयसी—द्वयसच् प्रत्ययान्त में ङीप् प्रत्यय हुआ है।

ऊरुदघ्नी—दघ्नच् प्रत्ययान्त से ङीप् प्रत्यय हुआ है।

ऊरुमात्री—मात्रच् प्रत्ययान्त ऊरुमात्र से ङीप् प्रत्यय लगाने पर रूप बना है।

पञ्चतयी—तयप् प्रत्ययान्त शब्द से ङीप् प्रत्यय हुआ है।

आक्षिकी—ठक् प्रत्यय लगाने से आक्षिक शब्द बनता है। उससे ङीप् प्रत्यय हुआ है।

प्रास्थिकी—ठञ प्रत्ययान्त प्रास्थिक से ङीप् प्रत्यय हुआ है।

लावणिकी—यहाँ ठञ् प्रत्ययान्त लावणिक शब्द में ङीप् प्रत्यय लगाकर रूप बनाया गया है।

यादृशी—कञ् प्रत्ययान्त यादृश में ङीप् प्रत्यय लगाया गया है।

इत्वरी—क्वरप् प्रत्ययान्त इत्वर में ङीप् प्रत्यय लगाया गया है।

**नञ्स्नञीकक्ख्युंस्तरुणतलुनानामुपसङ्ख्यानम्** (वा॰)—नञ्, स्नञ्, ईकक् और ख्युन् प्रत्ययों से युक्त शब्दों से तथा तरुण और तलुन शब्दों से ङीप् प्रत्यय होता है। जैसे—स्त्रैणी, पौंस्नी, शाक्तीकी, आढ्यङ्करणी, तरुणी, तलुनी।

**यञश्च**—यञन्त प्रातिपादिक से ङीप् प्रत्यय होता है। जैसे—गार्गी।

**वयसि प्रथमे**—प्रथम अवस्था-सूचक अदन्त प्रातिपादिक से ङीप् प्रत्यय होता है। जैसे—कुमारी।

**द्विगो**—अदन्त द्विगु से ङीप् प्रत्यय होता है। जैसे—त्रिलोकी।

**दामहायनान्ताच्च**—यदि संख्यावाचक शब्द बहुव्रीहि समास के आदि में हो और दामन् या हायन शब्द अन्त में हो, तो उससे ङीप् प्रत्यय होता है। जैसे-द्विदाम्नी, द्विहायनी।

**मनोरौ वा**—मनु शब्द से विकल्प से ङीप प्रत्यय होता है। मनु के उ को औ या ऐ आदेश होता है। जसे—मनावी, मनायी, मनु।

**मनः**—मन्नन्त से ङीप् नहीं होता। जैसे—सीमा, सीमानौ।

**अनो बहुव्रीहेः**—अन्नन्त बहुव्रीहि से ङीप् नहीं होता। जैसे—बहुयज्वा, बहुयज्वानौ।

## ङीष्

**षिद्गौरादिभ्यश्च**—षित् प्रत्ययान्त से और गौर आदि से ङीष प्रत्यय होता है। जैसे—गार्ग्यायणी, नर्तकी, गौरी।

**जानपदकुण्डगोणस्थलभाजनागकालनीलकुशकामुककबराद्वृत्त्यमत्रावपनाकृत्रिमाश्राणास्थौल्यवर्णानाच्छादनायोविकारमैथुनेच्छाकेशवेशेषु**—जानपद, कुण्ड, गोण, स्थल, भाज, नाग, काल, नील, कुश, कामुक, कबर शब्दों से क्रमश वृत्ति, पात्र, आवपन, अकृत्रिम भूमि, यवागू, स्थूलता, वर्ण, अनाच्छादन, अयोविकार (फार), मैथुनेच्छा, केशसन्निवेश अर्थों में ङीष् प्रत्यय होता है। जैसे—जानपदी, कुण्डी, गोणी, स्थली, भाजी, नागी, काली, नीली, कुशी, कामुकी, कबरी।

**शोणात् प्राचाम्**—पूर्व के वैयाकरणों के अनुसार शोण शब्द से विकल्प से ङीष् प्रत्यय होता है। अत शोणी, शोणा।

**वोतो गुणवचनात्**—उदन्त (जिसके अन्त में उ हो) गुणवाचक शब्द से विकल्प से ङीष् होता है। जैसे—मृद्वी, मृदु।

**बह्वादिभ्यश्च**—बहु आदि से विकल्प से ङीष् होता है। जैसे—बह्वी, बहुः।

**कृदिकारादक्तिन.** (वा०)—जिस प्रातिपादिक के अन्त में कृत् का इकार हो, उससे विकल्प से ङीष् होता है। जैसे—रात्रि, रात्री। क्तिन् प्रत्ययान्त शब्द से ङीष् नही होता।

**पुंयोगादाख्यायाम्**—पुरुषवाचक प्रातिपादिक से उस पुरुष की स्त्री का बोध कराने के लिए ङीष् प्रत्यय होता है। जैसे—गोपी—गोपस्य स्त्री। यहाँ 'गोप' पुलिङ्ग शब्द है। इससे गोप की स्त्री का बोध कराने के लिए ङीष् प्रत्यय हुआ है।

**पालकान्तान्न** (वा०)—यदि पुलिङ्ग शब्द के अन्त में पालक शब्द हो, तो ङीष् प्रत्यय नही लगता। जैसे—गोपालिका। यहाँ पालक शब्द अन्त में आया है, अत. ङीष् प्रत्यय नही हुआ है।

**इन्द्रवरुणभवशर्वरुद्रमृडहिमारण्ययवयवनमातुलाचार्याणामानुक्**—इन्द्र, वरुण, भव, शर्व, रुद्र, मृड, हिम, अरण्य, यव, यवन, मातुल और आचार्य—इन शब्दो से ङीष् प्रत्यय होता है और आनुक् का आगम होता है। जैसे—इन्द्राणी ( इन्द्रस्व स्त्री ), वरुणानी, भवानी, शर्वाणी, रुद्राणी, मृडानी।

**हिमारण्ययोर्महत्त्वे** (वा०)—हिम और अरण्य शब्दो से महत्त्व (अधिकता) अर्थ में ङीष् प्रत्यय होता है और आनुक् का आगम होता है। अत हिमानी—महद्धिमम्, अरण्यानी—महदरण्यम्।

**यवाद्दोषे** (वा०)—दाष अर्थ में यव से ङीष् प्रत्यय होता है और आनुक् का आगम होता है। अतः—यवानी—दुष्टो यव।

**यवनाल्लिप्याम्** (वा०)—यवन शब्द से लिपि अर्थ में ङीष् प्रत्यय होता है और आनुक् का आगम होता है। अतः—यवनानी—यवनाना लिपि।

**मातुलोपाध्याययोरानुग्वा** ( वा० )—मातुल और उपाध्याय शब्दो को आनुक् आगम विकल्प से होता है। अत—मातुलानी, मातुली, उपाध्यायानी, उपाध्यायी।

**या तु स्वयमेवाध्यापिका तत्र वा ङीष् वाच्य** ( वा० )—जब कोई स्त्री स्वय अध्यापन करती है, तब विकल्प से ङीष् प्रत्यय होता है। अत—उपाध्यायी, उपाध्याया।

**आचार्यादणत्वं च** ( वा० )--आचार्य शब्द से ङीष् प्रत्यय होता है और आनुक् का आगम होता है। यहाँ आनुक के नकार को णकार नहीं होता। अत —आचार्यानी—आचार्यस्य स्त्री। जो स्वयं धर्म का उपदेश करती है, उसे आचार्या कहते हैं।

**अर्यक्षत्रियाभ्यां वा स्वार्थे** ( वा० )--अर्य और क्षत्रिय शब्दों से स्वार्थ में विकल्प से ङीष् प्रत्यय होता है और आनुक् का आगम होता है। जैसे--अर्याणी, अर्या ( वैश्य जाति की स्त्री ), क्षत्रियाणी, क्षत्रिया ( क्षत्रिय जाति की स्त्री )।

**क्रीतात्करणपूर्वात्**--यदि अकारान्त प्रातिपदिक के अन्त में क्रीत शब्द हो और आदि में ऐसा शब्द हो, जो उस साधन का नाम हो, जिसके द्वारा वस्तु खरीदी गई हो, तो ङीष् प्रत्यय होता है। जैसे--वस्त्रक्रीता--वस्त्रेण क्रीता।

**पाणिगृहीती भार्यायाम्** ( वा० )--भार्या अर्थ होने पर पाणिगृहीत शब्द से ङीष् प्रत्यय होता है। ङीष् प्रत्यय लगाने से पाणिगृहीती शब्द बनता है। जब भार्या अर्थ नहीं होता, तब पाणिगृहीता शब्द बनता है। इसका अर्थ है—वह स्त्री जिसका हाथ पकड़ा गया हो।

**स्वाङ्गाच्चोपसर्जनादसंयोगोपधात्**--यदि उपसर्जनभूत स्वाङ्ग-वाचक शब्द अन्त में हो और उसकी उपधा में संयोग न हो, तो अदन्त प्रातिपदिक से विकल्प से ङीष् प्रत्यय होता है। जैसे—अतिकेशी, अतिकेशा; चन्द्रमुखी, चन्द्रमुखा।

**नासिकोदरौष्ठजङ्घादन्तकर्णशृङ्गाच्च**—यदि समास के अन्त में नासिका, उदर, ओष्ठ, जङ्घा, दन्त, कर्ण या शृङ्ग शब्द हो, तो विकल्प से ङीष् प्रत्यय होता है। जैसे—तुङ्गनासिकी, तुङ्गनासिका।

**अङ्गगात्रकण्ठेभ्यो वक्तव्यम्** ( वा० )—यदि समास के अन्त में अङ्ग, गात्र या कण्ठ शब्द हो, तो भी विकल्प से ङीष् प्रत्यय होता है। जैसे—स्वङ्गी, स्वङ्गा ( शोभनानि अङ्गानि यस्याः ), सुगात्री, सुगात्रा, सुकण्ठी, सुकण्ठा।

**पुच्छाच्च** (वा०)—यदि पुच्छ शब्द अन्त में हो, तो भी विकल्प से ङीष् प्रत्यय होता है। जैसे—सुपुच्छी, सुपुच्छा।

**कबरमणिविषशरेभ्यो नित्यम्** (वा०)—यदि कबर, मणि, विष या शर के बाद पुच्छ शब्द आए तो नित्य ङीष् होता है। जैसे—कबरपुच्छी, मणिपुच्छी, विषपुच्छी, शरपुच्छी।

न क्रोडादिबह्वचः—यदि क्रोडा आदि या बहुत स्वरों वाले स्वाङ्गवाचक शब्द अन्त में हो, तो ङीष् नहीं होता। जैसे—कल्याणक्रोडा।

सहनञ्विद्यमानपूर्वाच्च—यदि समास में सह, नञ् या विद्यमान शब्द पहले हो, तो स्वाङ्गवाचक शब्द से ङीष् नहीं होता। जैसे—सकेशा, अकेशा, विद्यमाननासिका।

नखमुखात्संज्ञायाम—जिस पद के अन्त में नख या मुख शब्द हो, उससे संज्ञा अर्थ में ङीष् नहीं होता। जैसे—शूर्पणखा, गौरमुखा।

सख्यशिश्वीतिभाषायाम्—सखि और अशिशु में ङीष् लगाकर सखी और अशिश्वी शब्द निपातित होते हैं। इनका प्रयोग लौकिक संस्कृत में होता है।

जातेरस्त्रीविषयादयोपधात्—जिनकी उपधा में यकार न हो और जो नियत स्त्रीलिङ्ग नहीं हैं, उन जातिवाचक प्रातिपदिकों से ङीष् प्रत्यय होता है। जैसे—तटी, वृषली, कठी, बह्वृची।

योपधप्रतिषेधे हयगवयमुकयमनुष्यमत्स्यानामप्रतिषेधः (वा०)—उपधा में यकार होने पर भी हय, गवय, मुकय, मनुष्य और मत्स्य शब्दों से ङीष् प्रत्यय होता है। अतः—हयी, गवयी, मुकयी, मनुषी।

मत्स्यस्य ङ्याम् (वा०)—ङी के पहले आने वाले मत्स्य शब्द के यकार का लोप हो जाता है। अत.—मत्सी।

## ङीन्

शार्ङ्गरवाद्यञो ङीन्—शार्ङ्गरव आदि और अञन्त जातिवाचक प्रातिपदिक से ङीन् प्रत्यय होता है। जैसे—शार्ङ्गरवी, बैदी।

नृनरयोर्वृद्धिश्च—(ग० सू०)—नृ और नर शब्दों से ङीन् प्रत्यय होता है और नृ और नर शब्दों को वृद्धि होती है। अत.—नारी।

## ऊङ्

ऊङुतः—जिसकी उपधा में य न हो, ऐसे मनुष्य-जाति-वाचक प्रातिपदिक से ऊङ् प्रत्यय होता है। जैसे—कुरूः।

बाह्वन्तात्संज्ञायाम्—यदि पूरा पद नाम हो, तो बाह्वन्त (जिसके अन्त में बाहु शब्द हो) प्रातिपदिक से ऊङ् प्रत्यय होता है। जैसे—भद्रबाहूः।

पङ्गोश्च—पङ्गु शब्द से ऊङ् प्रत्यय होता है। अत—पङ्गूः।

श्वशुरस्योकाराकारलोपश्च (वा०)—श्वशुर शब्द से ऊङ प्रत्यय होता है और श्वशुर शब्द के शु के उकार का तथा र के अकार का लोप हो जाता है। अतः—श्वश्रू। ।

ऊरूत्तरपदादौपम्ये—जिस प्रातिपदिक का पूर्वपद उपमान-वाचक हो और उत्तरपद 'ऊरु' शब्द हो, उससे ऊङ् प्रत्यय होता है। जैसे—करभोरू ।

सहितशफलक्षणवामादेश्च—यदि किसी प्रातिपदिक के आदि में सहित, शफ, लक्षण या वाम शब्द हो 'और 'ऊरु' शब्द उत्तरपद हो, तो उससे ऊङ् प्रत्यय होता है। जैसे—सहितोरू, शफोरू, लक्षणोरू, वामोरू ।

सहितसहाभ्या चेति वक्तव्यम् (वा०)—यदि आदि में सहित या सह पद हो और अन्त में 'ऊरु' पद हो, तो भी ऊङ् प्रत्यय होता है। अत —सहितोरू, सहोरू ।

## ति

यूनस्ति'—युवन् शब्द से ति प्रत्यय होता है। अत.—युवति ।

———